# अथ वनपर्व ॥

## दोहा ॥

अब वनपर्व कथा यह आगे सुनहु नरेश ।
छांड़ो देशहि धर्मसुत कीन्हो वन परवेश ॥

कामक बिपिन रहे तहँ जाई । धौम्य नामप्रोहित तहँ आई ॥
जहां बिपिन है बहु बिस्तारा । सिंह भालु बाराह अपारा ॥
कामी नाम दैत्य यक रहई । महा,सो बीर पराक्रम अहई ॥
ताके डर बहु तपी डेराई । तेहिवन निशिवासरसोरहई ॥
मानुष चाप पाइकै धायो । धर्मराज सन पूंछन आयो ॥
किंवर नाम अहै बन मोरा । को तुम बीर अहो बरजोरा ॥
धर्मराज बोले यह बानी । पाण्डुपुत्र हैं सब जग जानी ॥
भीम धनंजय नकुल कुमारा । सहदेव लघुहै बंधु हमारा ॥
हमहीं राज युधिष्ठिर अहहीं । सत्य बचन तोसों सबकहहीं ॥
यह द्रौपदी अहै पटरानी । हारे राज्य लियो वन आनी ॥
दो० सुनत दैत्यहंसि बोलेउ विधिम्वहिंदीन्हअहार ।
भीम नाम बलवीर सो बैरी अहै हमार ॥
रहे वकासुर बन्धु हमारा । ताको भीमसेन संहारा ॥
सखा हमार हिडम्बक रहई । मारो ताहि दैत्य असकहई ॥
सोविधि मोकहँ दीन्ह मिलाई । आजु मारिहौं पांचो भाई ॥
शोणित करौं भीमकर पाना । तब संतुष्ट होइ मम प्राना ॥
यह कहि प्रलयरूप तन धारा । वृक्ष एक [illegible]सि भीम उपारा ॥
मारयो भीमसेन करि क्रोधा । किंवर नाम [illegible]न्य बड़ योधा ॥
मारयो वृक्ष तासु के माथा । कोपित [illegible] [illegible]लयतनाथा ॥

एकै एक जीति नहिं पायो। दूनों वीर जूझ मन लायो॥
तब पर्वत यक दैत्य उपारा। भीमसेन के उर पर डारा॥
मारु मारु करिके तब धावा। चंद्रहिराहु ग्रसनजनु आवा॥
दो० उठेउ भीम तबक्रोध करि मल्लयुद्धतबठान।
जिमि सुग्रीवहिवालिसों बिबिधभांति मैदान॥
क्रोधित भीमगह्यो तब ताहीं। दूनौ हाथ दियो कटिमाहीं॥
बहुरि भीम पकरेउ शिरवारा। क्रोधवंत होइ भूमि पछारा॥
आरत दूनों कीन्ह चिकारा। मुखते चली रुधिरकी धारा॥
भीम दैत्य को जबहिं संहारा। छांड़ेउतबजब प्राण निकारा॥
बधेउ दैत्य कहँभीम जुझारा। हर्षित भे तब पवनकुमारा॥
मिलि सब बंधुहर्ष उरछाये। दुर्वासा तहँ देखन आये॥
साठि सहस्र शिष्य लै साथा। बोलेउ वचन सुनहु नरनाथा॥
हम सबकहँ भोजन करवावो। नातरु ब्रह्मशाप तुम पावो॥
त्रासवंत पाण्डव सब भयऊ। तबद्रौपदिहरिसुमिरनकरेऊ॥
सुमिरत श्रीहरिआये जबहीं। क्षुधावंत भाषेउ तिन तबहीं॥
भोजन नेकु न कछु गृह अहई। श्रीपतिसों यहद्रौपदि कहई॥
यदुपति कछु न भोजन अहई। लावो पात्रसों यदुपतिकहई॥
भोजन भाजन लैकर आई। यकु रंचक भाजी तहँ पाई॥
पुनिकृष्णहिं असवचनसुनाये। तीनोंलोक तृपित होइजाये॥
मुनिगणकेर उदर भरि आये। श्रीहरि द्वारावती सिधाये॥
दुर्वासा कहँ भीम बुलाये। भोजन हेतु चलौ मुनिराये॥
दुर्वासा तब वचन प्रकाशा। कबहुं न होइ भक्तकर हासा॥
दो० यह कहिगे दुर्वासऋषि हर्षित धर्मकुमार।
सूर्य विनयकरिद्रौपदी। पूजा करिविस्तार॥
भे प्रसन्न तब रवि वर दीन्हो। मांगुमांगु यहकहिसोलीन्हो॥
कहा द्रौपदी धर्म उपाई। अन्नपूरणा देहु गुसांई॥
भे प्रसन्नरवितहँ अति दीन्हों। धर्मराज कहँ हर्षितकीन्हों॥

प्रतिदिन तहँ ब्राह्मण बिधिनाना। भोजन करैं बहुत सुखमा
साठि सहस्र तहँ मुनिवर आये। नितप्रति तहँ भोजन करव
ऐसे धर्मराज तहँ रहई। परम हर्ष बनभीतर अह

दो० ब्राह्मण भोजन प्रतिदिन बनमें धर्म भुआर।
पांडव विजय रहस्य है सुने पाप संहार॥

आगे सुनु जनमेजय राजा। धर्मराज कीन्ह्यो जसकाज
सरवर एक सुभग बन रहेऊ। जलकारण सहदेव तहँ गय
जलमें एक जंतु तहँ रहई। पायो शब्द वचन सो कहइ
को तुम जीव कहो अब भाई। कहो सो सब मम कथा बुझा
प्रति उत्तर सहदेव न दीन्हो। तुरतहि ग्राह लील तिल बलीन्ह
यहि प्रकार तहँ चारिउ भाई। लीले ग्राह सरोवर जाइ
धर्मराज तहँ करो बिलापू। पाछे गये सरोवर आपू
जलभाजन देखेउ तब राई। तटमें चरण चिह्न हैं भाइ
अरु चक्र चिह्न पाइ लखि राजा। तब चलि गयो सरोवर काजा
लखि भाजन राजन तब गहई। पावन शब्द ग्राह तब कहई
दो० को जीवित को जागत कहो भेद समुझाइ।
॥ कहे बिनाहिं सरोवर कोउ न जल लैजाइ॥

धर्मराज तब मनमहँ जाना। यही जन्तु कछु कस्यो बिधाना
धर्मराज तब कह समुझाई। जीव जौन सो सुनु मनलाई
धर्मशील समता मन रहई। सत्यछोड़ि मिथ्या नहिं कहई
बिष्णुभक्ति आनै करि ज्ञाना। प्रेम भाव मनमें जो ठाना।
जाके हृदय कपट है नाहीं। परसेवक सोहै जगमाहीं।
जीवै सदा सो भक्त कृपाला। तू किमि जीवै सुनु चण्डाला।
कहे वचन। अस धर्मभुआला। तब छोड़ेउ सहदेवै काला।
फेरि कह्यो को जीवत प्रानी। धर्मराज तब कहेउ बखानी॥
सेवा मात पिताकी करई। सदा धर्म हिरदय महँ धरई॥
पापकूप देखि मीच नहुँ न जाना। जीवै सदा भक्त भगवाना॥

तू किमि जीवे जो निज चोरा । परो है अधम काल के फेर
इतनो सुनेउ ग्राह पुनि जबहीं । नकुलहिं कहँ छांड़ेउ पुनि तबहीं
और सत्य अपने जिय माना । है यह धर्म्मराज जिय आन

॥ दो० को जीवत है जगत में सुनियें धर्म्म कुमार ।
॥ सुनु रे पापी पातकी धर्मज वचन उचार ॥

देह आपनी हठ करि जाना । करे योग विधि वेद प्रमाना
ये षटचक्र विदारे कोई । जीवे सदा भक्तजन सोई
तू तो भक्ति धर्म नाहिं जाना । सदा मृत्यु मुख सुनु अज्ञानी
इतना सुनि त्यहि अर्ज्जुन वीरा । उगिलि ग्राह क्षै हर्ष शरीरा
पुनि तब ग्राह कही यह बानी । धर्म्मराज सुनि कह्यो बखानी
जीवत योग देह महँ होई । भावत कर्म्म धर्म्म नाहिं सोई
कामी क्रोध लोभ अहंकारी । कालरूप जानै संसारी
जीवे जो यह भक्त सुजाना । जीवै सदा भक्त भगवाना
तें किमि जिये मूढ़ अज्ञानी । परो नरक चौरासी खानी ॥
सुनत भीम उगिलेउ तिहि वारा । विनय कीन्ह तिहिं बारम्बारा ॥

॥ दो० सुनिये भूपति धर्मसुत जानत सब संसार ।
॥ छुवो जो चरण शरीर लस तब होवे उद्धार ॥

परस्यो चरण भूपतिहिं जबहीं । दिव्य रूप राजा भे तबहीं ॥
धर्म्मराज पूछ्यो हरषाई । कौन कहो गति कैसे पाई ॥
तबहि राउ सों कहेउ विचारी । सुनहु धर्म्मसुत विपति हमारी ॥
हम तो यही शाप हित पाई । ताते तब लीलेउ सब भाई ॥
सो तब तुमहिं चीन्हि हम पायो । तुमहीं ते उद्धार करायो ॥

॥ इति श्रीमहाभारते सबलसिंहचौहानभाषाकृते वनपर्व्वे
॥ धर्म्मराजग्राहसंवादे प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

सुनु राजा यह कथा सुहाई । जौन हेतु हम यह गति पाई ॥
मैं यदुवंशी अहेरे गयऊं । कर्म्महीन तबहीं सों भयऊं ॥
एक कहार मृतक ह्वै गयऊ । मम संग अश्व न एको रहेऊ ॥

परेउं भूलिके सो वन माहीं। त्रिपिनसघनतहँसूझयोनाहीं॥
तीनि कहार रहें तेहि पाहीं। एक मृतकभा तेहि वनमाहीं॥
कर्म्महीन ते दुख में लहेऊ। करत तपस्याऋषिवनरहेऊ॥
तीन महाऋषि जान न पाये। तिन्हें कहार तहां धरिलाये॥
आनि पालकी माहिं लगाये। निजपुरकोफिरितबहमआये॥
द्वारे धरी पालकी आई। बैठ मुनीश्वर पुनि तेहि ठाई॥
भोजनपान खबरिनहिं लयऊ। वासरगयउ राति पुनिभयऊ॥
दो० वासर बीते रैनि भे कीन्हेउँ मैं उच्चार।
प्रथम पहर में भाषेउं को जागत संसार॥
तब मुनि कही तहां यह बाता। जन्ममृत्यु दुखसुखसँगलाता॥
क्षुधातृषाते नितदुख सहई। करतबंध सो सुखनाहिं लहई॥
जाने यह जग दुःख समाजा। सो जागे सब सोवत राजा॥
दूजे यहै चलाई बाता। जागे कौन कहौ सति ताता॥
पुनि बोल्यो मुनि बात प्रमाना। योगी योगकरो नित ध्याना॥
कामरु क्रोध लोभ अहँकारा। बसे देह में सब बटपारा॥
सदा ज्ञान ते रहे सचेता। सोवत जागत रहे सो येता॥
तीजे पहर पूछ में आहीं। सो सुनिबोले पुनि मुनिपाहीं॥
जो कोइ ध्यान करे जगमाहीं। ताको संकट परे न काहीं॥
दिव्यज्ञान करिहरिको जाने। हिंसा कपट हृदय नहिंआने॥
जो दुखी सो संशय भरई। परवश ह्वै प्रचार सो करई॥
सो जागे सब सोवे राजा। सोवै खोवै आपन काजा॥
चौथेपहर कहेउ को जागे। क्रोधित मुनि बोले मो आगे॥
सुनु मूरुख जागे जो ज्ञानी। तू किमिजागैगृह अभिमानी॥
ग्राह होय राजा तैं जाई। भूप शाप ऋषिको यह पाई॥
दो० तब मैं विनती कीन्हेउ भा बड़ दोष हमार।
कीजे दाया महा मुनि, अब हमार उद्धार॥
बोले मुनि तब सहित कृपारा। द्वापर युग उद्धार तुम्हारा॥

पाण्डुपुत्र अइहैं वन माहीं। धर्म्मपुत्र धर्म्मै मन चाहीं॥
परसे अंग होव उद्धारा। पुनि दीन्ह्योवर याहिप्रकारा॥
सो राजा तव दर्शन पाई। मम उद्धार भयो अब आई॥
एहि प्रकार ते पायउँ शापू। मेटेउ शाप कृपा करि आपू॥
अस्तुतिकरिराजा दिविगयऊ। धर्म्मराज मन हर्षित भयऊ॥
भाइनसहित हर्षहिय भयऊ। तेहिथलवसे धर्म्मसुखलहेऊ॥
सुनो भूप जनमेजय ताता। सो जड़भरत हतो मुनित्राता॥
दो० रहेहर्षि सोतेहि वन परम मनोहर ठाय।
सहित द्रौपदी राजतहँ अरुसब चारिउ भाय॥
तबसों द्रुपदराज भगवाना। धृष्टद्युम्न सँग करेउ पयाना॥
मिलन हेतु सो वनमहँ आये। वहुविधिउन्हें कृष्णसमुझाये॥
दुखसुखयहै विधिकरतबराजा। हस्तिनपुर कर राज समाजा॥
यहिविधिमिले तिनाहिंसोजाई। सहित द्रौपदी पांचो भाई॥
धौम्यऋषिहिमिलिवहुसुखमाना। तबहिंद्रुपदगृहाकियोपयाना॥
पांडव वसहिं जौन वनमाहीं। कामकवन उत्तम है जाहीं॥
वहु दिन रहे तौन वनमहहीं। चारिउवन्धु धर्म्मसुत रहहीं॥
दो० वहुदिन कामकवनहिं में रहे पाण्डु तहँ आइ।
ह्वै उदास पुनि धर्म्मसुत छांडो सो वनजाइ॥
तवहिं दैत्य वनपांडव गयऊ। मार्कण्डेय मुनि दरशन दयऊ॥
नारद आदि सुनो यह तवहीं। पांडव गये दैत्य वन जवहीं॥
तहां वसहिंवहुऋषयसमाजा। पांडव शोक मिटेउ वे काजा॥
सो सम्वाद वहुत विस्तारा। कछु संक्षेप सुनो सुख सारा॥
वसे दैत्य वन पांडव आई। तहां द्रौपदी बात चलाई॥
कहे वचन तब धर्म नरेशहि। विपिन वास वहुसहेकलेशहि॥
पापी दुर्योधन जग जाना। शकुनीकर्ण दुशासन नाना॥
अंध नृपति कछु कहो न आई। सुनो धर्मसुत पांचो भाई॥
महँ सहित उनवनहिंपठाये। दुर्योधन छलस्याल न लाये॥

भीम वचन सुनि राजा कहई। जुआ खेल हारे सब अहई ॥
वाचा हारि करो सत कर्म्मा। पीछे युद्ध कीजिये धर्म्मा ॥
धर्म्म न छांड़व जवतक प्राना। धर्म्म ते राज्यवृद्धिजगजाना ॥
ताही समय व्यास तहँ आये। हर्ष हृदय पांडव समुझाये ॥
तव यकमंत्र व्यासमुनि कहेऊ। सुनिकै धर्म्मराज सुखभयऊ ॥
पुनि यह मंत्र जपो तुम जाई। पारथते तब कहेउ वुझाई ॥
देउँ मंत्र जपते वर पैही। युद्ध जीति पृथ्वीपति ह्वैहौ ॥
इन्द्र वरुण यम शंकर देवा। होत सबै परसन्नहिं सेवा ॥
यहकहिकै ऋषिव्याससिधाये। कामकवन पुनि पांडव आये ॥
कामकवन पुनिभयउ प्रकाशा। पांचो बन्धु द्रौपदी पासा ॥
दो॰ यहिप्रकारते वनहिंमहँ रहे पाण्डु सुत आनि।
जनमेजय नृप आगेहू वैसम्पानि वखानि ॥
इतिश्रीमहाभारतेसवलसिंहचौहानभाषाकृतेवनपर्वकामकवन
पांडववासवर्णनोनामद्वितीयोऽध्यायः २ ॥
सुनु राजा रहे जौन प्रकारा। चारिउ बांधव धर्म्म कुमारा ॥
केतिक दिवस रहेतिहि ठाहीं। यकदिन पारथ नृपसों काहीं ॥
आज्ञा होय जाउँ मैं तहँवां। गौरीपति के दर्शन जहँवां ॥
आज्ञा पाइ चरण छुइराई। चढ़ो हिमाचल पर्वत जाई ॥
व्यास मंत्र जो विद्या देऊ। तौन मंत्र जपि ध्यान लगेऊ ॥
फल औ मूल भये त्रयमासा। पुनि दुइमासभयो उपवासा ॥
शंकर तब प्रसन्न ह्वै आये। पारथ सों इमि वचन सुनाये ॥
काहे तप कठोर तनु त्रासा। मन इच्छा सो करो प्रकाशा ॥
जो वांछा उर अहै तुम्हारे। होइ सिद्धिसुनु वचन हमारे ॥
भये शम्भु यहि अन्तर्द्धाना। तेहि वनपारथ पुनि तपठाना ॥
दो॰ अन्तर्द्धान महेश भे अरु अर्जुन वर पाइ।
कै प्रसन्न तप करतभे शंकरसों मनलाइ ॥
तप साधत बीते कछु काला। घोर चरित्र सोसुनो भुवाला ॥

रूप किरात धरो हर तहँवां। करत उग्र तप पारथजहँवां॥
दोउकर धनुषबाण करलीन्हो। रूप सुन्दरी गौरी कीन्हो॥
भूत कटक सब संग लेवाई। कोल भील कर वेष बनाई॥
अहै नाम शुक दैत्यकुमारा। शूकर रूप घोर पुनि धारा॥
पारथ के आगे भे आई। रूप किरात महेश्वर जाई॥
चला दैत्य तारक के काजा। करो विचार भूत के राजा॥
गर्ज्यो शूकर पारथ आगे। ध्यान छांड़ि कै पारथ जागे॥
धनुष बाण पारथ कर गहेऊ। तब किरात अर्जुन सनकहेऊ॥
बहुत परिश्रम करि मैं आयों। बड़ो पराक्रम करि मैं पायों॥

दो० तेहि चाहत है मारन अरे मूढ़ अज्ञान।
अर्जुन कहो न मानितव हन्योतासु शिरवान॥

ग्राहरूप तजि दानव भयऊ। तबकिरातमनक्रोधित भयऊ॥
मारेसि ग्राह आपने हाथा। पठवों तोहिं ग्राहके साथा॥
यमपुर अबहिं पठावों तोहीं। तैं अब वीर विरोधेसि मोहीं॥
जो शक्ती है तनु तुव हारी। तातें अस्त्र देहु परहारी॥
सुनि कै क्रोध धनंजय ठाना। पुनि किरातपर वर्ष्यो बाना॥
एको बाण न भेदेउ अंगा। विस्मय करि पारथ मन भंगा॥
तब हंसि शंकर बचन बखाना। और बाणतोहिं करौं निदाना॥
अर्जुन धनुष हन्यो बर जोरा। टूट्यो अस्त्र तीन पुनिघोरा॥
अर्जुन कह्यो किरात न होई। होय विष्णु की शंकर सोई॥
माया वपु करि बंचेउ मोही। भयोचकित चिन्तामन सोही॥

दो० खड्गघाव जो मारेउ सो निःफल ह्वै जाय।
तबहिंवृक्षयक लीन्ह्यउ पारथक्रोधितधाय॥

शंकर भूत बाण अस मारा। काटि वृक्ष भूतल में डारा॥
तब पारथ मुष्टिक अस मारा। पौरुष करि अर्जुनहिंप्रहारा॥
शंकर पुनि तहँ हाथ पसारा। अल्प तेजको पारथ मारा॥
लागत भूमि परेउमुरझाई। क्षणकएक पुनि चेत सो आई॥

हुरहु पुनिकहि उठ्यो प्रचारी। तब सोहृदयनिहारि निहारी॥
थमहिं पूज्यो शंकर जोई। पारथ ताहि विलोक्यो सोई॥
जो माला हर गरेनिहारा। देखिचकितभे पाण्डुकुमारा॥
निश्चय जान्यो शंकरहोई। परेउ दौरि चरणनपर सोई॥
क्षमाकरौ यह चूक हमारी। बिन जाने कीन्ही मैं रारी॥
तबशंकर प्रसन्नचित भयऊ। हितकरिचितैपरमसुखदयऊ॥
मैं प्रसन्न हरिहर कहिदीन्हा। तबअर्जुनप्रणामसो कीन्हा॥
दो० पशुपतिअस्त्रमंत्रहिसहित हरअर्जुनकहँदीन्ह।
हर्षित गात धनंजय चरणकमल गहिलीन्ह॥
तुमसँग युद्ध पारको पाई। ऐसी शक्ति न काहू भाई॥
अस्त्रदेइके पशुपति नाथा। अन्तर्द्धान भये गणनाथा॥
हर्षवंत कह पारथ बैना। मैं शंकर देख्यों भरि नैना॥
धनिजीवन जग आजहमारा। जोशंकर निज नैननिहारा॥
पारथ बहुलहर्ष जिय पायो। तौनेसमय देवसब आयो॥
इन्द्रआदि सँग सबदिगपाला। पारथऊपर भयो दयाला॥
र नारायण सुरपति कहई। तुम नररूपजन्म सुतअहई॥
मिसहै नहिं क्षत्री भारा। तेहिकारण अवतारतुम्हारा॥
हिविधि अस्त्र जौन हैं जेते। सिखैदेव हम तुमकहँ तेते॥
हकहिं शक्रअस्त्र सबदीन्हे। मंत्रनसहित समर्पण कीन्हे॥
दो० कालदण्ड यम दीन्हेउ बरुण दियो जलबान।
बज्रदण्ड इन्द्रादिदै हर्षित भो बलवान॥
बउपकार अगिनि को कीन्हो। पावक अस्त्र तहां बहुदीन्हो॥
तपंच गांडिव धनुलीन्हो। नंदिघोपरथ हुतभुकदीन्हो॥
आपन अस्त्र यक्षपति दीन्हो। तबहीं इंद्रकलुक शिपदीन्हो॥
तुलसाथ स्वर्ग कहँ ऐहो। अस्त्र अनेक तहां तुम पैहो॥
हकहिके सुरपति तबगयऊ। रथसहसूत उपस्थितभयऊ॥
देवसभा जब पारथ गयऊ। नानाअस्त्र इन्द्र तब दयऊ॥

बहुविधि अस्त्रसिखाये ताहीं। इन्द्रलोक पारथजहँ
देवअस्त्रपढ़ि सब विधि जानी। सुरपतिजिष्णुपरमसुख
दो० सिखे अस्त्र बहु पारथहि देवपुरीमहँ जाय।
चिन्ता करत युधिष्ठिर पारथ को हित पाय॥
कौने देश धनंजय गयऊ। चारिउ बान्धव शोचतभ
कीन्ह्यो शोच द्रौपदीरानी। तबहिंधर्मसुतकह्यो बख
विद्या महा व्यासते पायउ। तौने कारण वनहिं सिधा
गौरीपति अवराधन गयऊ। कौनहेत जिय विस्मय भय
हर पूजाते संशय नाहीं। है कल्याण लोक तिहुँमा
होउ प्रसन्न शोच केहि काजा। इमि सबको समुझावतरा
तप कारण पारथ तहँ जाई। सुनत भीम तबकहो रिस
जो वियोग पारथ सँग होई। प्राण त्याग करिबो सबको
प्रथमहिं आज्ञा देतेउ राजा। सहतेउँकतयहदुखहिसमा
क्षमा किये राजा कह पैये। दिनदिनदुखबहुविधिकिमिसहि
दो० राजदेश सब लूटेउ राव तुम्हारे हेत।
देहु रजायसु राजतुम अबते होउ सचेत॥
मरिये शत्रु देश तब पाई। वनको दुःख सहो नहिंजा
बारह वर्ष सहो दुख भारा। एक वर्ष अज्ञात भुवार
अर्जुन वीर बड़ो धनुधारी। और सहायक श्री बनवारी
राव तुम्हारी आज्ञा पावों। दुर्योधन शतबंधु नशावों
भीमके वचन श्रवणसुनिलीन्हे। धर्मराज उत्तर पुनि दीन्हे
सुनो भीम जो वचन बखानो। दोष हमार सत्यकरिजानो
सुनिमम वचन रहो अरुगाई। पीछे बन्धु करो मनुसाई
अब यहि समयरहो चुपभाई। तबेदस्वअश्वपतिहँचलिआई
धर्मराज उर आनँद छाये। अर्घ देइ आसन बैठाये।
कहेउआप सबदरशि कलेशा। महादुखित होइवरणिनरेशा।
दो० तजेउँ देशवहदल महँदुँ दुर्योधनके काज।

आदि अंत सुनि आगे वरजोदुख सवराज ॥
सुनिके तब दुखकहो बखानी। मिटै न कर्मलिखा सुनुज्ञानी ॥
सुमतो बड़ो दुःख नृप पाये। राज्यछोड़ि वनवासहि आये ॥
नलदुखसुनो मनहिंधरिराजा। घटै पाप वहु सुक्ख समाजा ॥
पांसे खेलि हारि सब देशा। रानी सँग वन कीन्हप्रवेशा ॥
एकवस्त्र दोनों ढिग रहेऊ। सोऊ तजि राजा बन गयऊ ॥
पायउ सो दुख वहुवन जाई। छुट्यो दुःख भे राजा आई ॥
ताको कहेउँ सहित विस्तारा। सावधान होइ सुनो भुवारा ॥
तासु दुखहि सुनिहौ हो राऊ। सुनत प्राण धीरज न रहाऊ ॥
पायउ पतिव्रता दुख जेता। तोपर कहो जाइ नहिं तेता ॥

दो० सुनतदुखहिंवहुनृपतिके पारथ वीर न होइ।
धर्मराजके आगे कहत दुख ऋषि सोइ ॥

इतिश्रीमहाभारतेसवलसिंहचौहानभाषाकृतेवनपर्वणि
नलोपाख्यानोनामतृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

सुनु नृप है नैषध यक देशा। तहँ पुनीत नल नाम नरेशा ॥
वहु विस्तार कहो नहिं जाई। लघुकरि ताहिकहौंसमुझाई ॥
यक दिन राव सरोवर जाई। पंगति हंस देखि वहु पाई ॥
तबहीं हंस पकरि नृप जाई। रोइ हंस तब नृपहि सुनाई ॥
राजा वेगि छांड़िदे मोहीं। कन्या एक मिलावों तोहीं ॥
देश विदर्भ भीम नृप रहई। कन्या एक तासु गृह अहई ॥
दमयंती विधि रूप सवांरी। देखि गिरा रति रूप निहारी ॥
सुनतहि राजहर्ष मनलीन्हा। तुरतहि छांड़ि हंसकहँदीन्हा ॥
राजा गे अंतःपुर माहीं। देश विदर्भ हंस उड़ि जाहीं ॥
उतरो जाइ हंस सो तहँवां। पारिजात फूले वहु जहँवां ॥

दो० उत्तम सरवर देखिके उतरो हंस विचारि।
विधिरचना सवसखीसँग आईराजकुमारि ॥

देखि हंस कहँ राजकुमारी। गहन हेत तब बुद्धि विचारी ॥

तब वह हंसरूप अति धरेउ। निजवश कन्याको मनकारेउ।
सुनु दमयंती बात हमारी। नैषध देश महीपति भारी॥
नल राजा उपमा को कहई। देखत रूप मोहि जग रहई॥
तब यह सफल तोर है रूपा। जो पति पावो नलसों भूपा॥
सुनि दमयंती हृदय जुड़ाना। हंसवचन सुनि हर्षितप्राना॥
कह दमयंती करहु उपाई। जाते होइ मोर पति राई॥
भये स्वयम्बर उनकहँ वरिहों। अरु काहूको चित्त न धरिहों॥
सुनत वचन यहकहेउ बुझाई। जात अबहिं मैं कहाँ उपाई॥
बढ़ो हंस तब पंख पसारी। देखि रही तब राजकुमारी॥
दो॰ हंस देश नैषध महँ राजहि कहा बुझाइ।
कन्यामन तुमसों बसेउ करहु हर्ष मन राइ॥
राजा सुनत हर्ष मन कीन्हो। पूरबकथा कहन मनलीन्हो॥
देखि सुताकर चितहि उदासा। रानी नृपसों बचन प्रकासा॥
राजा सन रानी कह बाता। कन्या योग स्वयम्बर गाता॥
सुनत बचन राजा मन भाये। देश देश तब विप्र पठाये॥
राजा भीम स्वयम्बर कीन्हो। भूपन सबहिनिमंत्रण दीन्हो॥
नल राजा कह नेवत पठावा। करिनिजसाज तुरंगसिधावा॥
नारद सुरपुर बात जनाये। चारो दिगपति सुनतै धाये॥
इन्द्र वरुण यम पावक अहई। चारिव देव चले मुनि कहई॥
मारग मांझ मिले नलराई। सुरपतिवचनकहो समुझाई॥
हम सब जात स्वयम्बर काजा। हँसि के वचनकही सुरराजा॥
हमरे हेत दूत है जाहू। दमयंती हमसों करे ब्याहू॥
चारि जने हम यक मनमाना। सुनि नलराजा बहुतलजाना॥
दो॰ बोले नल नृप मन्दिर रहैं बहुत रखवार।
राज सुता पहँ कैसही जाय वचन उचार॥
इन्द्र कहो मम आज्ञा होई। तुमहिं जात देखिहै न कोई॥
करिमनदुखित चलेनृप तहँवां। राजकुँवरि अंतःपुर जहँवां॥

दूनों जन ते दरशन भयऊ। दुवो रूप मूर्च्छित ह्वै गयऊ।
सखी धाइ तब शीतल नीरा। सींचेउ तब जल दुवोशरीरा।
दूनों चेत भये मन माहा। तब परचा दीन्हों नरनाहा॥
जौन प्रकार इहां को आये। आवत काहुन देखन पाये॥
इन्द्र वरुण यम पावक आये। तेइ दूत करि मोहिं पठाये॥
चारोजन कहँ मनमहँ धरहू। एकजने कहँ स्वामी करहू॥
लज्जित ह्वै दमयन्ती कहई। देव नाग नर चित्त न अहई॥
केवलपति हम तुम कहँ जाना। देवनागनहिं कोउ मनमाना॥

दो॰ जादिन हंसहि रूपकह ता दिन में पति जान।
देव नागनर गन्धर्व हृदय और नहिं आन॥

राजा कहेउ दोष मोहिं होई। कहँ देव हमहीं सब कोई॥
दूत ह्वै आपन काज सवाँरा। देव अवज्ञा दुख है भारा॥
कह कन्या नृप देवन साथा। पठयहुतुमहिं होन नरनाथा॥
जिय अपने मन तुमहीं आनों। तुम तजि कैसे दूसर जानों॥
यह कहि कन्या नृपहि बुझाये। देवन पै नल राजा आये॥
देव सबै तब पूछन लीन्हो। तबहीं नल यह उत्तरदीन्हो॥
मोहिं छांड़ि मन और न माना। मैं गुण रूप तुम्हार बखाना॥
सुनत देव भे अन्तर्द्धाना। राजसभानल करेउ पयाना॥
देश देश के राजा आये। अद्भुत भूषण रूप बनाये॥
चारिव देव भये नल रूपा। लखिनहिंपरेसो एकस्वरूपा॥

दो॰ बैठ जहां नल राजा सब करि करि शृंगार।
सँग प्रोहित करमालले सभा मांझ पगुधार॥

प्रोहित सब कर नाम बताये। नल राजा कर नाम सुनाये॥
कन्या देखि तहां यह रूपा। पांचो जने बैठ नल रूपा॥
बिनय करत तब राजदुलारी। ये देवहु मैं शरण तुम्हारी॥
नैषध पति है स्वामी मोरा। करो प्रकट पद बंदत तोरा॥
सुनिके बिनय दया सुर कीन्हे। आपन रूप बहुरिधरिलीन्हे॥

चीन्हे नल तब राजदुलारी । जयमाला ताके उर डारी ॥
राजा सत्य वचन कह सोई । देवन तजिजनि हममनहोई ॥
यहै प्रतिज्ञा सत्य हमारी । क्षणयकतुमहिंकरबनहिंन्यारी ॥
दीन्ह देवपति यह वरदाना । इन्द्र कहे सम पवन पयाना ॥
सुमिरत तुमढिग तुरतहिंऐहों । याते सदा सुक्ख तुम दे हों ॥
दो० पावक अग्नी शक्तिदै वरुण दियो जलदान ।
धर्म विषे रति यम दई भे सब अन्तर्द्धान ॥
देव सबै वर देकर गयऊ । आशाभंग सकलनृप भयऊ ॥
यहि प्रकार दमयंति विवाही । वेदमंत्र करि जो विधि गाई ॥
दाइज भीमनृपति वहुदीन्हो । ह्वै केविदाचलनचितकीन्हो ॥
बाजन शब्द मनो घन गाजा । नगर आपने आयउ राजा ॥
ऐसे आइ वसे रजधानी । नल राजा दमयंती रानी ॥
केतिक दिवस वीतिइमि गयऊ । नाना केलि रंग रति भयऊ ॥
नृपके पुत्र प्रकट यक भयऊ । इन्द्रसेन असनामसो कहेऊ ॥
कन्या एकभई पुनि ताके । वहुतक हर्ष भई मन वाके ॥
ऐस रंग रस राजा कीन्हो । इन्द्रसरिस उपमाकहँलीन्हो ॥
धर्मवंत नैपधपति राजा । पाले प्रजा पुत्रके काजा ॥
दो० राज्य करे नल राजही करि वहुधर्म प्रकार ।
दमयंती अरु राजा पूजेउ दूनों आश ॥
आगे सुनो धर्म भुवराऊ । देवलोक कर करेउ उपाऊ ॥
वैठे सभा देवता जाई । कलियुग वैठतहां सुखपाई ॥
इन्द्र तहां यक बात चलाई । दमयंती राजा नल पाई ॥
देवन केर करेउ अपमाना । नल राजाको पतिकरिजाना ॥
सुनियह कलियुग उठा रिसाई । बोलेउ वचन क्रोधजियलाई ॥
नलके निकट जात सुरराई । राजछोड़ावउँ निजघरिआई ॥
कलियुग द्वापर दोनों भाई । पहुँचे नगर नैपधहि आई ॥
द्वापर ते कलि कह मुसुकाता । होइ कहा यह सुनु ममभ्राता ॥

हम अब विप्र रूप ह्वै जैये। चलिये अबपुष्करसों कहिये ॥
पुष्करसों यह तब करिवाता। तुम अबजीतौ नलकहँ ताता ॥
दो० जीतिलेहु नलराजहि कह कलियुग समुझाइ।
बैल रूप तब कलियुग कहेउ तासु ते आइ ॥
धरि यहरूप उन्हें समुझाई। नल पहँ जाउ स्वरूप बनाई ॥
तहां पुनीत रहे नल राई। तिन के वदन प्रवेशहु जाई ॥
एक समय वनमें नल राजा। तृपालागि जललीन्हेनिराजा ॥
यहिप्रकार तव अवसर पाये। नलशरीरमहँ कलियुगआये ॥
पुष्कर गे तब नलके पासा। जाइकरेउ यह वचन प्रकासा ॥
जुआ हेत आयहुँ तुम पाई। आजु दुवोजन खेलिय भाई ॥
नल राजा के मन महँ आई। खेलन हेत सो करेउ उपाई ॥
दमयंतीके वचन न भाये। नलराजा सब द्रव्य गवाँये ॥
सोन रूप जो लाव भुवारा। धरत दाउँ पलमहँ सबहारा ॥
गज तुरंग हारे सब राऊ। एकौ वार न जीत उपाऊ ॥
दो० बहुत दावँ जब लायऊ हारेउ सब भंडार।
पुरजन मंत्री संगलै आये नल दरबार ॥
रानी अरु मंत्री समुझाये। राजाके कछु मनहिं न आये ॥
रानी कह सब हारे राजू। खेलु न अबउठिचलुनलराजू ॥
होइ कहीं छूटत सब देशा। झूठ वचन नहिंमानु नरेशा ॥
एक सखी बोली तेहि पासा। पठवो पुत्र सासुके पासा ॥
यह सो आइ यहां लै जैहैं। सुत कन्या विदर्भ पहुंचैहैं ॥
कहिये और बात कछु नाहीं। पढ़न हेत पठये तुम पाहीं ॥
सुत कन्या तब रथ बैठावा। सारथि देश विदर्भ पठावा ॥
पहुंचे वेगि सारथी तहँवां। देश विदर्भ भीम नृप जहँवां ॥
दमयंती पठये लै साथा। सुतप्रतिपालकरो नरनाथा ॥
कलिजुआ कहेउ सो गाथा। चिन्तावन्त भये नरनाथा ॥
दो० यहकहिसारथि तबचलो राजहि कियो जोहार।

बहुत देश तहँ देखिके अवध नगर पगुधार॥
है ऋतुपर्ण भूपके नाऊं। हय सारथी रहे तेहि ठाऊँ॥
राज्य सकल तब पुष्कर जीता। यहकलियुगकीन्हेउँविपरीता॥
पुष्कर कहो रहो कछु अहई। दमयंती लावहु यह कहई॥
सुनतराउ भो क्रोध अपारा। रानी के आभरण उतारा॥
हारे अस्त्र आभरण जेते। राजस्थान आदि पुर तेते॥
सर्वस हारि उठे नल राजा। पांसा खेले भयउ अकाजा॥
दमयन्ती जानो यह राजा। कियो चलन वनकेर समाजा॥
रोइ चली दमयन्ती रानी। सोकरुणा किमिकरों बखानी॥
राज्य तजा वनवास सिधाये। ताकीकरुणा जाति न गाये॥
दासी दास बहुत बिलखाहीं। दमयन्ती नृप पाछे जाहीं॥
दो० चले जात नृपराज सों पुरजन धीर धराय।
दमयन्ती नृप ऊपमा रामचन्द्र सों जाय॥
पुष्कर दूत फिरे सब गाऊँ। नलराजा कर लेव न नाऊँ॥
उनहिं कोउ जो भोजन देहीं। पकरि ताहि कारागृह देहीं॥
नगर लोग नृप पाछे जाहीं। भयबशहोइबहुत बिलखाहीं॥
बाहर नगर रहे दिन तीनी। भोजनखबरि न केहू लीनी॥
क्षुधावंत तब राजा भयऊ। पक्षि एक तहँ देखत भयऊ॥
सुनु रानी यह बचन हमारा। यह पक्षी है आजु अहारा॥
आपन बसन तासु पर डारो। सो पक्षी लै गगन सिधारो॥
गा अकाश तब बोल्यो बयना। हमें न अबतुव देखौनयना॥
खेलि अक्ष सब राज्य गवांवा। बसन हीन तबहीं सुखपावा॥
राजासुनि यह चकित भयऊ। बसन लिये वह पक्षीगयऊ॥
दो० राजा कह रानी सुनहु क्षुधावंत भे प्रान।
परमहंस यह देहते चाहत कियो पयान॥
अर्द्ध बसन पहिरयो नरनाहा। रानी संग चले गहिबांहा॥
दमयन्ती धीरज धरि कहई। दुखसुखनारिपुरुपसबसहई॥

चले राह राजा अरु रानी। द्वै राहै तव आइ तुलानी।
दक्षिण दिशि यक्षमारग जाई। रानीसन बोले नलराई॥
दूसर मारग सुनु मनलाई। देश विदर्भ सूत यह जाई॥
पाय पितागृह सुखतुम रहऊ। संग हमारे दुख किमि सहऊ॥
रानी सुनत भरे जल नयना। रोदनकरतिकहतिअसवयना॥
कंत चित्त है तुम थिर नाहीं। ऐसे वचन कहत मुखमाहीं॥
पतिके दुखलों त्रिय दुखहोई। पितुको राज्य कामकेहिसोई॥
जो तुम दुख वनसहौ अपारा। तौंपतिसुख हमारसवछारा॥

दो० कुण्डिनपुर कहँ चलौ नृप जो मनमानेकंत।
तुमकहँ देखत भीमनृप करिहैं प्रेम अनंत॥

बोले राव भीम नृप पाहीं। ऐसे रानि जाव हम नाहीं॥
हमको पंथ देखावत कंता। कौनकाज पितु राज्य अनंता॥
चले जात वन गहन गँभीरा। रानी सहित धर्म नृप धीरा॥
एक वृक्षतर वनहिं मँझारी। सोयउ राउ संग ले नारी॥
देखि राउ उर में बहु सोगा। देखौं विधि कीन्हों कसयोगा॥
रविशशिजिनकहँ देखेउनाहीं। सो मम संग फिरतवनमाहीं॥
मेरे संग विपिन दुख पैहैं। बहु संताप कहां लौं सैहैं॥
जाउँ याहितजि जो वनमाहीं। आखिर पिताभवन सोजाहीं॥
यह विचार नृपके मनआयो। कलियुगहृदय धर्मडपजायो॥
वसन अर्द्ध लीन्हो पुनि राजा। दयाहीन कलिके वश साजा॥

दो० क्षण आवै नल निकटही क्षणकचले तजिमोह।
करै विचार अनेक विधि कवहुँ करै मन क्षोह॥

भीमसुता तजि चलिगे राजा। बहुरोदन करि चलेअकाजा॥
गये राव मन बहुदुख पागी। भीमसुता तेहिअवसरजागी॥
चहुँदिशिचितेचकितचितभयऊ। हाहाकरि बहुरोदन ठयऊ॥
हाहा स्वामी कंत हमारे। तजि मोकहँ वन कहांसिधारे॥
प्रथमहिं कहो न छांडव तोहीं। जबलगिनटयिचजीवनमोहीं॥

यहि दुख जीवन जात हमारा । वचनझूँठनृप भयउतुम्हारा
कीन्ह्यो सेवा सदा तुम्हारी । कौनि चूक भै कंत हमारी
आज्ञाभंगकबहुँ नहिं कीन्हा । केहिहितत्यागिहमहिंदुखदीन्हा
धीरज आइ देउ जो नाहीं । कैसे प्राण रहैं वन माहीं
कहौ नाथ कैसे तुम रहऊ । हमहिंछोड़िकिमिधीरजगहऊ
दो० सघन विपिन महँ रोवती दमयंती बिलखाइ ।
कौने अवगुण कीन्हेउ दीन कंत दुख आइ ॥
सर्पएक तब सन्मुख आवा । रानी पद मुख भीतर लावा
रानी विकल बहुत बिलखाई । हाय कंत मोहिं राखौ आई
नैषध देश स्वामि जब जैहौ । कहो कंत मोकहँ कहँ पैहौ
व्याध एक तहँ देखेउ जाई । वधिक सर्प कहँ टारेहु जाई
वधिक सर्प कहँ डारेउ मारी । पीड़ितकाम कह्यो सुनुनारी ।
काम वश्य होइ बोलेउ बानी । केहिहितवनमेंफिरो भुलानी ।
तब रानी कहँ चिंता आई । नलको मनमें पुनिपुनिध्याई ॥
रानी शाप वधिक कहँ दीन्हा । तुरतभस्मतेहिखलकहँकीन्हा॥
करत विलाप चली वनमाहीं । गिरिकंदर वन ढूंढ़तजाहीं ॥
कोई नल की कहै न बाता । रोवतरानी अति बिलखाता ॥
दो० भृगुवशिष्ठ मुनिअंगिरा नारदमुनि जहँ आहिं ।
करिविलापतबरानिसो पहुंची तेहिथलमाहिं ॥
जाइतिनहिं कीन्ह्यउ परणामा । आपनदुःख कह्यो तबवामा ॥
सबमुनिमिलियहआशिषदीन्हों।मिलिहैंनलमुनिजियसुखकीन्हों
अंतर्द्धान भये मुनि राई । चिन्ता उर रानीके आई ॥
सपनो सो मनमें यह जानी । मानुष जन्म कहा तबरानी ॥
कर्मवश्य वन फिरों भुलानी । ऐसे शोचि रानि अकुलानी ॥
नलको खोजत बहु दुख पाये । आपनपतिकहुं देखि न पाये ॥
नायक कहो नगर को जैये । खोजो जाइ कर्म गति पैये ॥
वनमहँ ढूंढि बहुत दुखपाये । ग्रामनगर खोजो चितलाये ॥

दो० चली संग बन राजके बसे एक बन आहिं।
सिंधुर यूथ बहुततहँ निकसे त्यहि बनमाहिं॥
कचरिगये तहँ बहु बनिजारा। हाइ हाइ सबकरें पुकारा॥
दमयंती देखो तब ताहीं। बहुत लोग कचरे बन माहीं॥
दमयन्ती कह करत बिलापा। मैं बचि गई कौन बश पापा॥
कीन्हों गमन बहुत दुख पाई। दिना आठ दश पंथसिराई॥
नाम बाहुबल राजा आही। उत्तम नगर चित्तवर जाही॥
तौन नगर महँ पहुँची आई। लरिकनतहँदुखदीन्ह बनाई॥
मनमें दुःख अहै तेहिभारी। बावरिरूप फिरहि तहँनारी॥
ऊपर महल भूप महतारी। देखोतिननिजनयन निहारी॥
तब रानी यक सखी पठाई। दमयंती कहँ संग लै आई॥
तब पूंछेउ राजा महतारी। आपनि व्यथाकहौ सुकुमारी॥
दो० दमयंती यह भाष्यउ हम मानुष अवतार।
करोंकहांलगिबातबहु बिधिदुखलिखालिलार॥
कह्यउ रावकी तब महतारी। रहौ गेह काहू सुकुमारी॥
दमयन्ती बोली यह बाता। रहै धर्म्म रहिबे तहँ माता॥
होइ जौन शुचि सेवों चरणा। ऐसीहोइरहिहौं तेहि शरणा॥
ब्राह्मण सों पूछति मैं बाता। जाते सुख पावों मैं माता॥
सुनि राजाकी मातुबखाना। पुत्री कह्यउसोबचन प्रमाना॥
समकन्या जो अहै सुनन्दा। रहो तासुसँग कहिआनन्दा॥
तहां जाइ दमयंती रहई। नलकी कथा सुनोजसअहई॥
यक बनमें दावानल लाग्यो। तहँ यकसर्प जरे दुख पाग्यो॥
ऊंचेस्वर तब कीन्ह पुकारा। हाबिधि मोकहँ कौनउबारा॥
मैं नारदको डसिकैलीन्ह्यो। अचलशापमोकहँऋषिदीन्ह्यो॥
दो० चलि नहिं सक्यों हेततेहि बनमें लागीआगि।
कौनउबारै आनि अब जरतसकों अबभागि॥
तबहिं भूपमन दया जो आई। तुरतजाइ तेहिलियो उठाई॥

हि दुख जीवन जात हमारा । वचनझूँठनृप भयउतुम्हारा ॥
कीन्ह्यो सेवा सदा तुम्हारी । कौनि चूक भै कंत हमारी ॥
आज्ञाभंगकबहुँ नहिं कीन्हा । केहिहितत्यागिहमहिंदुखदीन्हा ॥
धीरज आइ देउ जो नाहीं । कैसे प्राण रहैं वन माहीं ॥
कहो नाथ कैसे तुम रहऊ । हमहिंछोड़िकिमिधीरजगहऊ ॥
दो० सघन विपिन महँ रोवती दमयंती बिलखाइ ।
कौने अवगुण कीन्हेउ दीन कंत दुख आइ ॥
सर्पएक तव सन्मुख आवा । रानी पद मुख भीतर लावा ॥
रानी विकल बहुत बिलखाई । हाय कंत मोहिं राखो आई ॥
निषध देश स्वामि जब जैहौ । कहो कंत मोकहँ कहँ पैहो ॥
व्याध एक तहँ देखेउ जाई । वधिक सर्प कहँ टारेहु जाई ॥
वधिक सर्प कहँ डारेउ मारी । पीड़ितकाम कह्यो सुनुनारी ॥
काम वश्य होइ बोलेउ बानी । केहिहितवनमेंफिरो भुलानी ॥
तब रानी कहँ चिंता आई । नलको मनमें पुनिपुनिध्याई ॥
रानी शाप वधिक कहँ दीन्हा । तुरतभस्मतेहिखलकहँकीन्हा ॥
करत बिलाप चली वनमाहीं । गिरिकंदर वन ढूंढ़तजाहीं ॥
कोई नल की कहै न बाता । रोवतरानी अति बिलखाता ॥
दो० भृगुवशिष्ठ मुनिअंगिरा नारदमुनि जहँ आहिं ।
करिबिलापतबरानिसो पहुंची तेहिथलमाहिं ॥
जाइतिनहिं कीन्ह्यउ परणामा । आपनदुःख कहो तबबामा ।
तबमुनिमिलियहआशिषदीन्हीं । मिलिहैंनलसुनिजियसुखकीन्हं
अंतर्द्धान भये मुनि राई । चिन्ता उर रानीके आई ।
सपनो सो मनमें यह जानी । मानुष जन्म कहा तबरानी ।
कर्मवश्य वन फिरो भुलानी । ऐसे शोचि रानि अकुलानी ।

बारह मास दुःख भो जाता। जाइकहेउ तब द्विजसबबाता॥
मोर स्वयम्बर कहियो जाई। सुनत दुःख जो ओरो पाई॥
आधोवसन तजो निशिनारी। वनबिचदीखनअसन बिचारी॥
यहै बात सुनि रोवै जोई। जानेउ नल राजा सो होई॥
ब्राह्मण चल्यो खोज तहँपाई। ग्रामग्राम देशनप्रति जाई॥
अवध नगर राजा गृहगयऊ। तहां जाइके यहदुख कहेऊ॥

दो० सुनि वाहुक तहँ रोयउ ब्राह्मण पायउ आस।
यहै देखिके ब्राह्मण गे दमयंती पास॥

दमयंती पूछत बिलखाई। कहो विप्र सबबात बुझाई॥
जननी पास गई तब नारी। ह्वै उदास तब वचन उचारी॥
नलकी खबरि कही समुझाई। मिलन केर सबकरहु उपाई॥
मोर स्वयम्बर कहि समुझावो। विप्र सुदेशहि तुरत पठावो॥
अवध नगर ऋतुपर्ण नरेशा। कहै जाइ सम्मत उपदेशा॥
जो आजुहि नृप पहुँचहु जाई। तो दमयंती पावहु राई॥
को नल विन पहुँचै यहिवारा। यही प्रातिज्ञा चित्त बिचारा॥
माता सब विप्रन सन कहई। तुरत अवधपुर दीन्ह पठाई॥
सब यह हाल सुनावहु जाई। है ऋतुपर्ण सभा जेहिठाईं॥
तब राजा वाहुक हँकराई। एकदिवस महँ पहुंचउँ जाई॥

दो० आजुहि पहुंचउँ तहांसो वरहुँ भीमजहिजाहि।
आजु करों पुरुषारथ देश विदर्भहि आहि॥

यह कहि विप्र तुरन्त पठाये। वाहुक रथहि साजि लैआये॥
राजा ते यह कहि समुझाई। आजु विदर्भ देउ पहुँचाई॥
सुनतहि राव भयो असवारा। जोतेउ रथ सारथितेहिवारा॥
छूटि वसन तब करते परेऊ। लेन हेत राजा मन करेऊ॥
कहेउ सूत शत योजन राहा। लोटत परलीन्ह्यो नरनाहा॥
इन्द्र केर चेला नरनाहू। वक्ष बहेर मिला तेहि ठाहू॥
देहु राव ऋतुपर्ण सो कहही। फूल पत्र फल येते रहहीं॥

बोल्यो व्याल पैग गनिजाहू। तब हमार होई निरबाहू॥
राजाचल्यो पैग गनि ताहू। दशौं पैग बोले नरनाहू॥
दशौंपैग जब कह्यो सुवारा। काट्योनलके मांझलिलारा॥
श्याम स्वरूप भूप ह्वै गयऊ। दैयक बसन मंत्रदुइ दयऊ॥
एक मंत्रपैहौ निज रूपा। यक मंत्रते ह्वैहौ भूपा॥
यहि विद्या भय तोहिं न होई। यहगति तोरिकीन्ह मैं जोई॥
है ऋतुपर्ण अवधपुर राई। ह्वै सारथी रहौ तहँ जाई॥
बाहुकनाम राखि तहँ दयऊ। यहतबकहि करकोटक गयऊ॥
शापहु ते सो भयउ उबारा। गयउभूप ऋतुपर्ण के द्वारा॥

दो॰ बाहुकनामा सारथी रहौं आपु के धाम।
होइविकट हय जौनतुम करौं शुद्ध मम काम॥

ऐसे भूप हेतु तहँ जाई। भीम भूप मन चिंता आई॥
तबहीं विप्र समूह बोलाये। नल दमयंती खोजि पठाये॥
बहुतक देश फिरे द्विज जाई। बीरबाहुपुर देखेउ आई॥
विप्र सुदेव देखि गो तांहीं। दमयंती मिलि जलके पाहीं॥
ब्राह्मण को दमयंती चीन्हा। करिप्रणाम बहुरोदन कीन्हा॥
द्विजकोलै पुनि निजगृहआई। तबहिं सुनन्दा सब सुधिपाई॥
राज मातु तहँ दौरी आई। दमयंती कहँ चीन्हेउ जाई॥
भूपमातु पूंछी यह बाता। आपन देश नाम कहु ताता॥
भीम भूप के प्रोहित अहई। नाम सुदेव हमारो कहई॥
रोयें सुनन्दा नृप महतारी। अहोप्रथमनहिंकीन्हचिन्हारी॥

दो॰ सेवा कीन्हि हमारि बहु नल राजाकी बाम।
मैं अनचीन्हे तुमहिंसों करवायों सब काम॥

भीमसों ब्राह्मण जायसुनायउ। राजा निजदल लोगपठायउ॥
कन्या को लै गयउ भुवारा। राजा भीम विदर्भ सिधारा॥
पाछे नल कर खोजन हेना। ब्राह्मण विदाकिये नृपसेना॥
नाऽपर्ण बोले द्विज पाहीं। तिनसों अबदमयन्तीकहहीं॥

बारह मास दुःख भो जाता। जाइकहेउ तब द्विजसबत्राता॥
भोर स्वयम्वर कहियो जाई। सुनत दुःख जो ओरो पाई॥
आधोवसन तजो निशिनारी। वनबिचदीखनअसन बिचारी॥
यहे बात सुनि रोवे जोई। जानेउ नल राजा सो होई॥
ब्राह्मण चल्यो खोज तहँपाई। ग्रामग्राम देशनप्रति जाई॥
अवध नगर राजा गृहगयऊ। तहां जाइके यहदुख कहेऊ॥
दो० सुनि बाहुक तहँ रोयउ ब्राह्मण पायउ त्रास।
यहे देखिके ब्राह्मणा गे दमयंती पास॥
दमयंती पूछत बिलखाई। कहो विप्र सबबात बुझाई॥
जननी पास गई तब नारी। ह्वै उदास तब वचन उचारी॥
नलकी खबरि कही समुझाई। मिलन केर सबकरहु उपाई॥
मोर स्वयम्बर कहि समुझावो। विप्र सुदेशहि तुरत पठावो॥
अवध नगर ऋतुपर्ण नरेशा। कहे जाइ सम्मत उपदेशा॥
तो आजुहि नृप पहुँचहु जाई। तो दमयंती पावहु राई॥
जो नल बिन पहुँचे यहिबारा। यही प्रतिज्ञा चित्त बिचारा॥
माता सब विप्रन सन कहई। तुरत अवधपुर दीन्ह पठाई॥
तब यह हाल सुनावहु जाई। हे ऋतुपर्ण सभा जेहिठाई॥
तब राजा बाहुक हँकराई। एकदिवस महँ पहुंचउँ जाई॥
दो० आजुहि पहुंचउँ तहांसो बरहुँ भीमजहिजाहि।
आजु करौं पुरुषारथ देश विदर्भहि आहि॥
यह कहि विप्र तुरन्त पठाये। बाहुक रथहि साजि लै आये॥
राजा ते यह कहि समुझाई। आजु विदर्भ देउ पहुँचाई॥
सुनतहि राव भयो असवारा। जोतेउ रथ सारथितेहिबारा॥
छूटि वसन तब करते परेऊ। लेन हेत राजा मन करेऊ॥
कहेउ सूत शत योजन राहा। लौटत परलोग्यो नरनाहा॥
इन्द्र केर चेला नरनाहू। बन बहेर मिला तेहि ठाहू॥
देइ राय ऋतुपर्ण सो कहहीं। फूल पत्र फल केते रहहीं॥

धेको तरसे फल अरु आता। भूमी माहिं परे झरि पात
यक संशय फलहे तरु माहीं। पांचकोटि दल हैं तरुवाह
बाहुककह्यो उतरि हमगनिहं। फिरत्वारजो सममतिमनि
दो० बाहुक हठ करिके गने पत्र फूलफल ताहि।
जो कछु भापतराज भो सो लखतरु में आहि॥
बाहुक कह्यो कौन यह ज्ञाना। अक्ष विद्या यह राव बखान
बाहुकअक्षदुगुनगनिदीन्हयउ। गणितमंत्रराजासो लीन्हउ
जब नल भूप मंत्र यह पाये। तबसों कलियुग चले पराये
पूरुब विष ज्वाला तनुलागा। तौन त्रासते कलियुगभागा
अस्थित भयउ बहेरे माहीं। ताते पाप बहेरे आहीं
यह कौतुक तब मारग भयऊ। पाछे देश विदर्भहि गयऊ
तब पूछ्यो यक भीम भुवारा। कह्यो आपजू कहँ पगुधारा
ह्वै लज्जित नृपकहेउ बुझाई। मिलन आपुकहँ आयनभाई
राजा बहुविधि आदर कीन्हा। उत्तम सदनवास तब दीन्हा।
दमयंती तब रच्यो उपाई। नलको चीन्ह्यो मन में आई।
दो० करन रसोई साज सब बाहुक पास पठाय।
पावक अरु जल ना दियो कीन्हों ऐस उपाय॥
पवन ते पावक आनेउ पानी। पावकध्यानअगिनिपुनिआनी॥
दासी डरी देखि ब्योहारा। दमयंती सों करत विचारा॥
दमयंती दोउ बाल पठाये। दासिसँग रथशालहि आये॥
देखि सुतन कहँ जलभरिनैना। बाहुक ते दासी कहबैना॥
क्षुधावंत बालक सुनि लेहू। भोजन आनि कछुकइनदेहू॥
तब बाहुक बालककहँ दयऊ। लै बालक अंतःपुर गयऊ॥
यह प्रसाद है मिष्ट प्रमाना। निश्चय नल दमयंतीजाना॥
तब दमयन्ती आई तहँई। रथशाला बाहुक है जहँई॥
पछिले दुखकी कथा चलाई। सुनत रुदन कीन्हो नरराई॥
रानी कहो कृपा अब करहू। माया तजो रूप सोधरहू॥

दो० करकोटकको ध्यानधरि जप्यो मंत्र शतआनि।
पूर्वरूप तब पायऊ नलको तब पहिंचानि॥
तबऋतुपर्णचकिततलखिभयऊ। बहुविनती राजासन कियऊ॥
क्षमा करो सब दोष हमारा। मैं साचा तब जानि न पारा॥
तब नर भीम अनुग्रह कीन्हो। नृपऋतुपर्णकोबहुसुखदीन्हो॥
नलहि पाइ तब हर्षितराजा। आज्ञा भै तब बाजे बाजा॥
सो ऋतुपर्ण विदा तहँ भयऊ। अवधनगर तब राजागयऊ॥
तब नरवर भूपति पगुधारा। लैदल परिग्रह संग भुवारा॥
जा ऋतुपर्ण सों विद्या पाये। तब पुष्करपर जुआ लगाये॥
मंत्र यंत्र नल जेते जाई। हारो पुष्कर नृप को भाई॥
देश कोश साहस भण्डारा। रथगजद्रव्य जोहतो अपारा॥
जीते नल पुष्कर जो हारा। फिरिक्रोधितकै कहेउ भुवारा॥
दो० दमयंती के दास तुम कुटुंबसहित हो आन।
कलिदुख हमकहँ दीन्हऊ तुमहिं कहेको जान॥
पुनि नल भे नैषध के राजा। आज्ञा भइ बाजे तहँ बाजा॥
अर्द्ध वसन रानी ले दीन्हे। अर्द्ध फारिजो नलनृपलीन्हे॥
रावदेखि सो अतिदुख कियऊ। बैठे राजा दुख बिसरयऊ॥
धार्मिकनल तब धर्महि कीन्हो। एक ग्राम पुष्कर को दीन्हो॥
ऐसे राजा दुख सो पाये। पुण्य वीर राजा कहवाये॥
वृहदश्व मुनि पुनि अनुसारा। सुनो युधिष्ठिर धर्म्मकुमारा॥
यहि के सुने पाप तनु भागे। व्याधिहोय सोतननहिंलागे॥
दुखी सुनै सबदुख मिटिजाई। बन्दितहो त्यहिबन्दिछोड़ाई॥
राज्य ते हीन सोराज्यहि पावै। जेहिदुख बहुतसुनै क्षयपावै॥
होयहो धर्म्मज तुमहुँ भुवारा। जोयहकथा सुनेहु सुखसारा॥
दो० वृहदश्वमुनि भाषेऊ धर्म्मराज सुख पाव।
नशैपाप तनु सुखबढ़ै नलचरित्र जोगाव॥
इतिश्रीवनपर्वणिनलोपाख्यानेनामचतुर्थोऽध्यायः॥ ४॥

बहुदिन राजा तेहि बन रह्यऊ। यकदिननारदमुनि तहँगयऊ।
नारद कहि सम्वाद अपारा। तीरथ वरत महातम सारा।
तेहिअन्तरसुनिके यहभयऊ। लोमशऋपिपुनितेहिथलगयऊ॥
राजा देखत पूजा कीन्ह्यउ। अर्घपाद्य दै आसनदीन्ह्यउ॥
लोमश कहेउ सुनहु भुवराई। मोकहँ तुम ढिग इन्द्रपठाई॥
इन्द्रलोक यक दिन पगुधारा। देखा अर्जुन सभा मँझारा॥
सिखे शस्त्र अरु अस्त्रअपारा। परमअनन्दितआहि कुमारा॥
पारथ हित चिन्ता तुम पाये। सुरपति ताते हमहिं पठाये॥
कहन कुशल पारथ की राजा। हम इतको आये यहिकाजा॥
सुनहु तहां हम जात हैं राऊ। राजा सुनत परम सुखपाऊ॥
सहित बंधु नारी नर नाथा। तीर्थराजको चलि मुनिसाथा॥
धौम्यनाम प्रोहित सँगलागे। चलेजात मनअतिअनुरागे॥
तीर्थराज के दर्शन कीन्हे। परम हर्ष भूपति मन लीन्हे॥
औरो पुनि तीरथ हैं जेते। परसे कहत न आवैं तेते॥
नैमिष बन काशी अस्थाना। गया सुरसरी आदि बखाना॥
सर्व तीर्थ परसे तब राजा। चित उदवेग धनंजयकाजा॥
गंधमदन पर्वत भे पारा। बद्रिक आश्रम गये भुवारा॥
बिंदुतसर तीरथ तब देखा। नाना बन पर्वत बहुलेखा॥

दो॰ पुनि बिंदुतसर तीर्थ महँ पांचौ जने अन्हाइ।
पुष्प पत्र फल शोभित देखत तरुवर जाइ॥

पूर्व ओर से पवन उड़ाई। पुष्प एक तेहि सरमहँ आई॥
अहैं सहसदल पुनि तेहिमाहीं। सुंदरबहुत सुगंधित अहहीं॥
जलतें फूलद्रोपदी लीन्हा। भीमसेन के आगे कीन्हा॥
आइ सो फूल देवके लायक। सुनोवृकोदर हो ममनायक॥
वेगि अनुग्रह मोपर कीजे। यकशतपुष्पआनिमोहिंदीजे॥
सुनिके बचन वृकोदर कहई। देहों आनि शोच जनि करई॥
धनुषबाण कर लेकर धाये। जौने दिशिसों पवनते आये॥

चलो सिंधुसम भीम रिसाई। गंधमदन गिरि देखेउ आई॥
सो पर्वत गहवर वन भारी। नाना सर्प रहत विषधारी॥
नाना मोर नृत्य तहँ करई। कोकिलकुहकिहरषिजियभरई॥
दो० छयो ऋतु तहँ प्रकट शुभ करत भँवर गुंजार।
अमृतसम फल लाग्यऊ हरष्योपवनकुमार॥
बहुवन भीतर हरषि अधारा। कुन्तीसुत जो पवन कुमारा॥
तेहिवनविहरत भीमसोफिरहीं। नादसिंहसम पुनिपुनिकरहीं॥
हने ग्राह मृग गेंड़ा भारी। क्रीड़ाकरइमिवनहिं सँभारी॥
भगे जंतु पुनि वन के नाना। सिंह भालु मृग सबै पराना॥
गरजे भीम जंतु सब भागे। कदलीवन देख्यउयक आगे॥
महागँभीर सो वह वन अहई। क्रीड़ित भीम सोवहवनरहई॥
तोरेउ वृक्ष तोन वन नाना। मिष्टपाकफल करि सो पाना॥
गरजे भीम करे फल पाना। जीव जंतु सब शंका माना॥
तेहि वन माहँ रहैं हनुमाना। शब्द सुनत सो करेहुपयाना॥
हनूमान तब देह बढ़ावा। उज्ज्वलरूप अनूप सुहावा॥
दो० बोले कुबचन भीमसों बनतें कियो उजार।
मेरे हाथहि मरण तुव भाषो पवनकुमार॥
यह कुबेर वन सब जगजाना। करत भोगयहकहहनुमाना॥
हनू संग जो वन रखवारा। दुओ वीर बलपुंज जुझारा॥
तिन सब आइ कही यहबाता। भयोभीमसुनि क्रोधते ताता॥
धनुषबाण पुनिकरले लीन्हेउ। युद्धवृकोदरबहुविधि कीन्हेउ॥
हते भीम जे वन रखवारा। तब कुबेर पहँ जाइ पुकारा॥
मानुष एक गहे धनुबाना। कदलीवनकीन्हेउ खइकाना॥
हनूमान तेहि बरजन ठाना। सुना कुबेर आपु जो काना॥
आइ कुबेर हनू समुझाई। करो विरोध न तुम कपिराई॥
देखो तुम यह मानुष नाहीं। मानुष बेष देव कोउ आहीं॥
लेहु फूल खावो फल नाना। जेतिक मनमहँ होइ सुजाना॥

दो० हनूमान यह सुनतही क्रोधे बहुत बढ़ाइ।
फूलकाज विधि भीमसों कीन्हों ऐस उपाइ॥
हनूमान बोले यह बानी। सुनियेभीम वचन असजा
रामकाज लगि मैं यकबारा। लंका वीर बहुत संहा
सागर नांघि लंक मैं जारा। महिरावण पाताल सँहा
यहै नेम मेरे मनमाहीं। मैं कछु प्रीति देखावत नाह
इतना प्रेम आप करिलेई। पाछे फूल जान लै दे
यह हमार लंगूर जो अहही। ताते बात कहत तोहिं पाह
भूमि ते मम लंगूर उठावो। लैके फूल जान तब पावो
सुनतहिभीम कोप जियगह्यऊ। टारनचित्त लँगूर सो करेउ
बायें हाथ गह्यउ तब ताहीं। नेक न डोला सो महि नाहीं
फिरिबल कीन्हो भीमजुभ्झारा। बज्र लँगूर टरत नहिंटारा
दो० गहेउ गदा कर भीम जो धरो भूमि महँ ताहि।
दोनों कर लंगूर सो गहो भीम कर माहिं॥
हारेउ भीम करेउ बहु करणी। कपि लंगूर न डोलत धरणी
भीमसेन यह मन में जाना। महावीर ये हैं हनुमाना
हारो भीम ठाढ़ होइ रह्यऊ। हर्षि गात कपि बोलत भयऊ
कै प्रसन्न भाष्यो हनुमाना। मांगो वर जो तुम मनमाना।
यहसुनिभीम कहन असलागे। अमृतवचन हनुमानकेआगे।
जब कौरव कहँ मारन जाई। तबकपि करियो मोरसहाई।
रामकाज कीन्हेउ जिमिभाई। तैसेइ होउ हमार सहाई॥
हनुमान बोले यह बाता। भीमसेन सुनिये यह ताता॥
पारथ के रथपर हम रहिहैं। रक्षा करत अस्त्र सब सहिहैं॥
ऐसे वचन कहे हनुमाना। भीमसेनसुनि बहु सुखमाना॥
दो० यह रहस्य राजा सुनो हनू भीम व्यवहार।
दूनों पवन पुत्रबल कह सुनि हृदय विचार॥
भयउ प्रसन्न कुबेर सुजाना। भीमसेनलखि बहुसुखमाना॥

लेहु फूल जेते मन भावै। यहै हनू तब बात सुनावै॥
सुनतहि भीम हर्ष युत भयऊ। अपने गृहकुबेर तब गयऊ॥
रक्षक कोउ बोलत कछु नाहीं। तोरत फूल जौन मन माहीं॥
बिहरत भीम हरषि बन माहीं। सुमन सुगन्धिततोरेउआहीं॥
भीमसेन बन में बहु गरजैं। हांक सुनत पशुपक्षी लरजैं॥
व्याघ्र सिंह औ गज मतवारे। गेंड़ा महिष अनेकन मारे॥
भीमसेन के शंका भयऊ। भागिजन्तु तेहि वनतेगयऊ॥
जनमेजय तब हर्षितभयऊ। वैशम्पायन कथा सो कह्यऊ॥

दो० भीमसेन मन हर्षित लीन्ह फूल करिहेत।
वैशम्पायन भाषत सुनिये भूप सचेत॥

इति श्रीमहाभारतेसबलसिंहचौहानभाषाकृते वनपर्वणि
भीमहनुमानसंवादेनाम पंचमोऽध्यायः ५॥

धर्मराज मन चिन्ता भयऊ। कहँ ममबन्धु वृकोदरगयऊ॥
जयअकुलाइ मनों उर दरकै। कुशकुन देखिबामअँगफरकै॥
नेशिस्वपना लखिबिस्मयराऊ। कुशलक्षेमविधिभीममिलाऊ॥
कहा धौम्य यह वचन बिचारी। घटउत्कचसुमिरनअनुसारी॥
घटउत्कच आये नृप पासा। काआज्ञा यहवचन प्रकासा॥
तब राजा यह बोलत भयऊ। गंधमदनगिरिभीमजोगयऊ॥
नाना कुशकुन देखियत भाई। ताते चितचिंता अधिकाई॥
ौनिउ बन्धु पुरोहित रानी। राजाकह यह वचन बखानी॥
सबको सुत लै चलिये तहँवां। गंधमदनगिरिभीमहै जहँवां॥
सुनत हरषि उठिकरो प्रणामा। जोआज्ञा कहिये सो कामा॥

दो० पांचोजने चढ़ाइ पुनि पीठि आपने आन।
गंधमदन पर भीम जहँ कीन्हे तुरत पयान॥

नाना बन सब देखत जाई। घटउत्कच के ऊपर राई॥
ई इतिहास पंथकर अहई। लिखे न जाई सूक्ष्मसोकहई॥
गंधमदन पर्वत जेहिठाईं। धर्मराज प्रविशे तहँ जाईं॥

करि बंका ॥

 वरियारा ॥

दैत्य अशंक मानि नहिं शंका । हांकत बीर को पर धावा ॥
तबहिं द्रोपदी धर्मकुमारा । पीछे नकुल वी सुतराजा ॥
इनकहँ तुरत भूमि वैठावा । देकर हांक भीम हिं ।
भीमकही निज मरणके काजा । पापी लै भाजे हिं ॥
दो० आजुमारि तोहिं एकशर पठवों यमके क्षउपारा ॥
यहकहि गदा घावतेहि दीन्ह्यो मस्तकम पलटाई ॥
गदाघाव तब भीम सँभारा । तबहीं खलयक विस्तारा ॥
मारो वृक्ष भीम पर जाई । मारो गदा भीम घनघोरा ॥
दोनों वृक्ष युद्ध परिहारा । मल्लयुद्ध तहँ पुनि जनुसोई ॥
दोनों वीर लरें बरजोरा । करें युद्ध मानो तहिवारा ॥
कंपमान धरणी महँ होई । प्रलय काल आवे परिवारा ॥
मुष्टिक एक भीम तब मारा । छांड्यो दैत्यप्राण य ।
परम हर्ष भो धर्मकुमारा । और अनन्दित भे ॥
दो० आशिर्वादहि देत मुनि राजा सूंघत मा त गाये ॥
भुजपूजत लोमशऋषिय हरषि आपने हा हिवारा ॥
परम हर्ष राजा तब पाये । कहि संक्षेपहि भा तोमाना ॥
पुनिसबमिलिके कीन्ह बिचारा । बद्रिकआश्रम गे त भयऊ ॥
नाना पुष्प रम्य अस्थाना । रहे हर्षि वन राव नपाऊ॥
सब्बँत चारिवीति इमि गयऊ । पंचम वर्ष उपस्थित
यही प्रकार रहे वन राऊ । धौम्यआदि मुनिभो ॥
दो० नाना ...

धवलाचल पर दरश हमारा। निश्चय पैहो धर्म भु
चलो सो पर्वत देखो जाई। पारथ दरश हेत कहँ
प्रोहित सहित द्रौपदी रानी। तीनों बंधुरु लोमश ज्ञ
कीन्ह विचार चले सब तहँवां। पर्वतधवल आइपुनि जा
लोमश धौम्य संग त्रियभाई। ज्ञानकथा बहु बरणत
प्रथम गन्धमादन गिरि देखा। पूरण वारि राव अवर
सोहै मालपृष्ठि तेहि पासा। धवला पर्वत परमप्रक
फटिकशिला तहँ देखत भयऊ। दानवघोर तहां पुनि रह

दो० रक्ष यक्ष दानव बहुत सब कुबेरके दास।
सो पर्वत देखों तहां पुरी कुबेर प्रकास॥

देखि भीम तहँ राक्षस जेते। वेगिहि भीम सँहारेउ
तबहिं कुबेर मरम सब पाये। युद्ध हेतु तब आपु सिध
तब प्रणामकरि धर्म्मकुमारा। शुद्ध वचन कहि युद्ध नि
हर्षित ह्वै कुबेर पहँ गयऊ। धर्म्मराज तेहि पर्वत रह
अर्जुन देवलोक महँ रहयऊ। अस्त्रअनेक सुरनते लह
देवन केर शत्रु जे पाये। मारिसकल यमलोक पठ
जासों देव युद्ध मों हारा। सो मारे सब पाण्डुकुम
होइ सन्तुष्ट देव बर दयऊ। कीटअस्त्र तब वासव दय
समय एक तहँ सो सुर आई। बैठि सभा महँ सभा बन
यम कुबेर जलपति बैसन्दर। बैठे और अनेक मुनिन

दो० तब अर्जुन कहँ गोदलै बैठे देव भुवार।
नृत्यकरततहँनृत्यकी हर्षितसभामँझार॥

नाम उर्वशी देव अप्सरा। नृत्यकरत सो सभा मांझ
[illegible] बजावे। नाना रूप नृत्य लय ल

प्रीति सहित अर्जुन तेहि हेरा। सो सुरपति देखेउ तेहि वेरा॥
जो उर्वशी तुमहिं वश करेऊ। तौनत्रियासुत तुमकहँदयऊ॥
अर्जुन कहो जाय जो हारा। इनते प्रकटो वंश हमारा॥
उव्यो अखारा नृत्य सेराना। अपने गृह सुर कियोपयाना॥
सुरपति गे अपने अस्थाना। निजथलगे पारथ बलवाना॥
अर्द्ध निशा वीती सो आई। तेही समय उर्वशी आई॥
अर्जुन के मन्दिर पगु धारा। देखे लगे कपाट दुआरा॥
बहुत यतनकरि खोलिकेवारा। अर्जुन कहँ त्रैवार पुकारा॥
दो० चेत पाइ अर्जुन तब मन में करें बिचार।
अर्द्धरात्रि किमिउर्वशी आई निकटहमार॥
कहै धनंजय वचन विचारी। ममढिग केहिहितआईनारी॥
अर्द्धरात्रि वीती पुनि गयऊ। निद्रा वश्य देव सब भयऊ॥
जो कछु दुखहै चित्त तुम्हारा। कहो प्रात सो करौं उधारा॥
राति जाउ अपने गृह नारी। पुरुष पियार एक की नारी॥
पारथ बात सुनी सो नारी। मोहिं मदन करहै अनुसारी॥
हृदय समानो रूप तुम्हारा। कामव्यथा तनजरतहमारा॥
सुनत धनञ्जय विस्मयमाना। त्राहित्राहिकरि मूंदेउ काना॥
यक ब्राह्मणी दुजे सुरनारी। इन्द्र अप्सरा मातुहमारी॥
ऐसि बात अपने मुखमाहीं। भूलिबातजनि कहुमोहिंपाहीं॥
सुनत उरवशी व्याकुल भयऊ। दुःखित ह्वै पारथ ते कह्यऊ॥
दो० हम आई तुम आशकरि सोतो भई निराश।
जानेउँ अहो नपुंसक यह कहि वचन प्रकाश॥
ब यह शाप पार्थ कहँ ...

होउ नपुंसक दीन्हो शापा। ताते मो मन भा संत
सुनिके इन्द्र महादुख पावा। तुरत सभामहँ ताहि बुल
इन्द्र कहे नारी कह कीन्हा। मो सुत कहा शाप तें दी
सुनत उर्वशी लज्जा पाई। हाथजोरि तब विनय सुन
मेरो शाप होय उपकारा। क्रोध न कीजै देव भुव

दो० होइ यक वर्ष नपुंसक नृप विराटके देश।
संवत बीते शाप ते होइहौ मुक्त सुवेश॥

यह वर तब पारथकहँ दीन्हा। अपने भवनगमनतबकी
तबहिं इन्द्र पुत्रहि समुझाई। देव अस्त्र दीन्हेउ बहुअ
कुण्डल कवच इन्द्र तबदीन्हों। भापेमुनि अर्जुन शुभकी
मिलि सब देव शंख यकदीना। जाके नाद शत्रु बलही
पांच वर्ष सुरपुर महँ भयऊ। पारथ तबहिं इंद्रसों कहय
आज्ञा दीजै इंद्र भुवारा। परसों पद कह धर्म भुव
सुनिके इंद्र तुरत वर दयऊ। तबरथमातलिसाजतभय
भेंटि सकल सुर चढ़े विमाना। मृत्युलोककहँ किया पया
रथ प्रवेश करि आयउ तहवां। धवल शिखरपरराजाजह
धर्मराज पारथकहँ देख्यउ। पुनिनिजजन्मसुफलकरिलेख्य
पारथजाय चरण नृप गहेऊ। पूछी कुशल हर्ष बहु भय

दो० सर्व कथा विस्तार से पारथ किया बखान।
राजा आगे सहित विधि बरणयो बहु सुजान॥

जेहिविधि शंकर दरशन पाये। जिमि किरात ह्वै हरतहँ आ
जैसो युद्ध भयो तेहि ठांा। सुरपति जैसे दरशन पा
जैसे रथ चढ़ि स्वर्गहि गयऊ। जैसे अस्त्र लाभ तहँ भय

तवहीं मातलि रथले गयऊ। धर्मराज आनंदित भयऊ॥
पुनियहकथासो ऋषिहिसुनाये। घटउत्कच तेहिअवसरआये॥
करि प्रणाम सब के पद बंदे। कहे वचन तब परम अनंदे॥

दो० देश छोड़ि करि राजा आये दूरि पयान।
चलो सबै काम्यक बनहिं हर्षित भये सुजान॥

सुनत बात यह सब मन भाये। तब सबकहँफिरिपीठिचढ़ाये॥
सबको ले काम्यक बन आये। रहे तहां आनंद बहु पाये॥
काम्यकबनहिं बहुतदिनगयऊ। परमअनंदितसबजनरहयऊ॥
तहां बहुरि आये यदुनाथा। मिले आइ पांडवसुत साथा॥
मिलेकृष्ण पुनि धीरज दीन्हा। द्वारावती गमन पुनि कीन्हा॥
अभिअंतर तब कथा सुनाये। मार्कण्डेय महामुनि आये॥
बहु सम्वाद तहां मुनि कीन्हों। सो संक्षेप कहन में लीन्हों॥
ऐसे पाण्डव वन महँ रहयऊ। कथाप्रसंग धर्म तबकहयऊ॥

दो० पंच बंधु अरु द्रौपदी रहे पाण्डु वनमाह।
भारत पुण्य कथा यह जनमेजय नरनाह॥

इतिश्रीमहाभारतेसबलसिंहचौहानभाषाकृतेवनपर्वणिअर्जुन वरप्रोक्तोकाम्यकवनआगमननामसप्तमोऽध्यायः॥ ७॥

ऐसे पांडव वन सुख पाये। दूत जाय कुरुनाथ सुनाये॥
काम्यक वन महँ पांचो भाई। तबहिं विचार करें शतभाई॥
करण दुशासन शकुनी राजा। मंत्र कुमंत्र करें सबकाजा॥
बनोवास पांडव दुख नाना। बलकलबसन करें परिधाना॥
माथे जटा तपी के भेशा। देखियशत्रु कियो उपदेशा॥
देखब जाइ द्रौपदी पासा। सबमिलिकै करिबे उपहासा॥
दुखमें शत्रु देखिये राई। याते आनँद और न भाई॥
दुर्योधन दल साज करायो। भीषम द्रोण भेद नहिं पायो॥
और लये रथ पैदर साजा। चले हर्षि दुर्योधन राजा॥
काम्यक वनमें पहुंचे जाई। देखत ताहि हरष बहुपाई॥

दो० काम्यकवन देखा तबै एक सरोवरआहि।
देवरु किन्नर गंधरव क्रीड़करैं तेहि माहि॥

व चरित्र सुनहु सज्ञाना। कुरुपतिको होइहैअपमाना॥
ाम चित्ररथ गंधूव राऊ। स्त्री सहित सरोवर आऊ॥
ली सहित सोक्रीड़त भयऊ। वाही थल दुर्योधन गयऊ॥
दुर्योधन लखि लज्जा पायो। क्रोधवन्त गंधर्व सुनायो॥
अरे मूढ़ त्वहिं यह हंकारा। ताकरफलतुमलह्यउभुवारा॥
हाथ अस्त्र वह गन्ध्रव नाना। दियोतिनहिं आज्ञा परमाना॥
मारु मारु यह आयसु दीन्हें। अस्त्र गहेसो धरिसव लीन्हें॥
भयउ युद्ध सो क्रोधित होई। गन्ध्रव मानुष समनहिं कोई॥
कुरुदल सबै पराभव दीन्हा।यहलखिकरणक्रोधअतिकीन्हा॥
हाथ अस्त्र लैकै तव धाये। गन्ध्रव दलमें वाण चलाये॥

दो० गन्ध्रव दलमें वाण वहु भयो भूमि अँधियार।
ऐसे मारे करण वहु क्रोधित वाण अपार॥

गन्ध्रव सबै पराभव कीन्हे। क्षतलागे तव जात न चीन्हे॥
मारेउ करण खेंचि कर तीरा। चल्यउ रुधिर गंधर्व शरीरा॥
अस्त्र अनेक करत परिहारा। रुण्ड मुण्ड गन्धर्व सँहारा॥
काहू हाथ कटेउ अरु पाऊ। काहू केर हृदय महँ घाऊ॥
रुधिर नदी गन्ध्रवरणभयऊ। भागे सबै मार्ग तव लयऊ॥
भागे सब कहुं खोज न पाये। पाछे देखत करण सिधाये॥
देखि पराभव इन्द्र कुमारा। हाथ धनुप शर तव परचारा॥
तव गन्धर्व दुशासन मारा। परोदुशासन भुवि असभारा॥
रथते दुश्शासन भुइँ आये। लज्जावंत महा भय पाये॥
करणके संग तबै रणठाना। महावीर दोउ एक समाना॥

दो० क्रोधवंत गंधर्व पति मारे वाण प्रचण्ड।
करणसँभारि सक्यउनहीं कटेछत्रयरुदण्ड॥

मारे रथ सारथि संहारा। हाथ धनुपगहि करणगुवारा॥

रि तव गन्धव शर नाना। शरनतेज रजभयो निदाना॥
रुदल सबै पराभव दीन्हा। दुर्योधनहिं बांधि पुनिलीन्हा॥
डव कर वैरी में जाना। रहों तोहिं दुख देहोंनाना॥
रुपति कहँ बांधेलिय जाई। देखेउ भीमसेन तव धाई॥
खि हरषि मनआये तहँई। रहे धर्मसुत पुनि जेहिठहँई॥
रि हाथ राजासन कहई। ऐस दुःख दुर्योधन सहई॥
योधनहिं बाँधि लै जाई। चलिकै राज्यकरौ सवभाई॥
हा अधर्मि शत्रुभो नाशा। मिल्यउराजतुव बिनहिंप्रयाशा॥
नहिं राव यहकहोबखानी। कैसे नाश भयउ अज्ञानी॥
दो० कौन प्रकारहि हेतुकहु कैसे शत्रु विनाश।
सोसव ममआगे कहो कीन्हों भीम प्रकाश॥
ही भीम राजहि समुझाई। गा अखेट दुर्योधन राई॥
धि रचनाते गंध्रव आयउ। युवतीसँग सरक्रीड़ा ठायउ॥
वा तहँ दुर्योधन राऊ। गंध्रवगण रण तहांउपाऊ॥
ण आदि सेना सव भागी। छांडो राजहि परमअभागी॥
व राज महाबल करेऊ। दुर्योधनहि बांधि लै गयऊ॥
त धर्मसुत बिस्मयभयऊ। भीमसेनते यहिविधिकह्यऊ॥
ति शास्त्र नहिंजानतअहहू। मूरुख रूप सदा तुमरहहू॥
पारथ ते यहकहि राजू। लेउ छड़ाइ सुयोधन आजू॥
बंधुसों कलह प्रमाना। बंधु बंधुको बल जगजाना॥
हीं तुरत लयावहु भाई। गंध्रव कहँ तुव दे बिचलाई॥
दो० जो गंध्रव छांड़े नहीं तौ तेहि करव सँहार।
मारि निपातो धरणि पर कुरुपति लेहु उबार॥
आज्ञा सुनि पारथ तहँ जाई। हांक दई गंधर्वहि आई॥
देखत पारथ गंध्रव नाना। शीघ्रवन्त तव करेउपयाना॥
तव बिचार गंधर्वन कीन्हा। दुर्योधनहिं डारि तव दीन्हा॥
तव पारथ असवाण चलाये। भूमि स्वर्ग सोपान वनाये॥

अब आज्ञा दे धर्म नरेशा। गयउ द्रुमति सो अपनेदेशा॥

दो० धौम्य नाम प्रोहित तहां धर्मराज के साथ।
बारह संवत पूरभे कहो बात नरनाथ॥

अब अज्ञात बरष परमाना। कहां रहउँसो करहु बखाना॥
कुरुके दूत फिरै सब ठाऊ। कहां दुरौं सो कहो उपाऊ॥
जो कोउ लखै गुप्त दिनमाहीं। बारहबर्ष फेरि बन जाहीं॥
तौ हमार दुख छूटत नाहीं। रहिये गुप्त कौन बन माहीं॥
यहबिचारि मनरोदन कीन्हा। हमें बिधाता बहुदुख दीन्हा॥
धौम्य नाम प्रोहित तहँ आई। धर्मराज ते कह समुझाई॥
तुम तौ धर्म रूप हे राऊ। बिपतिकालकादरकसआऊ॥
सुख दुख व्यापक है संसारा। चित्त धीर्यकरु पांडुकुमारा॥
माया बिष्णु गुप्त हैं राजा। गुप्त रूप देवन कर काजा॥
बामनरूप छल्यउ बलिराऊ। देवकाज कीन्हयउ परभाऊ॥

दो० राम रूप माया धनी रावण कीन्ह सँहार।
चित चिन्ता केहि हेतकर सुनिये धर्म भुवार॥

यहि प्रकार प्रोहित समुझाये। तबहिं धीर राजा मनआये॥
पांच बन्धु अरु प्रोहित संगा। करत तहां बहुकथा प्रसंगा॥
जयद्रथ बहु लज्जा जियपावा। पार्थ भीम अपमान करावा॥
राजवन्त हर सेवा ठाना। गंगाधर को कीन्हों ध्याना॥
बहुत प्रकार तपस्या करेऊ। पाइव जीती मन महँ धरेऊ॥
भइ प्रसन्न तब शंकर आयो। मांगुमांगु वर वचनसुनायो॥
करि परणाम जयद्रथ कहई। जीता पांच पाण्डवन चहई॥
गंगाधर बोले यह वाणी। पारथ तनमन शारँगपाणी॥
चारिहु बन्धु जीतिहो राऊ। पारथ कहँ जीते नहिं पाऊ॥
यहवर तो गंगाधर दीन्हों। जयद्रथ हृदय हर्ष बहुकीन्हों॥
यह बनपर्व कही मैं गाई। रहे बने महँ धन्नजराई॥
फल तीरथ करि अरुदाना। सिन्धु आदितरिता अस्नाना॥

जो केदार बद्रिकाश्रम जाये। जगन्नाथ के दरशन पावे।
नाना दुख ब्रतकरि जो सहई। सो वनपर्व सुने फल लहई।

दो० कहि वनपर्व कथा यह सुनुजनमेजय राय।
पुण्य कथा श्रीभारत सबलसिंह कहि गाय।

श्रीमहाभारतेसबलसिंहचौहानभाषाकृतेवनपर्वणि
बंदुर्योधनयुद्धवर्णनोनामअष्टमोऽध्यायः ॥ ८ ॥

इति वनपर्व समाप्तम् ॥



# महाभारत

## विराटपर्व्व

सबलसिंहचौहानविरचित

जिसमें

द्रौपदी सहित युधिष्ठिरादि पांचोंभाइयोंका व्यासोपदेश से नृप विराट के यहां शैरंध्री कंक जयन्त वृहन्नलासेनीपाहुक नामसे दासवत् रहना जयन्तकरके मल्लवध व हस्ती मदनाश पुनः शैरंध्रीरूप देखकर कीचक का आसक्त होकर जयन्तकरके मरना अरु धेनुहरण जान वृहन्नलाकरके समस्त कौरवादि वीरोंका परास्तहोना व अभिमन्यु विवाह श्रीकृष्णका पाण्डवोंको पञ्च ग्रामदेने के लिये समझाना व उसको न मानकर महाभारत रचना आदि कथा वर्णन है

ग्यारहवींबार

---

लखनऊ

मुन्शीनवलकिशोर (सी. आई. ई) के छापेखाने में छापीगई
सन् १९०२ ई०

श्रीगणेशायनमः ॥

# अथ विराटपर्व ॥



कहे सकल वनपर्व के ऋषि-नरेश को ठाट ।
सबलसिंह चौहान कहि भाषत पर्व विराट ॥
धर्मराज तब विकल के सुमिरयो व्यास मुनीश ।
नाशन दास कलेश हित आये जिमि जगदीश ॥

दण्ड प्रणाम नृपति उठि कीन्हा । मुनिवर विहँसि लाय उर लीन्हा ॥
चारिउ बंधु द्रौपदी रानी । परसेउ चरण व्यासके आनी ॥
आय दीन मृग चर्म बिछाई । चरण धोय बैठायो आई ॥
पातन को व्यजना कर लीन्हों । पवनकुमार पवन तब कीन्हों ॥
भोजन तबै लै आई रानी । नकुल दीन्ह जल भाजन आनी ॥
करि भोजन ऋषि शयन अनन्दे । सहदेव आय चरण तब वन्दे ॥
कह्यो राउ नयनन भरि वारी । भलेहि नाथ मम सुरति विसारी ॥
कह्यो कलेश बरणि नहि आवा । अन्धसुवन मोहिं बहुत सतावा ॥
कपट रूप करि भूमि लड़ाई । सबहिं बोलाय सुनाय कराई ॥
दो० द्वादश वर्ष जाइकै विपिन बसेरो लेइँ ।
खोज न पावहिं तेरहीं इनहिं राज हम देइँ ॥

जो हम शोध तेरहीं पावें । द्वादश वर्ष बहुरि वन जावें ॥
मोहित दुरन बतावहु ठाऊँ । कहिवन कौन देश ऋषि जाऊँ ॥
खोजत वर्ष मध्य जो पैहै । बहुरि वनै कुरुनाथ पठैहै ॥
आज्ञा देउ तहाँ तहँ जाई । जहँ सुखहोइ दुःख कटिजाई ॥
जाउँ तहां जहँ मोहिं छपावै । कहुँ कुरुनाथ खोज नहिं पावै ॥
[illegible] विचारा । है नहिं अन्त छपावतुम्हारा ॥

त्यागहु पकरि आइ सेवकाई । नृप विराट गृह रहो छपाई ॥
सत्य वचन सुनु भूप हमारा । तहँ कटिजैहै काल तुम्हारा ॥
करो विचार नृपति अब सोई । भीतर बर्ष न जाने कोई ॥
दो० जाइ रहो बैराट में जहाँ न जानै कोइ ।
कालकटे विपदाघटे अधिकअधिक सुखहोइ ॥
जैहैं बीति बिपति सुख पैहौ । नृपतिफेरि धरणीपति ह्वैहौ ॥
जाइ रहो तुम देश पराये । रहिहौ सबसन शीश नवाये ॥
ऐसो परै कहै जो कोई । सहियो त्रिलग न मानबकोई ॥
मद सोधे नृपता कहुराये । रह्यो जाति औ नामछपाये ॥
हीनरूप ह्वै रह्यो भुवारा । यामें होइ छपाव तुम्हारा ॥
बोलेउ राउ जोरि युग पानी । नामसेकलनरूपिकहोवखानी ॥
आपुस में कहिये हम सोई । होइ दुराव न जाने कोई ॥
नृप के वचन सुनत सुख पाये । व्यास सबन के नाम बताये ॥
कंक नाम भूपति को भाखा । नाम जयन्त भीम को राखा ॥
दो० नाम धनंजय को कह्यो वृहन्नला ऋषि व्यास ।
सैनी सहदेवहि कह्यो सकल गुणनकी रास ॥
बाहुक नाम नकुल को फेरा । शैलन्ध्री द्रौपदी केरा ॥
काटहु कलह जाय नर देवा । गर्व छांड़ि कीजे सब सेवा ॥
छांड़ि क्रोध रहियो तुम राजा । न्यायसमानिकरेहुनितकाजा ॥
कबहुँ न करहु गर्व अपकारा । सेयहु नृपति समेत बिचारा ॥
रह्यो सदा सबको रुख राखे । परम अधीन दीन बच भाखे ॥
निशिदिनकरहुनवनलखिकाजा । जाते रहे प्रसन्नित राजा ॥
भीम आदि बरजेउ सब भाई । जनि काहूसन करहि लड़ाई ॥
भये प्रकट जनिहै कुरुराजा । होइहै नृपतितुम्हारअकाजा ॥
दो० यहिविधितव बहुशिषदये गयेव्यासऋषिराज ।
सोई मन्त्रनमें धरो मनसा वाचा काज ॥
कहै परम सीख भूपाला । चलेकछुकदिन तदिन पाञ्चाला ॥

कृपरु शल्य जयदर्थ महीपा। बैठे जहँ कौरवकुलदीपा॥
धृतराष्ट्रक नन्दन सो भाई। बैठे सभा सुवेष बनाई॥
सोमदत्त नृप बैठ सुजाना। द्रोणपुत्र गुण ज्ञान निधाना॥
दो० भूरिश्रवा कलिङ्ग अरु मकरध्वजो महान।
बैठि सोबालकुमारतहँ अरुउलूकबलवान॥
विप्र सुनाइ कहा सब आगे। कहन सँदेश भूपते लागे॥
मोहिं पठायो धर्म्मनरेशा। चितदे सुनहु महीप सँदेशा॥
निकट बोलाइ धर्मसुत हमको। प्रथमकहेउअभिवादनतुमको॥
कहेउ बहोरि कृपानृपकीजे। बीती अवधि राज्य अबदीजे॥
किङ्कर जानि करिय अबदाया। हम तुम्हरे छांड़ो मति माया॥
तेरह वर्ष सहे दुख नाना। सोहरिकिहेउविपतिअवसाना॥
दुर्योधन कीन्ही अनरीती। तुम्हरीकृपाविपति अबबीती॥
मिटै कलह सोकरिय उपाई। तेहिविधि कही युधिष्ठिरराई॥
चलतीबार पार्थ मोहिं जाना। कहेउ प्रणाम नरेश सुजाना॥
दो० मोते कहेउ सँदेश जो सो सुनिये देकान।
मेटोकुलको कलहअब तुम्हरे सबबुधिमान॥
कह्यो भीम मोहिं चलतीबारा। कहों जो आयसुहोइ तुम्हारा॥
कही बात जो राखों गोई। ताते पाप अधिकई होई॥
कहे न होइ दूत शिर दोषा। ताते सुनिय भूप तजि रोषा॥
हमतुम्हार अपराध न कीन्हा। करिछलतुमदारुणदुखदीन्हा॥
बीते कछुदिन तुम फल पैहो। समुझतअबतहिंमनपछितैहो॥
लैके गदा युद्ध जब करिहों। सो बांधव दुर्योधन मरिहों॥
कटैं बन्धु जब विधबा भेशा। तब करिहो चित चेत नरेशा॥
करहुँ निपात सेन तुव काटी। देहुँ मिलाइ मास अरु माटी॥
रक्त नदी तब बहहिं महाना। करणआदि कटिहैं भटनाना॥
उठे कवन्ध गिद्ध पल खैहैं। तब नरेश आधो हम पैहैं॥
दो० अबते चेतहु भूप तुम सुनिके बचन हमार।

समुझावे दुर्योधनहि वचन सवै परिवार ॥
कुल सँदेश सुनहु दे काना । बुद्धिचक्षु तुम अतिअज्ञाना ॥
श हमार समुझि नृप दीजे । अपने जियतकलंक न लीजे ॥
न देउ नृप अंश हमारा । होइहि युद्ध न लागी वारा ॥
लतीवार भूप सहदेवा । करि प्रणाम विनयी बहुसेवा ॥
ड़ो पिता हमारो मोहा । करिबहु दुर्योधनपर छोहा ॥
वयह समुझि परीमनमाहीं । उनके दुर्योधन हम नाहीं ॥
रे बालपन पांडु न देखे । तुम पितु हते हमारे लेखे ॥
म्हरे ईक्षत हम दुखपावा । करिछल शकुनी देश छुड़ावा ॥
दो० परी विपति वनवन फिरे सहे अशेष कलेश ।
समुझावहु दुर्योधनहि मेटहु सकल नरेश ॥
हिं बोलि वसुदेवकुमारा । तुमते कहेउ नरेश जोहारा ॥
कछु दीनबंधु भगवाना । कहेउ सँदेश सुनिय दे काना ॥
मते काह कहिय बहुतेरा । दीजे अंश युधिष्ठिर केरा ॥
थमहिं बहुप्रकार समुझावा । दुर्योधन के मनहिं न आवा ॥
ानत सो न बहुतअभिमाना । कालविवश सबज्ञानभुलाना ॥
ज्यो विवेक पाप प्रियलागा । उपज्यो हंसवंश जिमिकागा ॥
ीन्हे अयशसकल यशखोई । वांस वंश महँ भयो घमोई ॥
ौरव कुल यश पूर्ण मयंका । भा दुर्योधन तिनहिं कलंका ॥
दो० समुझावततुम अबहिं नहिं सबजानत सज्ञान ।
बहुरिकह्यो संदेश सब सुनहु भूप दे कान ॥
लत वार कह द्रुपद संदेशा । सुनत कृपाकरि कहत नरेशा ॥
अपने जियतकलंक न लावहु । कलह गोत्रको भूप बचावहु ॥
ृष्टद्युम्न ममसुत अरिखण्डी । अवलगुराखोवजि शिखण्डी ॥
ीजे संधि मिटे उतपाता । वढ़े भूप की कीरति दाता ॥
सिख देत जानि समवंधी । चक्षुहीन कछु बुद्धि न अंधी ॥
ागि उपाय करहु नृप सोई । संधिहोइजेहि कलह न होई ॥

दुर्योधन अरु पांडुकुमारा। जानहु हेतु समान हमारा
हमचाहत हैं तुम्हरे हित की। करहु बिचार होइ जो नीकी

दो० चलतिबिलोकि बोलाइमोहिं कह्योबिराटसँदेश।
सावधानहोइ लाइमन सो अब सुनहु नरेश॥

दुर्योधन कीन्हो अपकारा। धर्मराज कहँ देश निकारा
तुम्हरे योग न बात अलीका। देखहुसमुझि भरतकुलटीका
करहु होइ जो नीक बिचारा। यह नृप कहेउ बिराट भुवारा
बिप्र बचन सुनि भा उरदाहू। बिहँसि बचन बोला नरनाहू
बहुत विप्र कत बाद बढ़ावहु। पांडुसुतनकीकुशल सुनावहु
प्राण समान परमप्रिय जीके। हैं सब भ्रात जान ममनीके
दुर्योधन उनते छल कीन्हा। द्यूत खेलाइ राज्यहरिलीन्ह
करिकुबुद्धि यहिदीन निकारी। वनबसिसहेउबिपतिअतिभारी
द्रुपदसुता अतिशय सुकुमारी। देखे रूप न इन्दु तमारी
वन बसिफिरी लाजसबत्यागी। कीनकुमतिममपुत्र अभागी

दो० अबहूं तजन कुचालनहिं कालबिवशकुरुनाथ।
अक्षिहीनअरुज्येष्ठतन मैं तनभयों अनाथ॥

सुनत विप्रनहिं मोरासिखावन। भयोपुलस्त्यबंश जिमिरावन
जैसे उग्रसेन सुत कंसू। प्रकट्यो कालनेमिकर अंसू
पितहि पकरि कारागृह डारे। तैसे यहु कछु बश न हमारे
जब ते धर्मराज वन गयऊ। तबते हमहिंदुसहदुखभयऊ
उनके बिरह दिवस अरु राती। तलफतरहतजरतनितछाती
दुर्योधनहि बहुत समुझावत। पै याके कछु मनहिं न आवत
अबहौं बहुतभांति समुझैहौं। अपने चलत मिलापकरैहौं
असकहि बुद्धिचक्षु समुझाये। द्विजप्रबोधि अंतःपुर आये
संजय संग पाणि पकराई। नृप भवन कहँ गयउ लवाई

दो० बैठारे पुनि सेज पर गंधारी दै पान।

सबलसिंहचौहानकहि करत विविधसनमान ॥
इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वसबलसिंहचौहानभाषाकृते द्वादशोऽध्यायः १२ ॥

भीषम और हरि द्विज रह्यऊ। कह्योप्रणाम धर्मसुतकह्यऊ ॥
अब तुमते कछु कह्यउसँदेशा। सुनहुपितामहतजहुश्रँदेशा ॥
कुरुनन्दन कीनो अपकारा। सुनिशकुनीसिखदेशनिकारा ॥
रहे बिपिनबसि जाय उदासी। तुम्हरीकृपा विपति सबनासी ॥
मुयेपांडु हम सबते बालक। तबतुमहींकीन्हों प्रतिपालक ॥
रहत सदा तुव चख अनुकूले। भलेहिनाथ हमरी सुधिभूले ॥
हैं हम नाथ कृपा अभिलाखी। अनुचरजानिनफेरियआंखी ॥
सुनत बचन छाये जल कोये। करिसुधिविकलपितामहरोये ॥

दो० पुलकि गात गद्गदगिरा भरिआये जलनैन।
हैं नीके सब पांडुसुत तब बोलेउ द्विज बैन ॥

तुम्हरी कृपा सहित परिवारा। कुशलअबहिंलगपांडुकुमारा ॥
सुनि भीषम यह बचन उचारा। उनहीं कुल राखै करतारा ॥
धर्मराज निज राज्यहि पैहैं। निश्चय सबकौरव मिटिजैहैं ॥
दुर्योधनहि गर्व अति भारी। धर्म नरेश धर्म व्रतधारी ॥
सदा विश्वम्भर गर्वप्रहारी। धर्म क्षेमकर श्री बनवारी ॥
पांडव क्षेम मान विश्वासू। द्विज जानहु कौरवकुलनासू ॥
यहिविधि बचन विप्रते खोले। गंगासुत कुरुपति से बोले ॥
प्रभि बचन मम कलहबहावहु। करहुसंधिसबसिलिसुखपावहु ॥
सुने बचन लागो जिमि शायक। ह्वै सक्रोध बोले कुरुनायक ॥
तुमहिं न उचित पितामहऐसी। कहीसभा सत बात अनैसी ॥

दो० तुमहिं त्यागि मनबचन कहि हमनाहिं जानैं और।
उचित न कटुवाणी कहत कौरवकुल शिरमौर ॥

असकहि दुर्योधन दुख माना। उठि अपनेगृह कीन पयाना ॥
अपने भवन पितामह आयो। विप्र द्रोण ते बचन सुनायो ॥

कहे प्रणाम तुमहिं गुरुभूपा। कीन विनय कलुमति अनुरूपा
चतुर वेद धनु वेद निधाना। आचारजनहिं तुमहिंसमाना
हौ समर्थ प्रभु सबहिप्रकारा। शापदेन अरु बाण प्रहारा
देव अदेव जगत भयमानत। तवतपतेज सकलउरआनत
शशिसमकोटिनदिशनप्रकाशा। कुरुपाण्डव तुम्हरेसबदाशा
सब प्रकार जानत बुधिबोधन। तुमनहिंसमुझावत दुर्योधन
॥ दो० तपबल बुधिबल अस्त्रबल विद्याबल बलवाह।
॥ कर्मधर्म अरु ब्रह्मबल विदित जगत सबकाह॥
तुव बलको भरोस उर मोरे। की हरि और न जानत मोरे
यहसँदेश अरु पुनि पदबंदन। तुमते कहेउ पांडु के नंदन
सुनत बचन भे द्रोण सशोके। कमलनयनजल रहत न रोके
पुलकितगात कृपा अधिकाई। विविधभांति पूछी कुशलाई
शिष्य वर्ग हैं सकल हमारे। द्विजद्रोणिहुँते अधिकपियारे॥
धर्म शील निधि पांचो भाई। मोरे प्राणन ते अधिकाई॥
ताते उनकी कुशल बतावहु। मोरे जिय की ताप बुतावहु॥
कह द्विज हैं पांडव सब नीके। नाथ तुम्हार दास जगतीके॥
॥ दो० दुर्योधन काढ़ेउ विपिन देखरायो अति त्रास।
॥ रहत पांडुसुत कुशल हैं तव चरणन की आस॥
॥ मनसा वाचा कर्मणा नाथ तुम्हारो दास।
॥ मानतज्यों हरिको तुमहिं धर्म सहित विश्वास॥
कहियहवचन मौन द्विजभयऊ। उठिगुरुद्रोण भवनतेगयऊ॥
विप्र संग ले अश्वत्थामा। करवायो गृह निज विश्रामा॥
बहु विधि खान पान करवाई। शयन हेत शय्या विछवाई॥
कीन्ह द्रोणसुत प्रीति घनेरी। पूंछी कुशल पाण्डवन केरी॥
अर्जुन भीम नकुल हैं नीके। प्राण अधार बंधु ममहीके॥
अभिमन्युसहितसकलपरिवारा। अरु आयो द्रौपदी कुमारा॥
सबकी मोकहँ कुशल बतावहु। भिन्नभिन्नकहि वरणिसुनावहु॥

न हम को कछु कहेउ सँदेशा। सोद्विजकहनृपसहितकलेशा॥
दो॰ बड़ी विपति तेरह बरष सही भूप कुंतेव।
सो बीती हरि की कृपा हैं नीके सहदेव॥
यह कहि भूप नयन जल छाये। गदगद कंठबचन नहिंआये॥
देखी बहुत प्रीति अधिकाई। कुशल प्रश्न कहि विप्रसुनाई॥
पांडव सकल सहित सुतदारा। कुशलआजुलगसबपरिवारा॥
करहु यत्न कछु कहत पुकारे। यथाकुशल अबहाथतुम्हारे॥
अबते तुम भूपहि समुझावहु। कलह मेटिकै संधि करावहु॥
हेउ प्रणाम तुमहिं कुंतेवा। सुनत सँदेश कहो महिदेवा॥
म जानत जिमि अर्जुनभीमा। तैसे तुमहिं आजुलग जीमा॥
न भ्रातन बस विपति बँटाई। गुरु बांधव तुमसुधिबिसराई॥
नते सो कौरव जो कीन्हा। तुमहिंनउचितकृपातजिदीन्हा॥
हेउ द्रोणसुत द्विजसुनिलीजै। अपने मन विचार तुम कीजै॥
दो॰ खान पान सनमान दे सब प्रकार कुरुनाथ।
दास भाव मोते रहत करिलीन्हो निजहाथ॥
त महँ उनसन प्रीतिघनेरी। परवश भयो लाग नहिं मेरी॥
भल चहत पांडवन केरा। कौरव वशमम फिरत न फेरा॥
तकहि शयनकरन द्वउलागे। अबनृपसुनहु चरितजसआगे॥
भूप मन शोच अपारा। कह संजय ते बारहिं बारा॥
परत मोहिं बात न नीका। दुर्योधन की चली अलीका॥
सुनतश्रवणनहिं कछुउतपाती। परी न नींद शोकवश राती॥
भीम स्वभाव विदित सबकाहू। असकहि विकलभयोनरनाहू॥
तब नृप कहा सुनहु गन्धारी। समुझावहुनिजसुतअपकारी॥
सुनि संजय पुनि तुरत पठाये। दुर्योधनहिं बोलि लै आये॥
रावण कुम्भकरण जिन मारा। सुरविजयी जानत संसारा॥
हयराज प्रचारि प्रचारी। काटेउ सहसबाहु बलभारी॥
दो॰ केशी कंस अघा बका मुष्टिक औ चाणूर।

धेनुक हति वृष पूतना। तृणावर्त खल क्रूर॥
माख्यो बालि बत्ससुर नीचा। सुभट ताडुका अरु मारीचा।
खरदूषण त्रिशिरादि कबंधा। विपिनविराध असुर कृतबंधा।
शंखचूड़ भस्मासुर मारा। राख्यो शम्भु विदित संसारा।
ते पाण्डव के भयो सहायक। जीतिको सकै तात रघुनायक॥
तिनते वैर किये भल नाहीं। संधिनीकि समुभो मनमाहीं॥
पुनि तुम्हरे हैं बंधु नजीकी। दीजै अंश बात यह नीकी॥
तुव पितु के लघु बन्धु भुवारा। भये पाण्डु जानत संसारा॥
धर्मराज कछु पाप न कीन्हा। छलकरिराज ताततुमलीन्हा॥
दो० उननहिं कीन्ह विरोधसुत नाकछु लियो तुम्हार।
छलकरि अक्ष खेलाइकै तें कीन्हों अपकार॥
आजहूं कहा हमारो कीजै। मिटै विरोध अंश दै दीजै॥
अतिहित गन्धारी की बानी। सुनी न श्रवणनेकुअभिमानी॥
धृतराष्ट्र बहुविधि समुभावा। कालबिबशकछुमनहिंनआवा॥
मातु पिताका वचन न माना। जसभावी तसउपज्यो ज्ञाना॥
भावीवश जानहु सब लोगा। भावीबश न होइ सब योगा॥
भावी सुमति कुमति उपराजै। हानि लाभ अरु बिजयपराजै॥
कह वैशम्पायन सुनु राजा। सुनि कुरुनाथ क्रोधउपराजा॥
हरि कहि परशुराम जगजाये। जीति पितामह बनहिं पठाये॥
दानव देव मनुज बल भारी। भीषम पद कोऊ नहिं टारी॥
जीति सकल रण बंधु विवाही। भ्रातरक्ष बिदितसबकाहीं॥
गुरू द्रोण दशहू दिशि जीते। सुर अरु असुरजासुभयभीते॥
जो हठि कर्ण करै संग्रामा। करिनहिंसकैविजयघनश्यामा॥
दो० कह्यो मातु के जोरिकर चुपकरिरहु अरगाइ।
तिलभरिदेउँ न जियतमहि सकैको टेकछुड़ाइ॥
असकहि अपनेभवन भुवाला। जात भयो राजा ततकाला॥
होतहि प्रात सभामहँ आयो। बुद्धिचक्षु द्विज बोलि पठायो॥

स्वर्ण पञ्चशत दीन्ह्यो दाना । कीन्हदान नृप करिसनमाना ॥
आजु कालिह महँ संजय ऐहैं । सत्य सँदेश यहां को लैहैं ॥
करि बहुयतन सुतन समुझाई । देहों तात मिलाप कराई ॥
कहि द्विजते यहिभांति सँदेशा । कीन्हबिदा यहिभांतिनरेशा ॥
कहत प्रात संजय को आवन । तिनके हाथ सँदेश पठावन ॥
दो॰ धृतराष्ट्र आशिष कह्यो ले पाण्डवको नाम ।
नृपसण्डली जोहारकरि हरिकोकह्यो प्रणाम ॥
यहि प्रकार कहि द्विजवरबाणी । भूपसहित सुनिशारँगपाणी ॥
गूढ़ गिरा समुझत मनमाहीं । और विचारकही कछुनाहीं ॥
उत सगरी संजय पर राखी । हरिते कहत धर्मसुत भाखी ॥
तबहरि कहत छपी दिनचारी । आवें जो न करिय पुनिरारी ॥
बुद्धिमान पंचाल पुरोहित । इनते को चाहत तुम्हरोहित ॥
मेऊ गये न कछु करि आये । कारजरह्यो सँदेश न लाये ॥
इनते को जाई अब ज्ञानी । बिहँसिबिहँसिकहशारँगपानी ॥
सुनत बचन नृप द्रुपदलजाने । करी कृपा श्री हरि सनमाने ॥
दो॰ हरिपदपंकज नाइशिर निजनिज सिविर भुवाल ।
गये सकल प्रमुदित अधिक हियेराखि गोपाल ॥
इहां प्रात मतिदृग जब जागे । संजय बोलिकहन असलागे ॥
धर्मराज हरि पहँ तुम जाई । कह्योवचननिजमतिनिपुणाई ॥
कलहघटै ज्यहि सम्मति होई । बुद्धि बिचारि कह्यो तुमसोई ॥
मम दिशिते पूछेउ कुशलाता । प्रीति समेत मनोहर बाता ॥
बुद्धिमान कह तुमहिं सिखैये । करहुगहरु जनि तुम अबजैये ॥
सुनि संजय नायो पद शीशा । बिदाकीन्हनृपदीन्ह असीशा ॥
रथ आरूढ़ ह्वै तुरत सिधाये । प्रमुदित धर्मराज पहँ आये ॥
देखि पाण्डुसुत सैन महाना । सुरपतिसरिस अचंभौ माना ॥
घण्टानाद मनुज रव नाना । होत कुलाहल सिंधु समाना ॥
पँवरिद्वार संजय तजि आये । शयन किये हरि अर्जुनपाये ॥

॥ दो० द्वारपाल भीतर भवन देखि सरोरुह नैन।
कनकपलँगअर्जुनसहित करतकृपानिधिशैन॥
दोऊ कर पुनि दोऊ पानी। चापत चरण द्रौपदी रानी॥
संजय को आगमन सुनावा। द्रुपदसुता हँसिबोलि पठावा॥
सुनि सँदेश अंतःपुर आये। प्रीतिसहितपुनिपद शिरनाये॥
हरुये चरण धरहु कह रानी। परें जागि जनि शार्ँगपानी॥
चाप पाय प्रभु नयन उनींदे। अर्जुन सहितउठे रविनींदे॥
जीव बन्धु को रंग लजाये। दृग विलोकि संजय भयपाये॥
उग्र रूप देखत घनश्यामा। कंपिततन पुनिकरतप्रणामा॥
संजय दिशि देखा यदुबीरा। बोले घनइव गिरा गँभीरा॥
॥ दो० कह संजय दुर्योधनहि समुझावत तुम नाहिं।
सरोग्रहत सबमिलिशठहि समुझिपरीमनमाहिं॥
धर्मराज को देत न हींसा। अपने विभवकरतवलखीसा॥
मस्तक काटि सहित परिवारा। लेहों अंश बाँटि दुइ फारा॥
भूलो अधम करण बल पाई। वहिपापी सब कुमतिसिखाई॥
सके न जीति पार्थ के आगे। मरिहै नीच एक शर लागे॥
जो कदापि अर्जुन कदुराई। हनहुँ चक्रगहि शंभु दोहाई॥
सुनत वचन संजय भयमाना। करिप्रबोध अर्जुन सनमाना॥
हे यदुनाथ कृपा अब कीजै। अभयदान संजयकहँ दीजै॥
पारथ वचन मानि भगवाना। निज सेवककहँ संजय जाना॥
प्रीति समेत लीन्ह बैठारी। बोले मधुर गिरा बनवारी॥
॥ दो० हरि अर्जुन संजय सहित चले युधिष्ठिर पास।
सबलसिंह हित सों करत मगमें वाग विलास॥
॥ इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वसबलसिंहचौहानभाषाकृते
त्रयोदशोऽध्यायः १३॥
कहमुनि जनमेजय सुनि लीजै। कथाअमियसमपानहि कीजै॥
धर्म सभा हरि पारथ आये। संजय सहित मोद मनछाये॥

मैराज आगे चलि लीन्हा। हरिहिसमेत दण्डवतकीन्हा
र्जुन धर्मराज पद बन्दे। बैठि सभाहरिसहित अनन्दे
हि अवसर संजय तहँ आये। करिविनती बहुपद शिरनाये
र्मराज निज निकट बोलाई। बूझत कुशल सनेह बढ़ाई
कुशलप्रश्न कहि कहत सँदेशा। ज्यहिप्रकार कहिदीन नरेशा
ानत अबहिं नाहिं दुर्योधन। समुझैहौं करिकै बुधिबोधन
ुमसुत चुपकि रहो दिनचारी। होइ मनभावती तुम्हारी
ोइ न कलह मिलाप कराई। देव तात तुव अंश देवाई
आशिषकहो कुशलपुनि बूझी। हैं नृपकीहति तुमहिंअबूझी
ेवत तुम कीन्हों बनवासा। उर न चैन नृप रहत उदासा
नितप्रति दुर्योधन की निन्दा। करत कहत यहुहै मतिमन्दा
ुमते कृपा रहत अधिकाई। चलनकहेउ निजनिकटबोलाई
आवहु तात देखिनिज आंखिन। मानत मैं न औरु हिंसाखिन

दो॰ भ्रात जान मम प्राण सम जानत सब संसार।
...सुनिशकुनी सिख नीच यहि काढ़े बिन अपकार॥

...दुर्योधन सति परिहरी बैठि अलीकनबीच।
...दृग विहीन मैं जरठ तत मानत बात न नीच॥

यदपि न मानत वश कुटिलाई। करवैहौं मिलाप बरिआई
गन्धारी आशिष कहि दीन्हा। कहिहौसुतनकृपापुनि कीन्हा
निंत कलंक तेहि दोष तुम्हारा। करिकुबुद्धिबहिबिपिननिकारा
ो पर कृपा करत ब्रतधारी। सके तात को बात बिगारी
अबिधि सुततुम्हार कल्याना। करिहैं कृपासिन्धु भगवाना
न्धारी आशिष सुनि काना। कीन्ह प्रणाम भूप सुखमाना
तिव्रता पुनि मातु हमारी। गन्धारी जानत श्रुतिचारी
आशिष दीन्ह कृपाकरि भारी। सबप्रकार बिधि बात सुधारी

दो॰ गंधारी आशिष दियो बिबिध भांति सनमान।
...सुनु संजय कह धर्मसुत होइ हमार कल्यान॥

पूछो भीमसेन संजय से। कहेउसँदेश पिता कछु हमरे
पाप बुद्धि देखत को सीधे। सुतन नेह ममता महँ बीधे
विधिवत नृप जानत सब साधू। लीजे मोल न कछु अपराधू
तैसे मौन रहत दिन राती। हैपुनि अंध सकल कुलघाती
सिखै कुचालि वचन मृदुभाखी। पापमूल विधि दीन्ह न आँखी
है अति क्रूर सुभाव प्रपंची। भुलवत तुमहिं भूपअबवंची
आँधर आपु अक्ष बिन जाना। बहुपापी अब सकल जहाना
क्रूर वचन सुनि भूपति लरजे। रहउ चुपाइ भीम कहँ बरजे
हीन न कहिय बड़ेन कहँ भीमा। प्रातक बढ़त बिचारहु जीमा
पिता समान पिता को भाई। कहउ न कछु तुम रहउचुपाई
उन कहँ पुत्र लोभ अति जीते। मोह हमार तज्यो कबहीते
भूप बचन सुनि भीम चुपाने। बोले नकुल बीररस साने

दो॰ सुनुसञ्जय वह शठ अजहुँ देत न अंश हमार।
दुर्योधन होइ काल वश करत क्रूर अपकार॥

नहिंकछुकोउवाकहँसमुझावत। नाहक सबमिलिबैर बढ़ावत
फिरि पाछे सब तुम पछितैहो। बैरयुद्ध ते फेरि न लहिहौ
भीषम बिदित सत्य ब्रत धारी। त्यागेउराज्यलोभ अरुनारी
बिदुर भक्त बिज्ञान निधाना। गतबिलोकिकहेसकलजहाना
सोमदत्त गङ्गाधर दोऊ। सबलायक जानतसबकोऊ
भूरिश्रवा बीरता माते। सकैं न युद्ध जीति सुर ताते
बाह्लीक की बढ़ि प्रभुताई। जीतिधरा जिन बाँह पुजाई
सभा मांझ शठ द्रुपद कुमारी। केशपकरिचह कीन्ह उघारी
दुर्योधन की बिभव बिलोकी। कुरुपाण्डवकोउसक्योनरोकी
कृप अरु द्रोण बड़े बलधामा। रहे चुपके तहँ अश्वत्थामा
समुझिपरी सम्मति सबही की। करणहुकही बात नहिं नीकी
एक एक जीतहिं संसारा। उनहिं निदरि पावतकोपारा
एको कोऊ भये न सङ्गी। समुझिपरे सब पाप प्रसङ्गी

स उनके तस सकल हमारे। पाप बुद्धि करि केहुन निवारे॥
पुनि सहदेव कहत सुन भ्राता। हैं हमरे रक्षक सुर त्राता॥
दो० नगन करन हित द्रौपदी कीन्हों सवन उपाय।
रही लाज पटना धव्यो कृतसहाय यदुराय॥
यदुनाथ हमारि सहायक। कहो कवन उत इनकेलायक॥
पुनि सहदेव ओर प्रभु हेरी। कह संजय ते नयन तरेरी॥
लोचन के बल खल बौराना। धर्मराज कहँ तृणसमजाना॥
ाही भूल मीचु शठ केरी। संजय सत्य प्रतिज्ञा मेरी॥
ाडु सुतन को काज सुधरिहों। वंश नाश कौरव को करिहों॥
ो नहिं देइ युधिष्ठिर अंशू। रहे न धृतराष्ट्र को वंशू॥
ाते तुम संजय समुझावहु। धर्मराज को अंश देवावहु॥
ुनि संजय विनवै करजोरी। सुनहुनाथ यक विनती मोरी॥
दो० अरुण नयन भृकुटी कुटिल लखि हरिरूप कराल।
संजय शोच सँकोच वश विनवत श्री गोपाल॥
त कर्म ते वचन वखाना। मैं तुम्हार अनुचर भगवाना॥
संदेश नरेश पठायो। सत्यवचनवलितुमहिंसुनायो॥
रबजस कहब करों तस जाई। दोष हमार कवन यदुराई॥
रब न करब भूप के हाथा। असकहि प्रभुपदनायो माथा॥
रम चतुर संजय कहँ जाना। विहँसे कृपासिन्धु भगवाना॥
दिसराहि करी अतिदाया। प्रीतिसहितनिजनिकटबोलाया॥
ह सँदेश तात कहि दीजो। निज नरनाते भयमतिलीजो॥
ज्य युधिष्ठिर को तुम देहू। तजिअभिमानकलहकिनलेहू॥
ी ना सुनहु यह वचन हमारा। करहुँनिपात सकल परिवारा॥
दो० अंश युधिष्ठिर को तजहु मानहु वचन हमार।
अनहित होइ न तोरनृप बचै सकलपरिवार॥
समहि पुनि राजीवविलोचन। रहे चुपाइ दास दुखमोचन॥
भिषेन संजय के आगे। कहन सँदेश कौरवरिलागे॥

बैठि सभामहँ मारि चपेटा। फारों गाल बिदारों पेटा॥
दुर्योधन क्षण महँ संहारों। दुश्शासन के भुजा उखारों॥
कौरव जियत जान नहिं देहों। एको युद्ध भूमि जब ऐहें॥
अबहीं नीक अंश मम दीन्हें। तबलगकुशलगदाकरलीन्हे॥
कह्यो पार्थ मत यहै हमारा। भीमसेन जो बचन उचारा॥
दीन्हे अंश मिटे सब रारी। समुझो दिशिते कहेउहमारी॥
दो० समुझावहु निज तनय अब देइ अंश नरनाह।
तात तुमहिं हित होइगो अनहिततजुमनमाह॥
यह संदेश कह्यो तुम मोरा। यामें भूप होत हित तोरा॥
भ्रात तात अरु तनय तुम्हारे। जेहि भूप उभय दिशि सारे॥
ताते तात सो करिय उपाई। होइ संधि जेहि मिटे लड़ाई॥
धर्मराज कहि दीन्ह सँदेशा। भल जानेहु तसकरेहुनरेशा॥
देउ भूमि तब मिटे लड़ाई। बाढ़े भूप कीर्त्ति सुखदाई॥
असकहि संजय फेरि पठाई। रहो कृपण पद शीश नवाई॥
धर्मराज ते बिदा करायें। तबअरूढ़ होइ गजपुर आये॥
अंतःपुर जहँ बैठ नरेशा। गालवगण तहँ कीन्हप्रवेशा॥
करि प्रणाम पुनि आपज्ञनाये। सुनिमहीप निजनिकटबुलाये॥
कुशलप्रश्नअहिंसकलप्रतावहु। जो उनकह्यो सँदेशसुनावहु॥
दो० गात कम्प गहबर भये कहि न सकत कछु बैन।
जो कछु कह्यो सँदेश नृप पीतम पङ्कज नैन॥
धरिधीरज सञ्जय असभाषत। सुनहुभूप कछुगोइ न राखत॥
अब उनके नृप सेन अपारा। गजरथअरुपदादिअसवारा॥
चालिस सहस भूपजिन जोरा। अक्षौहिणी सप्त घनघोरा॥
नृपति बिराट द्रव्य समुदाई। दीन्हो द्रुपद राज्य यदुराई॥
बिभव बिलोकि धनेश लजाहीं। केहि पटतर दीजे कोउ नाहीं॥
है अब सरिस इन्द्र प्रभुताई। देखे बने न बरणि सिराई॥
दीन्हो एक द्विरद मगवन्ता। शङ्ख बरण सुन्दर चौदन्ता॥

तापर भूप करत असवारी। मन्दरसे उन्नत है भारी॥
न्धर्वन जे दीन्ह तुरङ्गा। चित्र विचित्र मनोहर अङ्गा॥
तुरंग नाकुल के घोरे। धावत चपलचलतशिरमोरे॥
नरुण बाजि सहदेव सोहाये। जीव बंधुको रंग लजाये॥
दो० भीमसेन के हय सुनहु चञ्चल चपल तुरंग।
वायुवेग मग अति चपल हरितसुआकेरंग॥
वेत वरण अर्जुन हय राजत। उच्चश्रवहु देखि मन लाजत॥
कुट समेत अमोलिक माला। करिअतिकृपादीन सुरपाला॥
दिति श्रवणके कुण्डलदोई। पहिराये जेहि मृत्यु न होई॥
क्षैतूण दीन्ह्यो जलनायक। घटइ न शरसाधेजेहि शायक॥
न पँचकर्म धनुष गण्डीवा। दीन्होअनल जगतकी सींवा॥
दत्त दीन्हे भगवाना। शङ्ख अनूपम सबजगजाना॥
सु महारव घोर प्रचण्डा। पूरित शब्द भेद ब्रह्मण्डा॥
पर्वा की गदा विशाला। दीन्ह्यो भीम कहीनँदलाला॥
लहिकी वरणत तरवारी। दीन्ही अति प्रचण्डबनवारी॥
र नन्दिघोष रथ दीन्हा। अर्जुनकहँ निर्भयपुनिकीन्हा॥
० धर्मराज अब इन्द्रसम बिभव को सकेबखानि।
सुनहु भूप सन्देह नहिं जहँ श्रीपति सुखदानि॥
न कीन सखा हनुमाना। लङ्का विजयसकलजगजाना॥
धान होइ सुनहु नरेशा। अब पाण्डवको सुनो सँदेशा॥
करिदीन्ह्यो विपिन निकारी। दीजे अंश न कीजे रारी॥
। भूप भली जो जानो। अब न विलम्ब बेगिसोठानो॥
भांति कह्यो यदुराई। तजहु अंशनहिंरचहु लराई॥
हैं पकरि सुदर्शन पानी। कौरव कुलकी घालों हानी॥
अनीति करण बलसेती। तेहिकी बात नीच कहु केती॥
हहिं सबकौरवदल मरिहैं। राज्य युधिष्ठिर को बैठरिहैं॥
। अंश छांड़ि तुम देहू। तजिअभिमानअभयपदलेहू॥

दो० सत्य सत्य तुमते कहौं मैं उनकर सन्देश।
सुनिउपदेश जोचितचहे सो अब करहुनरेश॥
सञ्जय वचन सुनत उर दहेऊ। त्रिकल विशेषि भूप असकहे
मात पिता को करि अपमाना। कालविवशसिखसुनतनकान
सञ्जय मैं उठाय नहिं राखी। समुझावहुँसवविधितुमसाख
बल विहीनते जरठ न आंखी। सुनततबचन पापअभिलाख
तृण समान मोकोशठ जानत। सुनतश्रवणएकौनहिं मानत
सुनि सञ्जय बोले मुसुकाई। सत्यनाथ कहि पद शिरनाई
सब जानत तुम ज्ञान अरूढा। पुनि कहिगयो गिरा यहगूढा
हमहूँ नाथ तुम्हार सिखाये। सब प्रकार कहि भेद बताये
भयो द्यूत तब तुमहिं न जाना। लक्ष भवन विनमत निर्माना
दो० तजिमनकी अवरेव अब समुझावहु कुरुनाथ।
रहत रैनि दिन मैं सदा नाथ तुम्हारे साथ॥
मेटहु कलह भूप सज्ञाना। जगभल कहै लहै कल्याना
होइ सुयश कीरति उजियारी। मिटै कलङ्क होइ सुखभारी
होइ प्रसन्न त्यागि नृप रञ्जय। असकहिभवनगयेपुनिसञ्जय
धृतराष्ट्र सबही के आगे। सुतकी करन धर्षणा लागे
कपट द्यूत रचि नीच निकारा। करण सीखते करिअपकारा
सौवल शकुनि कुमंत्र सिखावा। उनसह बन्धुविरोध करावा
सञ्जय बचन कहत हैं सांचो। सतनिय पुत्र एकसो पांचो
जो सब सम कत वैर करावत। संधि कराइ न कलह बढ़ावत
यह सम्भव तन बात अरूठी। तातनसमुझिपरत कछुझूठी
दीन्ह धराधन साज समाजा। तुम कीन्हे दुर्योधन राजा
भीषम विदुर तुम्हारइ अज्ञा। कृपअरुबाहुलीक तुव राज्ञा
द्रोणी द्रोण तुम्हारि सहायक। त्रिभुवनविजयकरन ईलायक
धरि कारागृह देहु बँधाई। दुर्योधनहि निडर पढ़िराई
निन्नानवे पुत्र बल भारी। तेइ नरेश तुव आज्ञाकारी

मेरे सुतहिं राज्य नृप दीजै। फिरि मन चहै बात सो कीजै॥
निनिठुर संजयमुख भासा। गयो जानि नृप भयो उदासा॥
दो॰ सवलसिंह चौहान कह वाक्य विलास बनाइ।
बोलेउ बिहँसि नरेश तब संजय को बहलाइ॥
इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वेसवलसिंहचौहानभाषाकृते
चतुर्दशोऽध्यायः॥ १४॥
नमेजय सुनि मन अनुरागे। पूछै बहुरि ऋषै सों लागे॥
था अमृत रस मोहिं सुनाई। होत न तृप्ति श्रवण मुनिराई॥
ब प्रभु कहो सहितविस्तारा। मिटै नाथ संदेह हमारा॥
इमुनि समुझिपरै अमत्यागे। चित्रविचित्रचरितजसआगे॥
तराष्ट्र मन अति संदेहा। कहत वचन संजय से एहा॥
अतिदाह नींद नहिंआवत। कलहदेखि मनशोचजनावत॥
एडुतनय मम सुत अपकारी। कुलमहँ होत मिटतनहिंरारी॥
कै देन मिले नहिं शीशा। यह नहिं देनकहतअवनीशा॥
प्रविचारि असमंजस मोही। दुर्योधनखल अतिकुलद्रोही॥
दो॰ संजय ते बोले बिलखि करि चितचेत भुवार।
भ्रात जिनावत तनै इत वाढ्यो कलह अपार॥
मार्म उभय प्रकार विचारा। ताते मन कछु थिर न हमारा॥
तुमसुतजाहु विलम्ब न लावहु। विदुर बोलाइ इहां ले आवहु॥
सुनि संजय उठि तुरतसिधाये। पलमहँ विदुरभवनकहँ आये॥
हृदयआसन पर ज्ञान अरूढ़ा। साधत योग वैठि गतिगूढ़ा॥
कुण्डलनी तजि मूल उठाये। निरखतपरम ज्योतिसुखपाये॥
सहस पत्रको कमल जो फूला। तापर पुनि हरिध्यान अमूला॥
इड़ा पिंगला दूनों श्वासा। साधत करत सुखमनावासा॥
नासा ऊपर करि अनुरूपा। निरखत निर्गुण ब्रह्मस्वरूपा॥
रसना उलटि कंठ अवरोधी। सुधो कीन्ह कमल तन शोधी॥
मेरु दण्ड सम आसन लीन्हे। पुनि षटचक्र विदारण कीन्हे॥

दो० पापिनि साँपिनि दुःखगति करि रसना पुनिरोक।
पिअतसुधारस यतनयुत जेहितन रहतत्रिशोक॥
अंगन सहित योगगति साधी। करत ध्यान पुनिलाइसमाधी
तब संजय करि यतन जगावा। चलहुवेगि अबभूपबोलावा
अर्द्धनिशा सुनि आयसुपाये। विदुर वेगि पुनि मन्दिर आये
गांधारी अरु भूप अकंता। अभिवादन पुनिकीन्ह तुरंता
कहेउ नरेश विदुर इत आवहु। ममसमीप चिततपनिवुतावहु
संजय कह्यो सँदेशो जबते। मोकहँ नींद न आवत तबते
अब उपाय कहिये कछु भाई। बुधिविचारि ज्यहिबचेलराई
संजय सो सँदेश नृप पायउ। सो नरेशसबबरणि सुनायउ
दो० कहेउ विदुर तब भूपते तुवसुत वश अभिमान।
जोसिखवत मनमानिहित करतनसो कछुकान॥
देइअमिय कोउप्रीतिकरि त्यागिकरत विषपान।
दुर्योधन मति परिहरी विधिगति अतिवलवान॥
कुल नरेश को सब परिवारा। करहि नाश यह तोरकुमारा।
देखहु शठ हठ शील अभागी। प्रकटो यथा दारुते आगी।
हस्तीकुलहि न लागी वारा। एकहिसाथ करहि सब छारा।
शत कुमार गांधारी जाये। वेश्या पुनि युयुत्सु उपजाये॥
जब भये तनय एकशतएका। गर्दभ शब्द भयो अरु एका॥
श्वान शृगाल भयंकर बोला। कररत काग धरागइ डोला॥
भूप यज्ञ थल आनि शृगाली। करत फेकार क्रूर भयवाली॥
सुरज्ञानिन इमि वचन उचारा। कुलनाशक नृपतनयतुम्हारा॥
उपजेउ कहो हमारो कीजे। गाढ़ाखोदाय गाड़िअबदीजे॥
दो० पुत्रलोभते नहिं सुनेउ तब सब रहेउ चुपाइ।
होनी होइ सो होइ नृप को करिसके मिटाइ॥
कुलघालक नृप तनय तुम्हारा। जगमहँ प्रकटकीन्हकरतारा॥
बरजत बात करत चतुराई। अन्तर भूप अनीति सिखाई॥

कपट निपुण अरु परसन्तापी। हौ तुम नाथ जन्मके पापी॥
तुम्हरे मनकी जानन हारा। हे नरेश सब दास तुम्हारा॥
तुवभलचहत कहत असवानी। म्वहिंनरेश कछुलाभ न हानी॥
बेन पूछे मैं यहहू कहहूं। सहिदुखदुसह चुप्पपुनिरहहूं॥
दो० जो पूछा तो करो अब तजि मन की अवरेव।
अंश युधिष्ठिर को तजहु करि करुणा नरदेव॥
जानेउ राव मर्म सब जाना। विदुरभक्त विज्ञान निधाना॥
ो वहराइ कहत अस राजा। भ्राता सुनहुहिये जसभ्राजा॥
अब उपाय कछु बन्धुबतावत। शोचविवशकछुनींदन आवत॥
पाण्डुतनय ममतनय कुचाली। करतविरोध सुनहुगुणशाली॥
मिटहु कछु यतन बिचारी। सुनतविदुर मृदुगिराउचारी॥
पाण्डुसुतनकी कछु न अनीती। उनअपनेबल जो महिजीती॥
ाऊ देत न तनय तुम्हारा। मिटैकलहक्यहि भांतिभुवारा॥
ति पितामह अंश न देहू। जीति देहु करिये नृप नेहू॥
दो० लेहु सुयश मेटहु कलह करि करुणा तुम राइ।
ऐसे हीने पांडु सुत जो वै रहें चुपाइ॥
नहिं कालहु को भय मानत। तृणसमान तुव पुत्रन जानत॥
सहाय यदुनायक जाके। कस न होइँ निर्भय मनताके॥
ण भरोस मानि मनमाहीं। जीतत समर डरत कछुनाहीं॥
चलगमोहनिशा तुमशोचते। मनजानत उनकहँ हमप्रभुते॥
जेत प्रभू युधिष्ठिर भाई। त्यहि कारण नृप रचीलराई॥
यजत्र भीमसेन मत माखत। तबतबवरजिवरजिनृपराखत॥
ोधन कहँ नृप समुझाई। मिटै कलह सो करहु उपाई॥
महिपाल बात यह नीकी। तुम्हरे कहत परम हितहीकी॥
दो० मनसा वाचा कर्मणा करि चितचेत भुवार।
समुझावहु दुर्योधनहिं अनहित वचेतुम्हार॥
जबलगि भीमसेन बलदाई। रचत युद्धनहिंतलहिं भलाई॥

रे नहिं सकै और कोऊकी । सम गति हम न भूप दोऊकी ॥
दो० दुर्योधन अति मानते श्रवण सुनत नहिंवात ।
परमचतुरगुणनिधिविदुर समुझिसमुझिपछितात ॥
होदेव तुम मति हरिलीन्ही । अतिकुबुद्धिकुरुनाथहिदीन्ही ॥
नि लाभ तुव वश में जाने । असकहिविदुरबहुतपछिताने ॥
तराष्ट्र मन शोच अपारा । कहत विदुरतें बारहिं बारा ॥
र्योधन अति कीन अनीती । सो मैं भलीभांति सबहीकी ॥
जय गिरा मानि विश्वासू । जानेउ बंधु भरत कुलनाशू ॥
न मदमत्त अधम अपकारी । कीन नगिनिशठद्रुपदकुमारी ॥
सुधिउनहिं बिसरिकिमिजैहै । दुर्योधन के आगे ऐहै ॥
बहुँनशठसमुझतसमुझावा । बिन कारण को बैर बढ़ावा ॥
बस्वाहिंसमुझिपरतमनमाहीं । बाढ्यो कलह बार कछुनाहीं ॥
दो० दुर्योधन के मन बढ़ेउ सुनहु विदुर अभिमान ।
सिखवत मैं बिधि कोटितें सोकछुकरत न कान ॥
तिगई यामिनि युगयामा । आवत नींद न मन विश्रामा ॥
रहु विचार यतन अब सोई । जाते बन्धु बोध मन होई ॥
मनिकल लखिमनदुखपावा । कीनबोध पुनिपद शिरनावा ॥
आवाहन करि विदुरबोलाने । सनकादिकविधिसुतचलिआये ॥
प प्रबोधि मन मोद बढ़ाये । पुनिमुनिसत्यलोक कहँआये ॥
जय पठवो बोलि सुयोधन । लागे भूप करन सब बोधन ॥
न्धारी अरु विदुर बुझावा । कालविवशकछुमनहिंनआवा ॥
बकहँ प्रीतिउतरु पुनिदीन्हा । गयोभवन सिखकाननकीन्हा ॥
दो० भानुमतीतब हँसिकह्यो कहिये नाथ हेवाल ।
गये वेगि पितु भवनते आये बहुरि भुवाल ॥
न्ध बधिर हठशील अनामी । क्रूरकुबुद्धि कृपणअरुकामी ॥
त प्रसत्त जरठ बश औरे । नीचप्रसङ्गी अरुमति भोरे ॥
से पितुको कहा न कीजे । पकरि ताहि कारागृह दीजे ॥

नीच प्रसंगी पिता हमारा। दासीसुतहिदीन्ह अधिका
कहत भूप जो विदुर सिखावत। ताते कछु मामननहिं आव
द्वै करजोरि कहत तब रानी। करि करुणाकरिये समवा
देखहु समुझि भरत कुलटीका। पितुनिदेश परिहरब न नी
सो सुनि अधम बहुत रिसवाई। कहिकटुवचन न दीन्ह दुरा
भइ मनत्रास ग्रसित तबरानी। गई पराइ भवन भयमा
प्रातहिं यहां धर्मसुत जागे। हरिहि समोद जगावनला

दो० अस्ताचल हरनी रुचिर शृंग शृंग उतमंग।
खजुआवत सुखतेसुखी चूंचूं करत विहंग॥
करत प्रकटपुनिप्रातरवि बालकसहित उछाहु।
कूककपोतनकी मनहुँ प्राचीदिशि को राहु॥

अरुणचूड़ वर बोलन लागे। फूले कमल भ्रमर अनुरागे
चहत पक्षिगण तजन बसेरा। करत मधुरस्वर नाद घनेरा
चरन मानसर हंस सिधाये। उड़त हलावत परन सोहाये
सकुचे कुमुद उलूक निवासा। अन्ध कूप लीन्हे मन त्रासा
यथा अनीति सुराज नशाने। वंचक चोर सभीत छपाने
शशिद्युतिरहयो चरणगिरिआधी। जिमिनिर्बलनृपविगतउपाधी
रविभयमानि शरणतकिआवा। मनहुँप्रतीची शशिहिछिपावा।
तरुवरवास शिखण्डिन त्यागे। करि स्फुरव नित्तत सुखपागे।

दो० भयो प्रात अब करिकृपा जागे राजिव नैन।
उचकि उठे सुनि श्रवणपुट धर्मराजके बैन॥

तेहि अवसर बन्दीगण वागे। पुनि यदुवंश प्रशंसन लागे।
धर्मराय हरिपद शिरनाये। पुलकितगात नयनजलछाये॥
परमानन्द प्रेम उर आवा। प्रभुछविदेखिनिमेष न लावा॥
श्यामसजलघन सरिसशरीरा। दृग राजीव हरण जन पीरा॥
आनन इन्दु सहित मृदुहासा। लोलकपोल मनोहर नासा॥
खुलतदशनअतिद्युतिदरशाई। तड़ितप्रभाजेहिदेखि लजाई॥

सतभालभृकुटिश्रुतिकुंडल।जनुयुगरविअहिगहिशशिमंडल॥
रत बिचार सुयश यहलीजे। अमिअँचवाइ अमरपददीजे॥
बि रथ बंधन कहि करगाये। प्रति उपकारकरण जनुलाये॥
षभ कंध अरु कंबुक ग्रीवा। अति बिचित्र शोभाकी सीवा॥
िट मुकुट शिर सोह बिशाला। नवतुलसीदलगजमणिमाला॥

दो॰ भुजप्रलम्ब पतिकरकमल मुखउदारकेयूर।
उरविशाल रेखा उदर रिपुमर्दन जनशूर॥

टि केहरी उदर त्रयरेखा। कहिनसकैंछविकविशतशेखा॥
ाभि गँभीर देखि मतिधुमरी। मानहुँ तरणितनयजलकुमरी॥
ित बसनशोभित शुचिफेटा। सजलजलदजनुजटितलपेटा॥
घ पींड़नी नयन निहारे। उपमाकहिन सकत कविहारे॥
रिपदते प्रकटी पुनि गंगा। धरी शीश पर बैरि अनंगा॥
पद की उपमा का दीजे। जोकछुकहियसोअल्पगनीजे॥
ापशिला गोतम की नारी। जे पद परशि पलक में तारी॥
पदपद्म पखारि निषादू। भयोत्रिदितजगत्रिदितविषादू॥
पद पद्म चारि श्रुति गाये। चापत सिंधुसुता उर लाये॥
पद निरखि युधिष्ठिरराई। अति आनन्दन हृदयसमाई॥
स्तुतिकरतभरतजललोचन। जयरुक्मिणीरमणअघमोचन॥

दो॰ जय जय श्रीवृन्दा बिपिन वासी नाशी पाय।
अविनाशी गति देततुम दासनदेव दुराय॥

रण शरण कहिनाम पुकारत। ताके नहिंगुण दोष बिचारत॥
रण शरणकहिद्विरद सुनायो। त्यागयोगरुड़गगनपथधायो॥
हुँ पट पीत गिरी कहुँ माला। हरीत्रिपति पुनिदीनदयाला॥
ाहनिधनकरिशुभगति दीन्ही। तहँगजराज विनयबहुकीन्ही॥
ापकथा कहि दोष मिटावा। पुनिगजेन्द्र निजलोकपठावा॥
वरी नाम अपावन नारी। परी चरण कहिशरणपुकारी॥
पा दृष्टि देखी वनवारी। चढ़ि बिमान वैकुंठ सिधारी॥

कृपा निषादराज पर कीन्हा। भालुकीशनिजसमकरिलीन्हा॥
रावण बन्धु विभीषण नामा। कीन्ह कृतारथ श्रीसुखधामा॥
करि करुणाहरिलीन्हविषादा। भक्त शिरोमणि भे प्रहलादा॥
अगजगनाथ अनुग्रह कीन्हा। अविचलपदवीध्रुवकहँदीन्हा॥

दो॰ केशी हर कल्याण कर कृपासिंधु भगवान।
क्रूर कपूतन को सुगति कवनदेय बिनकान॥
बालमीकि उलटा जपे कह्यो आधही नाम।
सबलसिंहचौहानकहि कीन्हो आपु समान॥

इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते पंचदशोऽध्यायः॥ १५॥

गणिकागीध अजामिलतारण। गोपीपति गोत्रास निवारण
श्रीकमला कुच कुंकुममण्डन। जनकसुतादुखदुसहविखण्डन
हरिजनहृदय पयोधि मराला। रहत विहारकरत सबकाला
गिरिवरधारी नाथ छबीला। नारायण श्रीकंत रँगीला
माखन चोर चतुर्भुज स्वामी। पद्म गदाधर अंतरयामी
ताते विनय मानि प्रभु मोरी। दुर्योधन गृह जाहु बहोरी
मानहिं सोन विवशअभिमाना। पुनरागमन करियभगवाना
करिबहुयतन ताहिसमुझावहु। अपनी दिशितेचूक न लावहु

दो॰ समुझावहु प्रभु विविधविधि जाइय अवतीवार।
होइहि होनेहार पुनि जो विधि लिखा लिलार॥

सुनियहबचन कृष्णहँसिदीन्हा। नीक विचार भूपतुमकीन्हा।
अर्जुन भीम नकुल सहदेऊ। बोलिय सकल भूप अपतेऊ॥
सब मिलि करहिं मंत्र उपदेशा। कहेउ कृष्णतसकरियनरेशा॥
सुनि नरेश सोइ बेगि बोलाये। भीमादिक भ्राता चलिआये॥
द्रुपद विराट और सब राजा। धर्मराज पहँ जुरेउ समाजा॥
पुत्रन सहित द्रौपदी रानी। चलि आई जहँ शारँगपानी॥
कहहरिसुनहु सकल मनलाई। पठयत हमहिं युधिष्ठिराई॥

न्थि हेतु दुर्योधन भवनाहिं । कहिये मंत्ररहो जनिमौनाहिं ॥
नेजनिजमति निजराखोगोई । सबमिलिकहो करियअबसोई॥
दो० धर्मराज सुनि हरिबचन कही सबनते बात ।
कहिये मंत्र बिचारि कै कृष्णदेव उत जात ॥
डिबिचारिसकल मिलिभाखो । अबनिजमंत्र गोइनहिं राखो ॥
रियमिलाप कि कीजिय रारी । तीन बात अब कहों बिचारी ॥
हेउ भीम वहिं कीन्ह कुकर्मा । त्यागेउ लोकलाज कुलधर्मा ॥
आपाणि धरि द्रुपदकुमारी । सभामध्य चह कीन्ह उघारी ॥
मिरण तुमहिं दीनह्वै कीन्हो । दीनदयाल राखि तबलीन्हो ॥
क्ष सदन चलिहमहिं पठायो । अर्द्धरातिमहँ अनललगायो ॥
न्हेउ राखि तहां ते बाचे । हरिकीकृपा अलपनहिं आंचे ॥
षमोदक वहि नीचखवायो । रह्यउ न चेत जँजीरमँगायो॥
दो० कसेउलोह गुणसकलतन डारि दियो ततकाल ।
परेउँगंग की धार महँ ततक्षण गयो पताल ॥
यों भूमितल कछु सुधिनाहीं । छहरिगयो बिषसबतनमाहीं ॥
पलोक पहुँचे यदुराई । सुनिसुधिनागसुता तहँ आई ॥
सिनिआइकरि सोहिंतमासा । नाना भांति करें परिहासा ॥
षतन भरे खुलत नहिंनयना । कछुकछुसुनोंश्रवणपुटबयना ॥
स्तुति करें मोहिं लखिमोही । नागकुमारि कामवश भोही ॥
प सहित मम सुन्दरताई । वर्णत प्रीतिकरत अधिकाई ॥
रे कष्ट तन हरि हर ध्यावे । बड़े भाग ऐसे पति पावे ॥
सुता जाको ललचाहीं । नर नारी कथहि लेखे माहीं ॥
कोटक तनया सुनि बाता । आई मम समीप हरषाता ॥
मियसींचिमुखमोहिंजियायउ । जानिबिषयतनतापबुझायउ ॥
दो० सहरावत पदपाणिगहि करत प्रीति अधिकारि ।
अमितदेखि मोतन करत बारहिंबार बयारि ॥
मृगनयनी हिमकर बदनि पहिरे भूषण चीर ।

तननवीन कटिखीन अतिव्याप्यो कामशरीर॥
स्वहिं विलोकितनदशाविसारी। चित्रपुत्रिका की अनुहारी
मम गति कीन्ह बढ़ो अनुरागा। त्यागे लाज मनोभव जागा
देख्यो नागसुता गति लोगन। जाइजनायो तिनपुनि भोगन
नागसुता मानुष तनराची। भये सक्रोध बातसुनिसांची
गुणमंजरी मनुज पति लीन्हो। केहुं कर्कोटक से कहिदीन्हो
समुझि हिये यहबात अयोगी। चलासकोपिअरु णहगभोग
यहां कामबश छांड़ि विचारा। वरहु मोहिं कह बारहिंबा
मैं समुझाय कही वहि पाहीं। गुणमंजरी उचित असनाह
सुनि यह तोहिं निन्दसबलोगा। नागसुता नहिं मानुष योग

दो० योगमनुजवर तुमहिं नहिं देवयोनिमहँ व्याल।
काम विवश वरवसहिये पहिरायो जयमाल॥

क्रोधित व्यथा सर्प समुदाई। असनमोहिंतेहि थलमहँआई
कोउ फणएक उभय त्रयचारी। चपल जिह्वचपअतिरतनारी
पंच सप्त पट फण को सर्पा। कोउफणअष्टकरत अतिदर्पा
दश फण नाग पञ्चदश सोऊ। कोउ फणवीस तीसहै कोऊ
चालिसकोउ पचास फणयोगी। सत्तरिसाठि असीफणभोगी
शत फण एक पञ्चशत एका। नानाविधि फण सर्प अनेका
उगिलतविष अरु दृगरतनारे। आशी विष भारे तन कारे
धूमर लाल श्वेत रँग नागा। हरितपीतअरुत्रिविधविभागा
असिनिआइमोहिंरिसकरिभारी। देखिविकल भै नागकुमारी
त्यहि अवसर कर्कोटक आये। चञ्चल जिह्व बदन फैलाये

दो० श्यामवर्ण जनु जलद सम रसना चलत निहारि।
खुले दशन अवलोकिपुनि उपमा कहत विचारि॥

चपलजिह्वमुखविच अभिरामिनि। चमकतथिरतरहतजिमिदामिनि॥
श्यामवर्ण सित दशन विभांती। सघनघटामहँ जनु बगपांती॥
डरी मनहिं मन नागकुमारी। विनयकहेविधिविष्णु पुरारी॥

मा रमा हे शारद माता । विनयकरतरारूयोअहिवाता ॥
न सुमिरेउभइ हरण कृपाला । आयोसर्प गरुड़ कुलकाला ॥
हि देखि सब उरग पराने । जहँतहँगयेजात नहिं जाने ॥
कौतुक खगनाथ निहारी । बलभाथकित करतमनहारी ॥
ाण दान दे प्रथम बचाये । अबसंकोधक्यहिकारणआये ॥
दो० पक्षिराज बोले विहँसि सुनहु सर्प शिरताज ।
पाण्डव के सन्देह नहिं रक्षक श्री ब्रजराज ॥
ो यदुनाथ चराचर स्वामी । जगतविदितमैंत्यहिअनुगामी ॥
ो कुलकुशल चहो अहिराई । मिलि पाण्डव कहँ बैरबिहाई ॥
मत हमार मानि तुम लेहू । दुहिता भीमसेन कहँ देहू ॥
रुड़ बचनसुनि तजि सन्देहू । सुता बिवाहिदीन्ह करिनेहू ॥
णमंजरी सहित भगवन्ता । रह्यो शेष पुनि वर्ष प्रयन्ता ॥
पै दया करि तहँ पहुँचाये । गजपुर धर्म्मराजपहँ आये ॥
माचार सुनि परम अनन्दा । रक्षा तुमकीन्ही ब्रजचन्दा ॥
त्र हमार सुनिय यदुनायक । कुरुपतिनिधनकरनकेलायक ॥
दो० बिनकारण काटे बिपिन कीन्हेसिशठ अपकार ।
ताते कीजिय अवशिरण यह मत नाथ हमार ॥
भीम बचन सुनि पुनि सहदेवा । कही नाथ सुनिये जगदेवा ॥
उन हमार कीन्हो अपमाना । नाथ तुम्हार भेद सबजाना ॥
केशाकर्षण शठ अपकारी । सभा मध्यकरि द्रुपदकुमारी ॥
भीषम द्रोण कर्ण के आगे । रंचक कानिन कीन्ह अभागे ॥
सो सुधि यदुनन्दन नहिंभूलत । सुमिरिसुमिरिअजहूंउरशूलत ॥
भूप बचन गजपुर कहँ जैये । हे हरि युद्ध अवशि ठहरैये ॥
सोवत जागत शरण तुम्हारी । बनैसो करिय उचित बनवारी ॥
श्रुतिकीरति सोधाम सतायो । सन्तानिकमिलिबचनसुनायो ॥
युत प्रतिबिम्ब कृष्णके आगे । क्रोधितबचन कहनसबलागे ॥
द्रुपदसुता यहिखल अभिमानी । नाथतुम्हारि बातसबजानी ॥

॥ताते और विचार न करहू। अब प्रभु दुर्योधन
द्रुपद नरेश यहै मत राख्यो। सा[illegible] विराटराजप[illegible]
सात्यकि धृष्टद्युम्न बलवाना। [illegible] [illegible]कुमारा।
दो॰ धृष्टकेतु पटनेश मिलि सबन करो मत ठीक।
शूरसेन यहि विधिकह्यो और विचार न नीक॥
मैं हरि कहत आपने जीकी। है बिन युद्ध बातनहिं
धर्म्मराज वहि शठ अपमाने। तुम समेत निर्बल करिजा
और बातसबतजि घनश्यामा। ताते करिय अवशि संग्राम
कहत नाइ शिर बचन घटूका। सुनिये नाथ क्षमाकरिचूक
पाण्डव सहित अछत गोपाला। द्रुपदसुतापुनि फिरतबिह
दो॰ छलकरि दुर्योधन अधम काढ़ेसि हमहिं बिदेश।
बांधे अजहुँ न द्रौपदी गहे दुशासन केश॥
तेरह वर्ष गईं हरि बीती। सुधिनलईकेहुँ निपटअनी
पाण्डव सबल जान संसारा। तुम ईश्वर बसुदेव कुमा
तिनतेकछु निसरेउ नहिंकाजा। भैबड़िलाज सुनहुब्रजराज
अब प्रभु दुर्योधन कहँ मारौ। द्रुपदसुताको शोक निवारै
कोटिहु यतन रहो जानि बरजे। गरजत देखि चराचर लरजे
धर्म्मराज तब क्रोध निवारो। कहिप्रिय बचन निकट बैठारो
सबलायक तुमको हम जानत। है बड़पाप गोतके मारत।
हे हरि सम्मत कहत पुकारे। होइ नाथ भलमंत्र हमारे॥
दो॰ सुने बचन नरपाल के द्रुपदसुता अकुलाइ।
बोलीहरिसों जोरिकर चरण कमल शिरनाइ॥
क्रूर शूर नाहिं भूप हमारा। जानत तुम यदुवंश कुमारा॥
गहिकै केश सभा शठ आनी। मानत सोन कछुक गिलानी॥
इन ते होत भली सो नारी। रोदन करत पुकारि पुकारी॥
नो कछुबोध हिये हरि होई। सभामध्य वहि खलनिदरोई॥
पुरुषाकार पांडुसुत नारी। इनके बल रोपत महिरारी॥

अभिमन्युआदि सप्तसुत मोरे। करिहैं विजय दास प्रभुतोरे॥
ममगतिदेखि लाज पञ्चालहिं। डरें न कछुनिडरें रणकालहिं॥
बान्धव धृष्टद्युम्न बल भारे। भये कुण्ड ते संग हमारे॥
रण महँ लरें टरें नहिं टारे। करिहैं विजय प्रसाद तुम्हारे॥
युधामन्यु ममबन्धु तमोजा। नाम शिखण्डी नयनसरोजा॥
दो० ममगति देखि सलज्जसब करि हैं कठिन मशान।
असकहिके पुनि द्रौपदी सबलसिंह चौहान॥
इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते
युधिष्ठिरश्रीकृष्णसम्वादोनामषोड़शोऽध्यायः॥ १६॥
कहेउ धनंजय सुनिये श्रीहरि। काढ़ेसि धर्मराज हीने करि॥
सब प्रकार जानत जगवन्दन। बलीबछलीअधमकुरुनन्दन॥
कपट अक्ष शकुनी निर्म्मायो। करि छल कीन्हें जूप हरायो॥
औरो छलकीन्ह्यसि भगवाना। सो चरित्र सुनिये दै काना॥
कुरु पांडव बालकसब भीरा। खेलत रहे गङ्गके तीरा॥
विषमोदक भीमहिं तहँ दीन्हो। तबते हमप्रतीतितजिदीन्हो॥
धर्मराज बन गयउ शिकारा। श्वानसंग युततुरँग सवारा॥
परमअकिंचन बिप्र बोलायो। विषमोदक तेहिहाथपठायो॥
वर्ण सप्तदश दीन अकोरा। पठयहुकरहु परमहिततोरा॥
मोदक धर्म्मराज कहँ दीजे। पठये हैं कुन्ती कहि दीजे॥
दो० अशन करायो यतनकरि कह्यो न नाम हमार।
करिविनती पठयेद्विजहिं जहँनृप फिरत शिकार॥
कह्योभेद न द्विज तहँ आयो। धर्म्मराजते आनि सुनायो॥
पठयउ मोहिं पाण्डुसुत रानी। मोदकतुमहिंदियो निजपानी॥
क्षुधितजानिके मोहि पठायो। करहुअशनअसकहिसमुझायो॥
बिपिन गहन बांधेउ नृप घोरा। बैठे विटप छाहँ घन घोरा॥
क्षुधित तृषाते विकल शरीरा। जानि निवासजलाश्रयतीरा॥
भोजन तुरत करन नृपलागा। बिपमाद्वहरि देखिद्विजभागा॥

त्राहित्राहि करि हृदय डराना । [illegible] जाना ॥
तृषावन्त नृप बिषकी पीरा । परे मूर्च्छि नहिंचेत शरीरा ॥
बिकलत्रिलोकि कृपाप्रभुकीन्हो । उदकपिआइत्रासहरिलीन्हो ॥

दो॰ निकसित तक्षण भूमिते जल भाजन युत हाथ ।
पान करायो हरि तृषा करी कृपा यदुनाथ ॥

जल पिआइ फेरे तन पानी । मिटी तृषा तन ताप बुझानी ॥
छलकरणी मैं तुमहिं सुनाई । बनकी सुनहु बात यदुराई ॥
बनकादेसि शठकरि अपकारा । निधनहेत नितकरे बिचारा ॥
दूत आय यह बात जनाई । बनमहँ निकट युधिष्ठिरराई ॥
परम दीन द्विज वेष बनाई । बसहिंबिपिन पर्णशालाछाई ॥
भोजनकबहुँ मिले कहुँ नाहीं । बसन मलिनजीरणतनमाहीं ॥
तेजहीन तनबिकल बिशेखी । आयोंनाथ आजु मैं देखी ॥
दूतबचनसुनिअतिसुखपाये । बिहँसिसचिवसबनिकटबोलाये ॥

दो॰ चरवर आयो सुनु सचिव धर्मराज कहँ देखि ।
कह्यो सेन ह्वैकै चलौ भोजन हीन बिशेखि ॥
कबहुँ खातहैं मूल फल कबहुँक अँचवत नीर ।
निर्बल भयो शरीर सब टूटी पर्णकुटीर ॥

सबमिलिचलोसेनसजिजाइय । मानभंग उनको करि आइय ॥
असकहिचलेउतुरतकुरुनायक । सेनसाजि कर्णादि सहायक ॥
पर्णकुटीढिग खलचलि आयो । सुनत चित्ररथ इन्द्र पठायो ॥
देखि अनीति सुरेश रिसाना । चलेउचित्रलयसाजिबिमाना ॥
शरनमारिदलदयाकुलकीन्ह्यासि दुर्योधनहिंबाँधिपुनिलीन्ह्यसि ॥
करि निबन्ध लैगयो अकासा । आरत शब्द करतमनत्रासा ॥
नृपति धनंजय आनि छुड़ायो । शरनमारि गन्धर्व भजायो ॥
दीन्ह पठाइ बहुरि रजधानी । खलकोबात नाथ सब जानी ॥

दो॰ सहि न सकत मग एकक्षण रोवत द्रुपदकुमारि ।

करौ नाथ कुरुनाथ कहँ बाण शरासन धारि ॥
सकहि भयो त्रिलोचन राते । मोचत खुलत मनहुँ मदमाते ॥
भृकुटि अधर पुनि चाटत । फरकत जात दशन ते काटत ॥
अति अरुण कुटिल भइ भौंहैं श्वास लेत जिमि ब्याल रिसौंहैं ॥
विवश अर्जुन कहँ जानी । बरजत भूप कहत मृदुबानी ॥
पनी दिशि ते चूक न करहू । मानै जब न बन्धु तब लरहू ॥
ते अब श्रीकृष्ण पठाई । जाय उनहिं देवें समुझाई ॥
वह देइँ गाउँ दुइ चारी । रहउ चुपाइ नीकि नहिं रारी ॥
त वचन द्रौपदी रिसानी । हे नृप फेरि कही यह बानी ॥
गति देखि न आवत लाजा । निपट अनीति सुनहु ब्रजराजा ॥
दो॰ विकल विलोक्यो द्रौपदी करि प्रबोध यदुराय ।
जो तुम्हरे मन भावना सो हम करब उपाय ॥
विधि कहि यदुनाथ बुझाई । करि प्रबोध पुनि भवन पठाई ॥
सन विदा मांगि भगवाना । सात्यकि सहित चले चढ़ि याना ॥
वन चले नकुल हरि साथा । स्यन्दन की पटिका गहि हाथा ॥
नय करत निज विपति सुनावत । पुनि पुनि चरणकमल शिर नावत ॥
रेउ तात हरिमुख सुनि बानी । बोले नकुल ढरत दृगपानी ॥
गद कंठ गरे भरि आवा । ऊर्ध्वश्वास ले वचन सुनावा ॥
लपति अति कीन्ह अनीती । वर्ष त्रयोदश वनमहँ बीती ॥
पकरिकै शठ अभिमानी । द्रुपदसुता मंदिर ते आनी ॥
न कह्यो भीम मन रूठी । हे हरि भई प्रतिज्ञा झूठी ॥
दो॰ क्षत्री ह्वै प्रण आपई फिरि न करे ब्रजराज ।
विदित सकल संसारमहँ याते अधिक न लाज ॥
सामर्थ्य सुनिये भगवाना । करि रिस द्रुपदसुता प्रण ठाना ॥
शासन के रक्त नहाई । बांधब कच तब कृष्ण दोहाई ॥
न प्रण करिहैं निज रानी । सो दुख समुझि सुदर्शनपानी ॥
त नाथ मन मोर मलीना । धर्मराज पुनि राज विहीना ॥

तेहि दुखतेदुखअति भगवाना। सो अबकहौं सुनिय देकाना॥
वृद्ध मातु परघर प्रतिपालक। यथा अनाथहोतविनवालक॥
पंच पुत्र जेहि सब परिवारा। भ्रातजात तुमहरिअवतारा॥
सो कुंती ऐसो दुख पावत। हेहरिनेकु लाज नहिंआवत॥
अर्जुन कहेउ कर्णकहँ मारण। तेहिप्रण के रक्षकजगतारण॥
मंत्र हमार सुनिय यदुराई। मिटेकलंक सो करियउपाई॥
दो० हम देखत शठ द्रौपदी आनीसभा निशंक।
खंडिय अरिरणमंडिकरि तबयहमिटे कलंक॥
असकहिनकुलचरणशिरनावा। करि प्रबोधहरिकण्ठलगावा॥
बिहँसिबचन भाष्यो वनवारी। पूजी मन कामना तुम्हारी॥
मिटिहैं सबसामर्थ कलेशा। धरहुधीर तजिसकल अँदेशा॥
धर्मशीलको कबहुँ अकाजा। होयननकुल कहतब्रजराजा॥
पापिन को सुख स्वप्न समाना। जानहु तात नठीकठिकाना॥
वो अनीति रतनीति नजानत। तृणसमान त्रैलोकहि मानत॥
धर्म्मशील है भूप तुम्हारा। गति अलीकजानत संसारा॥
नीति निपुण ममभक्त प्रवीना। सुरमहिसुरगुरु पदमतिलीना॥
ऐसेन को नहिंहोत अकाजा। यहिविधिकरिप्रबोधब्रजराजा॥
अवविलम्ब नाहिं दिनदशवीते। करिहौं काज तात मन चीते॥
भये मुदित सुनि श्रीपति बानी। प्रीति प्रतीति न जायबखानी॥
दो० भयो विदा मन हर्ष अति पदगहि गोकुलचन्द।
करि प्रबोध फेरे नकुल सबलसिंह नँदनंद॥
इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते
सप्तदशोऽध्यायः॥ १७॥
फिरे नकुल प्रभु आयसु पाई। सात्यकि सहित चले यदुराई॥
नगर बारणवर्त्त बसेरा। कीन्हजाइ हरिजाइ अबेरा॥
हरि सुधिपाइ सकल पुरवासी। आये मिलन ज्ञान गुणरासी॥
विविधप्रकारकीन्ह सतकारा। जोरिजोरिकरहरिहिं जोहारा॥

बहुत भाँति कीन्हे प्रहुनाई। अति आनन्द न हृदयसमाई॥
तेहिनिशितहां शीलगुणधामा। सात्यकिसहितकीन्हविश्रामा॥
अरुण चूड़ अरुणोदय बोले। कमलविलोचनलोचनखोले॥
तब श्रीहरि सात्यकी जगायो। दारुकवाजिसाजि रथलायो॥
गुरुजनसकलविदाहरि कीन्हो। भोर भये पुनि मारग लीन्हो॥
नाना भांति कहत इतिहासा। चलेजातमग सहित हुलासा॥

दो० पूछेउ सात्यकि जोरिकर सुनहु रुक्मिणीरौन।
भारत पद कुरुवंशको कहो सो कारण कौन॥

बोले विहँसि वचन यदुराई। पूरव कथा सुनहु तुम भाई॥
यहि कुल भयो भूप दुष्यंतू। शील सनेह सत्यनिधि सेतू॥
सो शकुन्तला विदित न काहीं। भूपतिविपिनमहँताहि विवाहीं॥
भरत नाम तिन सुत उपजायो। भारत सब शशिवंशकहायो॥
हँसि बोले सैनेश कुमारा। कहिये नाथ सहित विस्तारा॥
स्वल्प कहे मन बोध न होई। गुप्त कथाजनि राखो गोई॥
तब हरि चित्रविचित्रकहानी। लगे कहनसुनिसात्यकिवानी॥
सावधान मन थिर करि भाई। अबतुम सुनहु कथासुखदाई॥

दो० चन्द्र वंश महँ आइनृप प्रकट भयो दुष्यंत।
तिनकेगुण वर्णन करत कवि पण्डित शुचिसंत॥

जनु रचना निज विश्व सँवारी। रचि विरंचिताहिदे करतारी॥
काम कला अबलामन जानहिं। काल समान शत्रुकोमानहिं॥
प्रजाजानि मन पूरण लाहू। सदा उछाह करत सबकाहू॥
द्विजगण धर्म केर अवतारा। जानहिं हृदयअनन्दअपारा॥
कुलके वृद्ध स्वल्प सुजाने। सेवक सेवहिं नृपहिं डराने॥
जाके राज्य अनीति न होई। प्रजा प्रसन्न जानि सब कोई॥
साम दाम पुनि दंड विभेदा। करें भूप जिमि वरणे वेदा॥
अतिथि क्षुधारत्त की सुधिलेई। यथा योग याचक कहँ देई॥
मुनिसमबुधि विवेक जिमिहंसा। सुरसिहातकरि भूप प्रशंसा॥

॥ दो० कल्पवृक्ष समदान कहँ कीरति शशि अवदात ।
भानुसमानप्रतापजग अधिक अधिकसरसात ॥
राजसूय आदिक विधि नाना । कीन्हे भूप दये वहु दाना
करेअमित जिन यज्ञ अरंभन । पूरि रहे पुहुमी महँ खंभन
तासु तेज रवि उदय विलोके । नृपकिरीट सवकुमुदसशोके
रहत मौन कछुकहत सो नाहीं । तनसमीप जिमितनपरछाहीं
वंचक चोर उलूक समाना । हेरतमिले न ठीक ठिकाना
सुजन कमल फूले बहुभांती । खलमलीनजिमिउडुगणपांती
भये कोकनद वनिकविशोका । सुरपुरणविलसहिंनिजलोका
जीव बंधु सम मित्र सुखारे । फूलि रहे जहँ तहँ रतनारे
दो० नृप कीरति पारद किधौं शारद मुक्ताहार ।
हिमगिरिकी कैलासकी किधौं देवसरिधार ॥
शारद चन्द्रकी चन्द्रिका मानहुँ करत प्रकास ।
धवलध्वजासी देवपुरि ऊपर करत विलास ॥
कुंद कलीसी कुमुद कलीसी । हाटक सी वगपांति भलीसी ।
क्षीर फेनु सी गंग रेनुसी । वासुकिसी सुरपतिकि धेनुसी ।
कामधेनुसी फटिक शिलासी । वेलासी करपूर विलासी ।
गणपतिसी हरसी गिरिजासी । कीरतिविशद नदीविरिजासी ॥
शांति सत्यसी संतवसनसी । उदधिउदधसीद्विरददशनसी ॥
को तुषार की तरणि तरंगा । किधौंविष्णुतन विशदकुरंगा ॥
नृपतिकीर्ति जनु श्वेतविताना । भरतखण्ड मण्डलमहँताना ॥
दान ज्ञान द्वौखंभ विभागे । नानासुत सिरसाकसिलागे ॥
सुधिकनात हरिभक्त चँदोवा । हिंसायुत परदा तहँ जोवा ॥
युद्ध शूर नृप बुद्धि उदारा । गुण अनेक को वरणै पारा ॥
अपर कथा अव कहौं बुझाई । चितदै सुनहु श्रवणसुखदाई ॥
दो० कथा भूप दुष्यन्तकी भाषौं चित्र विचित्र ।
ज्यहिविधि भई शकुंतला सो अवसुनहुविचित्र ॥

विश्वामित्र महामुनि आये। करत विपिन तपध्यानलगाये॥
तहँ मेनका रूप गुण रासी। जात गगनपथ देव विलासी॥
भूषण बसन विभूषित अंगन। गावत राग वसन्त तरंगन॥
बीण बजावत ताल अभंगन। निर्त्तत गति संगीत उमंगन॥
फूलनको गजरा जु तरंगन। उठत सुगंध समीर प्रसंगन॥
मुखते मोल कपूर लवंगन। अलिगुंजतसँगअरगत्रसंगन॥
मुनि समीप उत्तरी सो आई। करिकलान समाधि जगाई॥
देखि मेनकहि विकल शरीरा। मुनिमनभयो मनोभवपीरा॥
बहुतबार लगि रह्यो निहारी। सुधि न रहीतनसुरतिविसारी॥
बीण बजाइ मधुरस्वर गावत। खेलतफाग गुलालउड़ावत॥

दो० मुनित्रिय ऋषितिय गाधिसुत निरखतबारहिंबार।
विकल युगल तन काम वश भूलो सबआचार॥

विश्वामित्र मनोभव जीता। वर्ष एक सम बासर वीता॥
भई निशा सोमुनि ढिगआनी। करिढिठाइ तनमहँ लपटानी॥
जंघ जंघ सों कटि कटि जोरी। उरसे उर मुनिमति भइथोरी॥
अधराधर ऊपर रद दीन्हा। करिचुम्बन आलिंगनकीन्हा॥
करिविपरीत सुरति बहुभांती। द्वादश मास गये जनुराती॥
भयेविकल तब मनसुधि आई। खोयो तप बहु कीन भोगाई॥
रतिकरिके मुनिवर पछिताने। त्यहि वनते कहुँ अनतपराने॥
भई सुता बीते नौ मासा। गईडारि सो सुरपति पासा॥
एक बार नहिं क्षीर पियाये। रोदन करत क्षुधा तन छाये॥
दीन शब्द सुनि मुनिवर आई। तृणशाला ले जाइ जिआई॥
मुनि उतंग कीन्हीं प्रतिपाला। भई तरुणि बीते कछु काला॥

दो० सबलसिंह चौहान कह हिरदय परम अनन्द।
दिनदिनद्युतियादीअधिक जिमिद्वितियाकोचन्द॥

इतिश्रीमहाभारतउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते
अष्टादशोऽध्यायः॥ १८॥

तनसे निकसिज्योतिद्युतिभारी। फैलिरहीचहुँदिशिउजियारी॥
लाजसहितचपअरुणनुकीली। करुणामय सबभांतिछबीली
अंजन दे दृग रंजित कीन्हे। खंजनकी उपमा हरिलीन्हे
मृगनिजदृगपटतर नाहिं जाने। लाजमानिमन विपिनछिपाने
प्रियदृगकरतकमल करिकोऊ। मम मनमें भासितनाहिंसोऊ
कमलज फूल तज्यो तन ताहू। ऐसिज्योति मोहत सबकाहू
नासा सुभग अनूप सज्योती। जगमगात नथबेसरि मोती
नाक समीप मोद अधिकाई। गुरुकवि मंत्रकरत मनलाई
आनन सुभग चन्द्र मदहारी। अधरप्रवाललाल सुखकारी
भृकुटी बाम श्याम अहिछौना। शशिसमीपजनुरचेखिलौना।
कच मेचक तल श्रुति ताटंका। घनघमण्ड दामिनी दमंका।
अधरबीचद्युतिदशन बिभांती। जनु विद्रुम मुक्ताहल पांती।
करि न सकतकबिकण्ठलुनाई। फिरिनरच्योबिधिकरिनिपुणाई।
भुज मृणाल भूषण सब अंगा। देखि अनंग नारि मन भंगा।
अति उन्नति कठोर बक्षोजा। गेंद खेल जनु रच्यो मनोजा।
कटिसूक्षमकुचअँगुली परना। नखअतिअरुणलालद्युतिहरना॥

दो० अतिसूक्षम मृदुउदरपुनि पुनिअमोलअभिराम।
उपमा कहत बिचारि जनु रच्यो दुलीची काम॥
जंघथम्भ सम कदलिके उन्नत सुभग नितम्ब।
अतिसुन्दर पिंडुरी लखे करत मदन आलम्ब॥

अम्बुज समकर पद अरुणारे। थिर न बुद्धि मोरवान निहारे॥
तन मन काम सरिसउजियारा। मनहुँ दीप ते दीपक बारा॥
एक समय यदुवन्त नरेशा। देखिचकित भे अदभुतभेशा॥
मृगया फिरत बिलोकत राजा। बिहरतविपिनकरततनसाजा॥
भयो कामबश ताहि बिलोकी। चितवतचकितनयनजलरोकी॥
देखि स्वरूप नराधिप फूले। जनुमनमथहि डोलकढ़ि भूले॥
प्रेम सो डोरि डोलावत खींचे। कबहुँ उरध मन कबहूँनीचे॥

रत बिचार नरेश सुजाना । प्रियवशभयो हरे विधिज्ञाना ॥
न्य अस्य जाति नहिंजाई । समुझिसमुझिनृपमनपछिताई ॥
ज कुमारिकी भूप किशोरी । मनमथविवश करीमति भोरी ॥
प्रसुता तव बात अयोगा । सुनि परन्तु हँसिहैं सबलोगा ॥
दो० भूप सुता जो होइ तव बनिआई सब बात ।
होइअगम्यतवर्नाकनहिंसमुझिसमुझिपछितात ॥
रसय हर्ष विवश नरनाहू । धरिधीरज मनकरत उछाहू ॥
अपने मनकी गति जानत । कबहुँ असतपथपदनहिंआनत ॥
त विधि रच्यउ मोरसंयोगा । योगत्यागि नहिंहोइ अयोगा ॥
मथ विवश भूपकहँ जानी । तव यह भई गगनपथबानी ॥
श्वामित्र मेनका नारी । भा विहार भइप्रकटकुमारी ॥
शकुन्तला सबगुण खानी । तुम नरेश होई यह रानी ॥
धिसुवन क्षत्रीकुल माहीं । जानत सब अयोग कछुनाहीं ॥
नि उतङ्क कीन्हा प्रतिपाला । गगनगिरासुनिमगन भुवाला ॥
किट गये नृप विवशअनंगा । प्रेम सहित करिचपल तुरंगा ॥
दो० पूछेउ नृप कित वन फिरत कापुनि नाम तुम्हार ।
सुता अलौकिक कौनकी मनवश करे हमार ॥
बोली बिहँसि शकुन्तला सुनिये भूप प्रसंग ।
तुम क्षत्री हम विप्र की सुता मनोहर अंग ॥
नि उत्तंग विदित सुखरासी । तासु सुतामैं विपिनविलासी ॥
गम सदा क्षत्रीकुल माहीं । बात अयोग उचितनृपनाहीं ॥
सु गिरा सुनि कह्यउनरेशा । जनिबोलहुअसवचनभदेशा ॥
धिसुत अत्रि विदित संसारा । भयो चन्द्र सुत बुद्धि उदारा ॥
शिसुतबुध बुधसुतजगजाना । इला पुरूरव नाम बखाना ॥
यहि कुल भयो मोर अवतारा । सम संयोग हमार तुम्हारा ॥
जेमिरतिकाम शचीसुरनायक । जलदयथादामिनिसुखदायक ॥
तेमि संयोग हमार तुम्हारा । बुद्धि विचार रचेउ करतारा ॥

तव स्वरूप सुन्दर जलरासी । मगनहोत कुरुपार विलासी ॥
दो० तुमहिं विलोकत कुसुम धनु लिये कुसुम शरहाथ ।
तिलतिल तन जर्जर करेउ है सकोप रतिनाथ ॥
तव त्रिय रूप ठगोरी डारी । मंदहास जनु फांस पवारी
असिपुत्रिका कटाक्ष अमोला । करषत प्राण मंत्र मिठवोला
विषमोदक कपोल युग तोरे । निरखत छहरिगयो तन मोरे
अधर सुधारस मोहिं पियावउ । करिकरुणाअववेगिजियावउ
तुम विन में न जियउँ घटिकाहू । समुझतअवनवहुरिपतिताहू
मूरि विशल्य करन कुच तोरे । परसत मिटै विथा तव मोर ।
संजीवनी तोर सम्भोगा । रहै न काम जो नितमहँभोगा ।
है यह योगअवर कोउ नाहीं । ताते विनय करत तुम पाहीं ।
दो० नयन वयन तन मिलि रहो रही मिलन कहँ देह ।
सो मिलाइ असनेह ते त्यागहु सव सन्देह ॥
कहेउ उतंग सुता सुनु राजा । धीरज धरे सरै सव काजा ।
पितुआयसुविन यहवड़िहांसी । रहो चुपाइ जानि निजदासी ।
कह नृप और विचार न कीजे । अंगदान हितकरिमोहिंदीजे ।
नैनवैन मिलि मिलेउ सनेहा । यह अभिलाप मिले सवदेहा ।
सुनि सालज्ज उतंग किशोरी । वोली मधुर गिरा करजोरी ।
तनइत मनतुम्हरे मन साथा । करि सङ्कल्प रहत नरनाथा ॥
कछु दिनमें करि हैं जयमाला । वोलि पिता मुनिदेव भुवाला ॥
डारव सुमनमाल तव ग्रीवा । होइ विवाह रहै श्रुति सीवा ।
तुमकहँ देह देइ हम राखी । तजोशोच नृप सवमुरसाखी ॥
दो० रचेउ विरञ्चि विचारिकै मोर तुम्हार विवाह ।
तुम तजि काहुँ न आनपति वरहुँधीरनरनाह ॥
श्रीहरि हरगिरिजापति आना । वरहुँ तुमहिंकी त्यागहुँप्राना ॥
भजों न आनपुरुष तन छूटै । पितु निदेश तजि पीकजकूटै ॥
बूड़ौं वारि अनल तन जारी । वरौं तुमहिं की रहौं कुमारी ॥

सुनिप्रियवचनतुरँगातजिदीन्हा ॥ तहँ गन्धर्वब्याह करिलीन्हा ॥
काम विवश नृपज्ञान भुलाना ॥ आलिंगन कीन्हो विधिनाना ॥
शकुन्तला निज नाम वतावा । पुनिनृपगमनि भवनकहँआवा ॥
तब शकुन्तला मन्दिर आई ॥ दोहत भयो शोच अधिकाई ॥
सो चरित्र मुनिनायक जाना । जोकछुभयो सकलधरिध्याना ॥
पूंछेउ ऋषि सर्व कहि दीन्हा । जिमिगन्धर्व ब्याहनृप कीन्हा ॥
॥ दो॰ धीरज दियो शकुंतलै । उत्तम कुल नरनाह ।
॥ यामें सुता कलंक नहिं करिलीन्हो तुम व्याह ॥
ताके भयो भरत महिपाला । धर्मशील बलबुद्धि विशाला ॥
षोड़श वर्ष भयो नरपालक । खेलहिंविपिनरुयालसँगबालक ॥
महिष शृंगधरि कबहुँ उखारैं । कबहूँ अँगुलि व्यालमुखडारैं ॥
सिंह लूमधरि कबहुँ भ्रमावैं । द्विरदमतंगगहि दशननलावैं ॥
अदिति कुमार पुरंदर जैसे ॥ सुत शकुन्तला जायो तैसे ॥
अनसूया के यथा निशाकर ॥ कश्यपके जिमिभये प्रभाकर ॥
रविके मनु मनुतनय प्रियव्रत । तिमिशकुन्तलातनयधर्मव्रत ॥
तरणि समान तेज तनमाहीं । बलपटुतरिय बली कोउनाहीं ॥
धनुर्वेद मुनि ज्ञान पढ़ाई ॥ अस्त्रशास्त्रसिखिकरि निपुणाई ॥
राज्यनीति बहुभांति पढ़ायो । हयगयरथहिसो युद्धसिखायो ॥
दो॰ पढ़ो कि पुनि चटसारमहँ खेलन जाइ शिकार ।
सबलसिंह चौहान कहि सुनि मनमोदअपार ॥

॥ इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते
ऊनविंशोऽध्यायः ॥ १९ ॥

राज्य योग सब लक्षण जानी । निकटबोलायकहतमुनिज्ञानी ॥
पितु तुम्हार शशिवंश नरेशा । नृप दुष्यंत सब जानत देशा ॥
अतिबलिष्ठ दुहिता सुत मोरा । सकल धरा मण्डल है तोरा ॥
भूपति रहे कृपा अभिलाखे । रहे सुरेश जासु रुख राखे ॥
तुम पितुसभाअलौकिकलीला । बसे दिगीशनकेर वकीला ॥

सोम वंशमहँ जन्म तुम्हारा । अत्रि गोत्र जाने संसारा ॥
इला पुरूरव पितामह नामा । तेज निधान शूर बलधामा ॥
पितु गृहचलहु करहुनिजराजू । सहित धरा धन सेनसमाजू ॥
पुनि बहिक्रम भूप बुढ़ाना । औरनसुत तुमकहँनहिंजाना ॥
चिंता विवश भयो नृप अंगा । प्रातहि तातचलहु मम संगा ॥
तुमहिं त्रिलोकिभूपसुखपाइहि । राज्यदेइ पुनिकाननजाइहि ॥
तपचर्या की करत विचारा । सुतहित विपिननजाइँभुवारा ॥
तुमहिंत्रिलोकित्यागिसत्रशूला । नृपतपकरहिंसहितअनुकूला ॥
॥ दो० प्रातहि सहित शकुंतला चलहु हमारेसाथ ।
सुखी करहु दुष्यंतकहँ होहु पुत्र नरनाथ ॥
असकहिपुनि मुनिसेवनलागे । उदित होत उदयकर जागे ।
सुत शकुंतला सहित पयाना । कीन्हकहा मुनिज्ञाननिधाना ।
आये चन्द्र बंश रजधानी । दरशनदीन्ह सभामहँआनी ।
देखि महीपति कीन्ह प्रणामा । दीन्हअशीशमुनीशअकामा ॥
अर्घ देत आसन बैठारे । ह्वै प्रसन्न तब बचन उचारे ॥
सुनहु भूप यहु भरत कुमारा । तनय तुम्हार विदितसंसारा ॥
असकहि पुनिप्रणाम करवावा । प्रीतिसहित निजढिगबैठावा ॥
देखत भूप भरत की ओरा । अतिसुन्दरतनबयसकिशोरा ॥
दो० वृषभ कंध दीरघ भुजा दीरघ बक्ष विशाल ।
चन्द्रबदन कटिकेहरी कमल विलोचन लाल ॥
कछुशिशुता कछु तन तरुणाई । सहित बीरता कढ़त लोनाई ॥
तब शकुन्तला सभा मँझारी । आई तुरत दिशा तम हारी ॥
नृपहि देखि मनहीं मन माहीं । कीन्ह प्रणाम प्रकटकछुनाहीं ॥
देखत चकित सभा सब कोई । शची किधौं रंभा रति होई ॥
मंजुघोष मेनका घृतासी । विश्वमोहनी कुल की रासी ॥
प्रभा सरस शोभा तन जाके । नहिं तिलोक पटतरमहँ ताके ॥
जातनकी सुन्दरता ताकी । सलजहोत उरबशी बराकी ॥

कीरोहिणी किधौं अनुसेया। अरुन्धतीकी उदितजोन्हैया॥
दो० रहेमौन नहिं कहतकछु शोभाविपुल निहारि।
देखी भूप शकुंतला पहिंचानी निज नारि॥
कह नृप कौन कहां ते आई। बोली मधुर गिरा शिरनाई॥
करत हँसी की बिन पहिंचाने। पुरुतनाथ कि हमहिं भुलाने॥
भूली सुरति भई मति भोरी। मैं शकुंतला अनुचरि तोरी॥
दृग नीचे करि कहत सलाजा। बनमहँमिलीसमुभ्रमनराजा॥
जहां उतंग कैर पर्णशाला। परमगहनसुधिकरहु भुवाला॥
नदी पुनीत तरणितनया तट। सुन्दर सुखदछांहशीतलबट॥
नाम बताय भवन तुम आयो। करिप्रबोधमोहिं भवनपठायो॥
भरत जन्म की कथा सुनाई। तुम्हरे दर्शहेत इत आई॥
यह लालसा न दूसर काजा। छांडी बिपिन भूलसुधिराजा॥
दो० देखी सुनी न मैं कछू बिहँसि कही महिपाल।
सुनहुसभासदमिलिसकल नृपाकहतयहबाल॥
यह त्रिय रत्न पुरुष के लोभा। सानतमोहिं चहत निजशोभा॥
वारबधू की गति पहिंचानी। है कुलटा मनमें मैं जानी॥
सुनि शकुंतला कहमनमाखी। तब नरेश दीन्हों सुरसाखी॥
पतिव्रत जो छांडों में नाथा। तो तुम करौ खंड शतमाथा॥
अस कहि पतिव्रता रिसवाई। कहत सुरनते भुजा उठाई॥
सुनत श्रवण तुमदेत न साखी। कैहै तेज हीन बिन आंखी॥
सुनि यह पतिव्रता भय माना। भई गगन सुर गिराप्रमाना॥
नाम संयोग कलंक बिहीना। अतिपुनीत नृपनारि प्रवीना॥
भरत नाम यह तनय तुम्हारा। करहु भूप तुम अंगीकारा॥
दो० सुनहु नरेश शकुन्तला सब बिधि सम संयोग।
भइ सुर गिरा प्रमाण नभ सुनि हर्षे सब लोग॥
सकल सभासद निकटबोलाई। अति आनन्द न हृदय समाई॥
कहत सुनाइ सबन ते राजा। गगनगिरा सब सुनहुसमाजा॥

दल चतुरंग संग पुनि साजे । धृष्टकेतु दिशि वाम विराजे ॥
लिये धनुष कर शायक तीछे । सेन समेत सात्यकी पीछे ॥
दो० चलत कटक हालीधरा लागी रेणु अकास ।
॥ चलेनकुल सहदेव सँग लिये संग रनिवास ॥
दक्षिण दिशि द्रौपदी कुमारा । चले संग ले कटक अपारा ॥
घटउत्कच दल ले दिशि वामा । पांच कोटि राक्षसवलधामा ॥
अभिमन्युरथ पाछेपुनिआवत । लियेधनुष करवाण फिरावत ॥
अभिमन्यु संग वीर वरियारा । उत्तर शंख विराट कुमारा ॥
लीन्हे साथ सेन समुदाई । कीन्ह पयान निशान वजाई ॥
धर्मराज पुनि कीन्ह पयाना । वाजे दल गहगहे निशाना ॥
पणव धेनु मुख भेरि समूहा । वाजे शंख चले दल जूहा ॥
चालिस सहस छत्र धर राजा । चले संग ले सेन समाजा ॥
द्रुपद नरेश चलेउ दल साजी । भयउ अरूढ़ दुन्दुभी बाजी ॥
उठी धूरि गो छाय अकाशा । रवि अलोपपूरी सवआशा ॥
लेकर धनुष चले मुनि गाजत । नृप के दक्षिणभाग विराजत ॥
वायें ओर विराट भुवारा । कीन्ह पयान वजाय नगारा ॥
काशिराज नृप गज के पाछे । सेन समेत विराजत आछे ॥
दो० रथ अरूढ़ कर धनुपधरि शूरसेन महराज ।
॥ नृपगजके आगेचले ले निजसाज समाज ॥
पीछे अनी वृकोदर आवत । करत घोररव नादाफिरावत ॥
वाम पाणि लीन्हे कर वाली । भीमहिं चलत धरासवहाली ॥
क्षोभित सिन्धु धराधर डोले । कमलनालअहिदिग्गजवोले ॥
कौतुक देखि चकित सुर डीठा । परेउभार कच्छप की पीठा ॥
रुद्र रव भीम वार वहु गाजे । रवि तुरंगतजि मारगभाजे ॥
सुर पुर भेदि भीम की हांका । परी जाय ध्रुवलोकप हांका ॥
चलीजात मग सेन अपारा । वाजत शंख मृदंग नगारा ॥
भाट भरत कुलविरदवखानत । सुनिसुनिशब्दशत्रुभयमानत ॥

दल बिलोकि मगहोत अतंका । रघुबर प्रथमगये जिमिलंका ॥
दो० गोमुख शंख निशान रव भेरि भूरि करनाल ।
गजघंटा गाजत सुभट सुरपुर शब्द कराल ॥
कम्पत शेष विकल भुजगेशा । उठी धूलि छपिगयो दिनेशा ॥
सुर विमान नभ ऊपर छायउ । सुमनवर्षिशुभसगुनजनायउ ॥
कह नृप तुमहरि अन्तरयामी । विजयउपायकहो अबस्वामी ॥
बोले बिहँसि बचन भगवाना । करहु नरेश शक्तिको ध्याना ॥
तासु प्रसाद विजय नृप होई । यह तजि और उपायनकोई ॥
सुनि हरिबचन भूप अनुरागे । करन ध्यान अम्बाको लागे ॥
करि आचमनमूंदि दृग लीन्हें । प्राणायाम वेदविधि कीन्हें ॥
करि अष्टांग सकल सुर साधी । करत ध्याननृपलागिसमाधी ॥
दो० मुक्त केश कर खड्ग धर मुंड माल दृग लाल ।
को सहाय मेरी करै बिन काली यहि काल ॥
उरग किंकिणी कटिलसै शवारूढ भुज चारि ।
हरन हमारे दुसह दुख हे त्रिपुरारि पियारि ॥
यहिविधिविनय भूपजबकीन्हा । कै प्रसीद तब दर्शन दीन्हा ॥
सानुकूल तब भई भवानी । बरंब्रूहि बोली हँसि बानी ॥
हे नरेश तुब हरिहि पियारे । मांगहुजो अभिलाष तुम्हारे ॥
सुनि प्रियगिराअमियरससानी । बोलेउ राउ जोरि युगपानी ॥
मिटे कलेश सुनी तब भाषा । दरश देखि पूजी अभिलाषा ॥
जानहु मातु मनोरथ मोरा । मैं का कहौं दास मैं तोरा ॥
तब यह कही अनुग्रह मोरे । ह्वै हैं सफल मनोरथतोरे ॥
धर्मराज कहँ दै बरदाना । भई शक्ति पुनि अन्तर्द्धाना ॥
हरि नरेश मन सुख अधिकाई । कीन्ह पयान निशान बजाई ॥
मग सरसरित सूखिगा पानी । पंक रेणु ह्वै गगन उड़ानी ॥
दो० चलेजात मग धर्मसुत लीन्हे दल निज साथ ।
पारथ रथ जोती गहे सारथि श्रीव्रजनाथ ॥

॥करत सिविर पुनि करतपयाना। तब कुरुदेश आय नियराना॥
बीच बीच मग करत बसेरा। कबहुं पतान होय कहुं डेरा॥
नगर बारुणावर्त्त समीपा। कीन्ह्यो सिविर पांडुकुलदीपा॥
जागे सकल निशा अवसाना। प्रातहोत पुनि कीन्ह पयाना॥
सुमिरि गौरि हर कृष्ण गणेशा। गज आरूढ़ के चले नरेशा॥
कुरुक्षेत्र के पश्चिम ओरा। कीन्हे धर्मराज तहँ डेरा॥
अमल अमोल वितान तनाये। पटलकनातसहितछवि छाये॥
बाजत दल घरियार घनेरे। जहँ तहँ परे नृपनके डेरे॥
परो धर्म्मसुत सेन अखण्डा। परखहिंसिविरदेखिनिजभण्डा॥
॥ दो० धर्मराजकी पाइसुधि। कुन्ती पहुँची आय।
॥ देखिपुत्र अरु पुत्रतिय आनँद उर न समाय॥
धर्म्मराज पदवन्दन कीन्हा। होइप्रसन्न तब आशिषदीन्हा॥
बन्दत चरण नकुल सहदेऊ। पाइअशीष मुदितमनभयऊ॥
अर्जुन भीम आइ पद बन्दे। अभिमन्यु आशिषपाइअनन्दे॥
परसे चरण द्रौपदी रानी। उरलपटाइ लीन्हगहिपानी॥
प्रीति सहित यदुनन्दन भेटी। भीतर पलटि गई दुख मेटी॥
सुनि सब पुत्रवधू उठि धाई। परीचरण अति आनँदछाई॥
कुशल पूछिके कण्ठ लगाई। दीन्ह अशीष निकट बैठाई॥
अभिमन्यु आदि परे पगनाती। हृदय लगाइ जुड़ावतछाती॥
॥ दो० कुन्ती गोद समोद तब बैठारे सुत नन्द।
। सबलसिंह चौहानकह पूरिरह्यो आनन्द॥
इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानि
॥ भाषाकृतेअष्टविंशोऽध्यायः॥२८॥
कह ऋषि सुनु जनमेजयराई। कथा विचित्र श्रवणसुखदाई॥
यह सुधि दुर्योधन नृप पाई। भयउ अरूढ़ निशान बजाई॥
भीषम करण द्रोण धनुधारी। साजी सेन भयंकर भारी॥
कृपाचार्य्य द्रौणि रण रंगा। लीन्हे संग चमू चतुरंगा॥

बाह्लीक लै कटक अपारा। भये अरूढ़ बजाइ नगारा॥
सोमदत्त सँग दल समुदाई। बाजत पटह शंख सहनाई॥
भूरिश्रवा सेन सब साजे। गंगाधर कम्बोज विराजे॥
रथन अरूढ़ बजाइ निशाना। दुर्योधन सँग कीन्ह पयाना॥
शल्य नरेश हलंबुस साजे। पवन निशान शंख बहु बाजे॥
साज्यो पुनि कलिंग नरनाथा। लै नवलाख द्विरद पुनि साथा॥
॥ दो० रथ तुरंग बहु रंग के सेना साथ अनन्त।
॥ असी लक्ष गज लै चले महाराज भगदत्त॥
सिन्धु नरेश जयद्रथ नामा। अति रणधीर वीर बलधामा॥
लेकर धनुष बजाइ नगारा। कौरव संग भयो असवारा॥
शकुनी औ विकरण रणरंगा। द्विरद दुमत्त दुशासन संगा॥
सौ बन्धव दुर्योधन केरे। भ्रातजात अरु तनय घनेरे॥
निजनिज रथनभये असवारा। बाजत गोमुख शंख नगारा॥
सेन समेत त्यागि सब धर्म्मा। द्विरद अरूढ़ चल्यउ कृतवर्म्मा॥
नृप उलूक वृषसेन भुवाला। चले संग लै कटक विशाला॥
नृप शशिबिन्दु चले दलसाजे। तुरंग अरूढ़ दमामे बाजे॥
बिन्दु निबिन्दु अवन्ती राजा। चले साथ लै सेन समाजा॥
अस्त्रनिपुणअरु अतिबलदाई। ज्येष्ठ मित्रविन्दा के भाई॥
कह हरि कथा भूप तुव जानी। अति प्रियकृष्णदेवकी रानी॥
तासु बंधु द्वौ अति बलदाई। दुर्योधन के भये सहाई॥
दो० साठि सहस नृप अस्त्र धर दै गहगहे निशान।
निज निजदल सँगलै चले गर्द लोपिगये भान॥
एकादश क्षोहिणि दल साथा। करतअकूतचल्यो कुरुनाथा॥
बाजे बाजन भांति अनेका। उठी धूरि रविमण्डल छेका॥
भा अँधियार जानिनिशि घोरा। बिछुरे चक्रवाक के जोरा॥
बाजत विपुल नृपन के डंका। हाली धरा परम आतंका॥
दलके भार धराधर डोले। बिरदावली भाट बहु बोले॥

सुनि सुनि नाद नकीबन केरा। खगमृगत्यागो आगिबसेरा॥
गजत विपुल सुभटमग जाहीं। अति आतंक होतदलमाहीं॥
पीत ध्वजा रथ पीत बिराजे। पीत धनुष पीते गुण साजे॥
पीत बरण चारोहैं घोरे। बसन बिचित्र पीत रँग बोरे॥
धनुष चिह्न ध्वजऊपरराजत। पीत वर्ण दल कर्ण विराजत॥
दो० श्वेत वर्ण तन बसनपुनि श्वेत धनुष अरु बान।
श्वेत केश रथ बाजिहैं श्वेत ध्वजा फहरान॥
ताल चिह्न ध्वज शोभापावत। लैदलश्वेत पितामहआवत॥
श्यामवर्णरथअधिक सोहावत। श्यामवर्णघोड़े छवि पावत॥
नील कंजरित धनु कर लीन्हे। नीलवर्ण तामें गुण दीन्हे॥
नीलरंग फहरात पताका। खड्गचिह्नतामें अतिबांका॥
नील निचोल विभूषण साजे। नील वर्ण दल द्रोण बिराजे॥
अरुणवरणदलसाजिसुशर्म्मा। अरुणवर्ण शोभितधनुकर्म्मा॥
अरुण चमर शोभित रथकेतू। चलेउसाजिकुरुपति जयहेतू॥
सिन्धुराज के तुरें हरेवा। अतिलाघवगतिमनहुँ परेवा॥
हरित केतु सोहत रथ ऊपर। हरित बसन छायो दलभूपर॥
कौरव सब कुरुनायक संगा। तिनके रथन ध्वजा पचरंगा॥
द्विरदचिह्ननृपस्यन्दन सोहत। अतिविचित्ररणकोमनमोहत॥
दो० निज निज रथन अरूढ़नृप सोह ध्वजा बहुरंग।
हरित पीत कोउश्याम सित राजत सुघर सुरंग॥
यहि प्रकार कौरवपति सेना। चलीजात उपमा कछु हैना॥
अति अगाध कछु अंतनजाना। प्रलयसिंधुकहिव्यासबखाना॥
कुरुक्षेत्र के पूरब ओरा। कौरव कटक टिका घन घोरा॥
तनवायो तहँ विपुल विताना। बजत घोर स्व नौबत खाना॥
गड़े केतु दल नानाकारा। बाजत पँवरि पँवरियरियारा॥
सिविरसिविरप्रतिसबबलधामा। कीन्हेउ खानपान विश्रामा॥
दोउ नरेश बहु खनक पठायउ। ऊंच नीच महिसुढबनायउ॥

करि सब भूमिगये यहि ताका। अटके जहांस्यन्दन चाका॥

॥ दो० ऊंचनीच खनि खनकगन कीन्हीं भूमिसमान।
॥ सबलसिंहचौहान कहि योजन सप्त प्रमान॥

॥ इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते
॥ एकोनत्रिंशोऽध्यायः २९॥

जनमेजय पूछत अनुरागे। पुनि मुनिकथा कहनसोलागे॥
करन हेतु कुलको सम्बोधन। आये व्यास जहां दुर्योधन॥
उठि प्रणाम कीन्हो तबराजा। आशिष दीन्हरहैं नृपलाजा॥
क्षत्री धर्म बढ़े तन भारी। जीवत छुटै न बानि तुम्हारी॥
असकहिव्यासबहुतसमुझावा। वंशवैर क्यहि काज बढ़ावा॥
सो अब भूप त्यागिकरि दीजे। कलहनीकनाहिं सम्मतकीजे॥
देहु अंश सुनि शीष हमारी। पांडव सबल होइ बड़ि रारी॥
बिनकारण कीन्हो अपकारा। लै कलंक तुमविपिननिकारा॥
समुझि परस्पर करहु मिताई। देहु अंश नृप मिटै लड़ाई॥
व्यासकही कछु चित्त न आनी। सुनतबिहँसिबोलाअभिमानी॥

॥ दो० द्रोण कर्ण भीषम प्रबल मोहित ये धनु धारि।
॥ देहुँ न भूमि मुनीश मैं करौं भयंकर रारि॥

जो कोटिन पांडव दल आवैं। सब गुरुद्रोण मारिबिचलावैं॥
लरैं पितामह जो करि क्रोधा। सकै रोकि रणको जग योधा॥
चलहिं सरोष करण धनु तानी। को रणरचहि महामुनिज्ञानी॥
सुनिनृपवचनजानि अभिमानी। कहव्यासमुनि प्रथमकहानी॥
पुर कंपिला देश पंचाला। प्रपद नाम तहँ भयो भुवाला॥
बल प्रताप करि राज्य बढ़ावा। द्रुपदनामत्यहिसुत उपजावा॥
बिद्या कारण भूप पठाये। अग्नि भेपके आश्रम आये॥
ऋषि के भवन बड़ी चटशारा। द्विजकुमार अरु राजकुमारा॥
प्राकृत देव वचन को भाखा। तातें तरिकिये नहिं राखा॥
भरद्वाज ऋषिकेर कुमारा। पढ़हिं द्रोणतहँ बुद्धि उदारा॥

प्रपद पुत्र ते परी मिताई। एकहि संग पढ़े मन लाई॥
रह्यउन बीच प्रीति अतिबाढ़ी। नृप सुत कीन्हप्रतिज्ञा गाढ़ी॥
जब पाइब हम साज समाजू। आधा बांटि देहुं तोहिं राजू॥
यहि प्रकार बीते कछु काला। मरे प्रपद भे द्रुपद भुवाला॥
क्रियासकल द्रोण पढ़िलीन्हा। जाइमहावन पुनि तपकीन्हा॥
गौतम सुता द्रोण पुनि व्याही। कृपभगिनीजानत जगताही॥
ताके सुत भे अश्वत्थामा। जगतविदितगुणसबअभिरामा॥

दो० द्रोण द्रुपद भूपालते सुत हित मांगी गाइ।
नहिं दीन्हों अपमानकरि दियोतुरतदुरिआइ॥
जानत जग समरथहते मुनिवरउभयप्रकार।
दियोशापनहिं कोधकरि कियोनअस्त्रप्रहार॥

लज्जा भई द्रोण दुख पाये। नगरहस्तिनापुर चलिआये॥
गेंद काढ़ि बालकन देखावा। सुनिभीषमनिजनिकटबोलावा॥
चरण परस कीन्हों सनमाना। दीन्हों धेनु धरा मणि नाना॥
सौंपो पुनि कौरव कुल केतू। बालक सब धनु विद्या हेतू॥
अर्जुन ते मानत अति प्रीती। अस्त्रसिखायो अद्भुत रीती॥
अस्त्रसिखाय निपुणपुनिकीन्हो। भीषम जाय परीक्षा लीन्हो॥
तुंग विशाल एक वट भूपर। कृतमा भार धरा ताऊपर॥
पक्षि रूप करि लक्ष बनायो। भेद हेत सब शिष्यबोलायो॥

दो० गुरु अनुशासन मानि तब जुरे सबै यक साथ।
कटि निषंग करवालकसि चले धनुषधरिहाथ॥

भीषम द्रोण विदुर तहँ ठाढ़े। द्रोण समीप मोद मनबाढ़े॥
जायप्रणामसबन मिलिकीन्हा। चिरंजीवकहि आशिष दीन्हा॥
पंगति बांधि ठाढ़ गुरुकीन्हा। हनहु लक्षयह आशिषदीन्हा॥
कह्यो द्रोण दुर्योधन भूपहि। देखत पुत्र पक्षि के रूपहि॥
देखत वृक्ष माहँ की नाहीं। सुनियहवचनकह्योगुरु पाहीं॥
सब देखत बोले कुरुराजा। कहिअपितुमतेतरहिनकाजा॥

पुनि मुनि धर्मराज ते पूंछा । उनकहिदीन सकलद्रुमजूंछा ॥
सब देखतहों सुनि यह बानी । सरिहि न काममहामुनिज्ञानी ॥
सकल शिष्य पूंछे यहि भांती । कहोबातनहिं गुरुहिं सोहाती ॥
पुनि पूंछी मुनि अर्जुन पाहीं । देखत हमहिं कहहु उनपाहीं ॥
पक्षि वृक्ष हम कछुहि न लेखत । दृष्टिलगाय तुण्ड कहँ देखत ॥

दो० पार्थ वचन सुनि द्रोण गुरु बोले गिरा प्रमान ।
तुम ते निसरी काज सुत करहु विशिख सन्धान ॥

सुनि अर्जुन छांड़े तब बाना । कटी तुण्ड सबही सुखमाना ॥
अति अनन्द भीषम उरछायो । साधुसाधु कहि कण्ठलगायो ॥
तुमसबमिलिगुरुदक्षिणादीन्हेउ । अर्जुनद्रव्यद्रोण नाहिंलीन्हेउ ॥
द्रुपद मित्र कीन्हेउ अपमाना । लावहु बांधि देहु यह दाना ॥
गुरुशासन अपने शिर धारा । नृपहिजीति चरणनतर डारा ॥
देखि द्रोण तब दीन छुड़ाई । गयो नरेश भवन खिसिआई ॥
श्रीहत भयो तेज तन नाहीं । नृपप्रणकीन्हो यह मनमाहीं ॥
मोते बैर द्रोण उपजावा । शिष्य हाथ अपमान करावा ॥
करि उत्पत्ति पुत्र बलवाना । करवावों ताको अपमाना ॥
बोलि लीन बहु बिप्र समाजा । कीन अरम्भ यज्ञकर राजा ॥
वेद ऋचा पढ़ि बिप्र अनन्ता । कीन यज्ञ पुनि वर्ष प्रयन्ता ॥
है प्रसन्न सुरनायक आये । सिद्धकाजकहि भवनसिधाये ॥

दो० प्रथम प्रकट भइ द्रौपदी उपमा कहत बनैन ।
धृष्टद्युम्न पुनि कुण्डते कढ़ो पुत्र जनु मैन ॥
शीश मुकुट कुंडल कवच लिये धनुष शरहाथ ।
द्रोणनिधन हितनिर्मयो कमलयोनिकुरुनाथ ॥

भीषम निधन हेत संसारा । भयो शिखण्डी को अवतारा ॥
काशिराज त्रैसुता सयानी । भीषम जीति स्वयम्बर आनी ॥
नाम अम्बिका सबगुणरासी । अम्बानाम रूप कमलासी ॥
युगल विचित्रवीर्य कहँ ब्याहीं । अम्बालिका न ब्याहचोताही ॥

नयन सनीर, गरे भरिआवा । बोली बचन शोच उपजावा ॥
गंगासुत, तुमहीं हरि आनी । मोको अब लीजे गहि पानी ॥
सुनि भीषम बोले यह बानी । राजसुता तुव बात न जानी ॥
मात, पिता, सन कौन करारा । देखौं मैं न नयन भरि दारा ॥
परशुराम जहँ पुरुष अनादी । भा सनशोक गई फिरि आदी ॥
कही कथा पुनि रोदन कीन्हा । है दयाल तिन धीरज दीन्हा ॥
॥ दो० आज्ञा भंग न करि सकै भीषम शिष्य हमार ।
॥ तोको सौंपों पानि गहि यह मुनि कीन करार ॥
प्रात होत मन परम अनन्दन । लै नृप सुता चले भृगुनन्दन ॥
पुरी हस्तिना को चलि आये । भीषम देखि चरण शिर नाये ॥
आदर ते पुनि भवन लवाये । अति पुनीत आसन बैठाये ॥
आवतहीं इमि बचन सुनायो । सुनहु पुत्र जा कारण आयो ॥
की याको लीजे गहि पानी । कारण रचिय कही यहबानी ॥
मो सम कौन भयो जग अत्री । इकइस बार हने सब क्षत्री ॥
कोउ कोउ बचे तारिके बोले । सुनि सक्रोध गंगासुत बोले ॥
क्षत्री वंश बैर भरि लेहौं । समर हराय जान तब देहौं ॥
अस्त्र शस्त्र लै रथ चढ़ि आई । कुरुक्षेत्र दोउ रचेउ लड़ाई ॥
॥ दो० द्वन्द्व युद्ध तहँ अति भयो शर छूटे पुनि बाम ।
॥ गुरू शिष्य सम्मित करो तेइस दिन संग्राम ॥
तब भीषम करि क्रोध अपारा । कठिनबाण धनुतानि प्रहारा ॥
बाम पार्श्व लागेउ जवशायक । रथते विकलगिरेउभृगुनायक ॥
उठे सँभारि कीन संधाना । भीषम के मारे बहु बाना ॥
दक्षिण पार्श्व शक्ति पुनिमारी । परेउ गंगासुत भूमि दुखारी ॥
शक्ति घात लागी अति पीरा । सुधिनरही कछुविकलशरीरा ॥
ताही समय सकल वसुआये । पाणि पकरि गांगेय उठाये ॥
हौ अष्टम वसु को अवतारा । तुमपीड़ितनहिंकरहु सँभारा ॥
असकहि गयो सतवसु जबहीं । रथ आरूढ़ गंगासुत तबहीं ॥

दो० ब्रह्म अस्त्र संधानि करि कीन्हो तुरत प्रहार।
छिटकी ज्योति अकाश महँ चले करत हुङ्कार॥
भृगुनन्दन ब्रह्मास्त्र प्रहारा। चलेउ अकाश भयो उजियारा॥
भय शिथिल आयो द्यौ धरणी। युद्ध कियो करि अद्भुत करणी॥
जामदग्नि निज शक्ति प्रहारी। भयो अघात शब्द अतिभारी॥
छिटकी ज्योति चली नभ कैसे। ग्रीषम के प्रचण्ड रवि जैसे॥
लागी हृदय परत नहिं सूझी। महिगिरिपरो सारथी जूझी॥
जोती छूटि स्ववश होइ बाजी। चले पलटि स्यन्दन लै भाजी॥
रथ अरूढ़ ह्वै कृप करि गंगा। गही बाँह लै फिरे तुरंगा॥
होइहि विजय पुत्र सुनि लीजै। होइ निश्चिन्त युद्ध अब कीजै॥
यह कहिकै स्यन्दन पलटाई। भृगुनन्दन के सम्मुख लाई॥
चतुर्विंश दिन युद्ध महाना। अब नृप कहौं सुनो दै काना॥
देव अस्त्र दोउ करैं प्रहारा। करहिं निवारण विविध प्रकारा॥
नारायण शर भीषम लीन्हा। पढ़िकै मंत्र फोंकपर दीन्हा॥
दो० तब सकोप भृगुराम होइ लीन्हो पशुपति बान।
अतिलाघवदृग अरुणकरि कीन्हो धनुपसँधान॥
छिटकी ज्योति भयो उजियारा। नभ पथ चले करत सुलकारा॥
अस्त्र शस्त्र ते भयो निवारण। तब लागेउ तीक्षण शर मारण॥
नील बाण भीषम फटकारा। भृगुपति के मस्तक महँ मारा॥
रहेउ न धीर भई अतिपीरा। गिरे भूमि नहिं चेत शरीरा॥
भीषम देखि बहुत पछिताने। धाये उतरि छत्र शिरताने॥
कहत न बनै नयन जल बाढ़े। मुखपर छत्र छाँह कियठाढ़े॥
उठहु न नाथ गंगसुत बोले। सुनि भृगुराम युगल दृग खोले॥
देखि भयो भृगुकुल अवतंसा। भीषम कहँ बहुबार प्रशंसा॥
तुमसम कोउ गुरु भक्त न आना। अब सुत मांगि लेहु बरदाना॥
मांगत हौं मांगे यह दीजै। रथ चढ़िलेहु कृपा पुनि कीजै॥
दो० परशुराम अरु गंग सुत चढ़े रथन पर जाइ।

धनुषबाण पुनिकरगहे, निज निज शंखबजाइ ॥
त्यहिअवसरमरीचिऋषिआये। गहिकर परशुराम समुझाये॥
अब तुम तात तजो यह काजे। शिष्य पुत्र ते नीक पराजे॥
भीषम ते बोले ऋषि राजा। गुरु ते रण जीते बड़िलाजा॥
ताते युद्ध त्याग करिदीजै। है मत नीक भवनमग लीजै॥
सुनि शुभ गिरा गङ्गसुतबोले। कहे नाथ तुम वचन अमोले॥
क्षत्री समर बिमुख होजाई। लोक अयश परलोक नशाई॥
ताते मैं प्रभु प्रथम न जैहों। अपने कुलहि कलङ्क नलैहों॥
परशुराम हैं हरि अवतारा। जीते भूमि भूप बहु बारा॥
अर्जुन भुज गहि पानि कुठारा। काटे सुयश विदित संसारा॥
यकइस बार भूप बिन कीन्हीं। धरा सकल विप्रनकहँदीन्ही॥
दो० ताते प्रथमहिं नाथ तुम उनहिं देउ पलटाय।
तबलगि मैं नहिं रण तजों कीन्हे कोटि उपाय॥
असकहि सवन गङ्गसुतभयऊ। पुनिमुनिपरशुरामपहँ गयऊ॥
गहि जोतीकर बाजि फिरायो। बहुबुझाय स्यन्दनपलटायो॥
चले निरखि भृगुनन्दन जाना। हर्षि गंगसुत कीन्ह पयाना॥
विनय वचन बहुभांति सुनाये। करिप्रणाम अपनेथलआये॥
भैनिराश तब राजकिशोरी। चिता बनायो काठ बटोरी॥
सुरसरिनिकट मांगिवर लीन्हा। भीषम निधनहेतु प्रणकीन्हा॥
जरी नारि करि बुद्धि प्रचण्डी। द्रुपदपुत्र तेहि भयो शिखण्डी॥
करण निधनहित सुनहुभुवारा। है जग पारथ को अवतारा॥
तुम्हरी मीचु भीम के हाथा। है निश्चय जानहु कुरुनाथा॥
दो० मृषा होय नहिं तुव वचन जानिपरी अब सोय।
भावी कोन्यिउ यतनते मेटि सकै नहिं कोय॥
तुम जानत भवतव्यता कह नृप वारहिबार।
करब युद्ध होइहि सोई जोविधि लिखा लिलार॥
सुनत व्यास उठिकीन्हपयाना। भावी चित्त प्रबल हमजाना॥

सुमिरत मन हरि ध्यानलगाये। नगर हस्तिनापुर चलिआये
धृतराष्ट्र आदर करि लीन्हा। दण्डप्रणाम बार बहु कीन्हा
गहि पद भूप व्याससे बूझा। होइहिसम्मति की अबजूझा
कह मुनिहोइहि विकललराई। बोल्यो राउ बहुरि शिर नाई
मैं जानौं जेहि सब संग्रामा। करिउपायसोइ सैन्यश्रकामा
दिव्य दृष्टि सञ्जय कहँ दीन्हा। ये कहिहैं तुमते रण चीन्हा
जो होई संग्राम तमासा। असकहिगये विपिनऋषिव्यासा।

॥ दो० वैशम्पायनकर चरित समभायो सब भूप।
सबलसिंह चौहानकह निजबलके अनुरूप॥

॥ इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वणिसबलसिंहचौहानभाषाकृते त्रिंशोऽध्यायः॥ ३०॥

दो० कह मुनि जनमेजयसुनहु निज कुलकेगुणगाथ।
बोलि सकलमंत्री निकट करत मंत्र कुरुनाथ॥

कहहु सचिव काकरिय बिचारा। वैरी धर्मराज बरिआरा॥
लागत हम सकलमत फीका। शकुनी कह्यो मंत्र अवनीका॥
इहै मंत्र करण पुनि दीन्हा। चहिये शत्रु संग रणकीन्हा॥
भूरिश्रवा द्रोणि मन भायउ। सबन बैठि दृढ़ मंत्र ठहायउ॥
इहाँ कृष्ण लै सकल समाजा। अर्जुन भीम धर्मसुत राजा॥
द्रुपद विराट आदि भटभारी। पूछत सबहिं मंत्र बनवारी॥
बुद्धिमान हौ तुम सब भूपा। कहौमंत्र निजनिज अनुरूपा॥
तब इमि कहेउविराट भुआरा। सुनहु मंत्र बसुदेव कुमारा॥
और बिचार कौन यहि माहीं। विनायुद्ध मिलिहै महि नाहीं॥

दो० कही द्रुपद नरनाह तब सुनिये श्रीब्रजनाथ।
और बिचार न कीजिये करहु युद्ध कर साज॥

कही सात्यकीसुनिये श्रीमति। मिलिहिनभूमियुद्धविनुयदुपति॥
ताते कीजै अवशि लराई। शत्रु जीति महिलेव छुड़ाई॥
नीक मंत्र सात्यकी बिचारा। कह्यो नकुल यह बारहिबारा॥

कुन्ती कह्यो मंत्र सुनि लीजै। करिअरिनिधनराजनिजकीजै॥
हे यदुनाथ सहायक तोरे। ह्वै है विजय पुत्र मत मोरे॥
सहदेव दीन्हो मत येहा। कीजे रण त्यागो संदेहा॥
धर्मराज कीन्हे रण करणी। जीतो शत्रु मिलै निजधरणी॥
दुर्योधन कीन्हो अभिमाना। समुझायोहरि बात न माना॥
बिना युद्ध कैसे महि देहै। अब नृप त्याग करो संदेहै॥
दो॰ भीमसेन यहि विधि कहेउ विहँसि कृष्णते वैन।
विना युद्ध नहिं महि मिलै पीतम पंकज नैन॥
अब देख्यो पुरुषारथ मोरा। कारिहौं वहुत कहतहौं थोरा॥
सम्मुख दुर्योधन सन लरऊं। रुण्डमुण्डमय मेदिनिकरऊं॥
सुनहु भूप कौरव विन मारे। नहिं आइहि सन्तोष हमारे॥
दुर्योधन जीतौं रण माहीं। कृष्णकृपाकछु तिजवलनाहीं॥
तातै और विचार न करहू। अबभयत्यागिभूपतुमलरहू॥
कह्यउ शिखण्डी सुनहु नरेशा। करहुयुद्ध सवछांड़ि अँदेशा॥
भीषम युद्ध भयउ शिरहमरे। करिहौंनिधनविजयाहिततुम्हरे॥
धृष्टद्युम्न बोले त्यहि काला। करहु युद्ध जनिडरहुभुवाला॥
मैं आदौ अब द्रोण लड़ाई। मारौ करौ महा प्रभुताई॥
काशिराज दीन्हे मत येहा। लड़हु नरेश तजहु संदेहा॥
भये सहायक श्री वनवारी। निश्चयविजयनहारितुम्हारी॥
दो॰ धर्मराज बोले विहँसि सुनिये दीनदयाल।
जाके शिर तुव कर कमल ताहिन जीते काल॥
दुर्योधन प्रभु कीन्ह कुकर्मा। छांड़े लोकलाज अरु धर्मा॥
तृण समान तिहुं लोकहिजानी। कीन्हेसि नग्नद्रौपदी रानी॥
वढ़िहि पाप मारे रण भाई। मत मोरे नहिं नीकि लड़ाई॥
मंत्र हमार नाथ सुनि लीजे। कीजे संधि युद्ध जनि कीजे॥
कीजे निधन यदपि अपराधी। जो वहु बांटि देयमहिआधी॥
फरकत अधर द्रौपदी बोली। हे हरि धर्मराज मति डोली॥

पीय ब्राह्मणों की उत्पत्ति, होनेवाले राजाओंका राज्यसमय, गर्भिणी के धर्म, धेनुदान विधान, जलाशय, देवालय बनाने और वृक्ष लगानेका फल और सब प्रकारके दानोंका माहात्म्य आदि वर्णन कियेगये हैं ॥

शिवपुराण भाषा कीमत ४॥)

इसका पंडित प्यारेलालजी ने उर्दू से हिन्दी भाषामें अनुवाद किया है इसमें शिवजी के निर्गुण सगुण स्वरूपका वर्णन, सतीचरित्र, गिरिजा चरित्र, स्कन्दकथा, युद्धखण्ड, कार्यपाख्यान, शतरुद्रिखण्ड, लिंगखण्ड, रुद्राक्ष व भस्म माहात्म्य, व्रतविधि, भूगोल, खगोल व आदिमें छवों शास्त्रों के मतकी भूमिका भी संयुक्त की गई है ॥

स्कन्दपुराणका सेतुमाहात्म्यखण्ड कीमत ।≈)

पंडित दुर्गाप्रसाद जयपुर निवासीकी भाषा है इसमें सेतुबन्धका माहात्म्य वहांके सब तीर्थोंका वैभव, महालयश्राद्धका माहात्म्य, नरकों व रामेश्वर महादेवका वर्णन इत्यादि बहुतसी कथायें हैं ॥

ब्रह्मोत्तरखण्ड भाषा कीमत ।)॥

जिसको पंडित दुर्गाप्रसाद जयपुरनिवासी ने स्कन्दपुराणान्तर्गत संस्कृत ब्रह्मोत्तरखण्डसे देशभाषा में रचा जिसमें अनेकप्रकारके इतिहास और सम्पूर्ण व्रतोंके माहात्म्य आदि वर्णित हैं ॥

बारहोंस्कन्ध श्रीमद्भागवत कीमत ५)

इसके भाषाटीकाकार श्रीअंगदशास्त्रीजी ने अक्षर अक्षरके अर्थ को ललित व्रजबोली में रचना किया है यह टीका ऐसा मनोहर हुआ है कि जिसकी सहायता से थोड़ा भी जाननेवाला भागवत को अच्छी तरह से समझ सक्ता है यह पुस्तक प्रत्येक विद्वान् के पास रहना चाहिये क्योंकि भागवत बड़ी कठिन पुराण है बिना ऐसे उत्तम भाषा टीका के सब को श्लोकार्थ नहीं समझ पड़ता है इसका मूल बीच में और भाषा टीका नीचे ऊपर रखकर अत्यन्त शुद्धता से यत्नसे छपा है कागज चिकना है और छापा पत्थर है ॥

उत्तम कागज चार टाइप की लिखाई बड़ी साफी की कीमत ७)

करौं अकौरव भूमि सब छत्र धरौं तव शीश ।
वचै न खल शंकर शपथ शत शिवा अज ईश ॥
भयो मुदित मन धर्मसुत सुनि हरिगिराप्रमान ।
भणितपर्व उद्योग इमि सबलसिंह चौहान ॥

इतिश्रीमहाभारतेउद्योगपर्वसबलसिंहचौहानभाषाकृते एकत्रिंशोऽध्यायः ॥ ३१ ॥

इति उद्योगपर्व समाप्तः

## बृहन्नारदीयपुराण क़ीमत ।)≡

पंडित देवीसहायशर्मा नारनौलनिवासीकृत भाषाहै–जिसमें श्रीनारदजी और सनत्कुमारसम्वाद द्वारा श्रद्धाभक्तिनिरूपण, भगवद्भक्तिमाहात्म्य वर्णन उत्तम तीर्थोंका निरूपण सगरवंशी सौदास राजाकीकथा, श्रीगंगाजी की उत्पत्ति, राजावलिका वृत्तान्त, दानविधि का निरूपण, व्रतों और श्राद्धों का विधान, तिथिनिर्णय, प्रायश्चित्तविधान, यमसार्गका निरूपण, संसार के दुःखों का कथन, मोक्षोपाय वर्णन, वेदमाली और तिस के पुत्र यज्ञमाली वा सुमाली की कथा और विष्णुजी के चरणोदक का माहात्म्य इत्यादि कथा वर्णित हैं॥

## सुखसागर क़ीमत ७) पु०

सुखसागरों का तर्जुमा पंजाब के रहनेवाले बाबू मक्खनलालजी ने कियाहै इस सुखसागरमें बहुतही मोटेहरूफ काग़ज सफ़ेद और अत्यंतही उम्दा तसवीरें इत्यादि सब सामान है कि जिसकी तारीफ़ नहीं होसक्ती देखनेही से हाल मालूम होगा॥

## गणेशपुराण भाषा क़ीमत २॥) पु०

इसको मुंशीनवलकिशोरजीकी आज्ञानुसार नारनौलनिवासी पंडित देवीसहायजीने संस्कृतसे श्लोक २ का देशभाषामें उल्थाकियाहै॥ इसमें गणेशजीका सम्पूर्ण चरित्र विस्तारपूर्वक व औरभी अनेकविषयवर्णितहैं॥

## श्रीवाराहपुराणपूर्वार्द्ध व उत्तरार्द्ध क़ीमत १) पु०

जिसका जयपुर निवासि पंडित माधवप्रसादजीने मुंशीनवलकिशोरजीके व्यय से संस्कृत से देवनागरी में भाषा किया और पंडित दुर्गाप्रसाद और पंडित सरयूप्रसादजीने शुद्धकियाहै इसमें श्रीभगवान् वाराहअवतार ने धरती से चौबीसहजार श्लोकों में धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष सिद्धहोने के लिये इतिहाससंयुक्त कथायें वर्णन की हैं॥

## गरुड़पुराण क़ीमत ।)=॥

इस में ३४अध्याय प्रेतकल्पके बीचमें मूल और नीचे ऊपर भाषा टीका रखकर छापेगये हैं जिसमें सम्पूर्ण प्रेतहीकाकर्म्महै और प्रेतहीकी सम्पूर्ण षोडशी सापिंडन शान्ति वृषोत्सर्गइत्यादि क्रियाभी विस्तारपूर्वक वर्णितहैं



# महाभारत

सबलसिंहविरचित॥

जिसमें

भीष्म, द्रोण, कर्ण, शल्य, गदा पर्व हैं॥

जो

अत्युत्तम श्रीगोस्वामि तुलसीदासकृत रामायणकी रीति पर दोहा चौपाई में वर्णित है

जिसमें

कौरव पांडव के घोरयुद्ध में अठारह अक्षौहिणी सेनाका नाश यह द्रौणि करके पाण्डव पञ्च पुत्रवध और दर्प शोक से दुर्योधन प्राणत्याग आदि अनेक कथा वर्णन कीगई हैं

आर्य्यावर्त्तनिवासि भारतेतिहासाकांक्षि विद्यानुरागियों के उपकारार्थ

चौदहवींबार

---

लखनऊ

मुंशी नवलकिशोर (सी, आई, ई) के छापेखाने में छापीगई

सन् १९०८ ई०॥

## बृहन्नारदीयपुराण क़ीमत ।)≡

पंडित देवीसहायशर्मा नारनौलनिवासीकृत भाषा है—जिसमें श्रीनारदजी और सनत्कुमारसम्वाद द्वारा श्रद्धाभक्तिनिरूपण, रम्य वर्णन उत्तम तीर्थों का निरूपण सगरवंशी सौदास राजाकी कथा, गंगाजी की उत्पत्ति, राजावलिका वृत्तान्त, दानविधि का और श्राद्धों का विधान, तिथिनिर्णय, प्रायश्चित्तविधान, यमसागर का निरूपण, संसार के दुःखों का कथन, मोक्षोपाय वर्णन, वेदमाली और तिस के पुत्र यज्ञमाली वा सुमाली की कथा और विष्णुजी के चरणोदक का माहात्म्य इत्यादि कथा वर्णित हैं॥

## सुखसागर क़ीमत ७) पु०

सुखसागरों का तर्जुमा पंजाब के रहनेवाले बाबू मक्खनलालजी किया है इस सुखसागरमें बहुतही मोटेहरूफ़ क़ाग़ज़ सफ़ेद और अत्यन्त उम्दा तसवीरें इत्यादि सब सामान है कि जिसकी तारीफ़ नहीं देखने [illegible] ल मालूम होगा॥

## गणेशपुराण भाषा क़ीमत ७॥) पु०



# अथ भीष्मपर्व ॥

गुरु गोविंद के चरण मनैये । ज्यहि प्रसाद उत्तम गतिपैये ॥
के प्रणाम रघुपति के पांयन । चारिवेद जाके गुण गायन ॥
अवधनाथ सीतापति सुन्दर । दीनबन्धु रघुवंश पुरन्दर ॥
शिवसनकादिक अंत न पावें । नरमुखते केहिविधि यशगावें ॥
शुक शारद नारद से पाठक । हनूमान गावें गुण नाटक ॥
बालमीकि रामायण करता । राम चरित्र पापको हरता ॥
अष्टादश पुराण श्री भारत । भाष्यो व्यासज्ञान पुरुषारथ ॥
॥ दो० पाराशरते जन्म है व्यासदेव ऋषिराज ।
॥ यामुखभारतप्रकटभो करिकुलकोसिरताज ॥
गुरु गणेश शारद के पांयन । करों प्रणाम होहु सुखदायन ॥
महिमा निगम कहत नहिं आवै । शेष सहस मुखते गुणगावै ॥
सम्वत सत्रह से अट्ठारहि । पुनितातिथि मंगलकेवारहि ॥
माघ मास में कथा विचारी । औरंगशाह दिलीपतिभारी ॥
सब पुराण पारायण भारथ । यामहँकुरुपाण्डवपुरुषारथ ॥
व्यासदेव भवभार निवारण । भारतरचो जगत के तारण ॥
॥ दो० योग युद्ध रस मंत्रणा भारत मों है सर्व ।
॥ सबलसिंहचौहान कह भाषा भीषमपर्व ॥
नृपति युधिष्ठिर कृष्ण पठाये । पंचग्राम मांगन प्रभु आये ॥
दुर्योधन सुनि के हठ गहेऊ । सूची अग्र देन नहिं कहेऊ ॥
कहि हरि चले तीनि सब लेहें । अर्ज्जुन भीम शाक तबदेहें ॥

गयो आपु जहँ धर्म नरेशव । इतकी कथा कही सब केशव
मांगे पांच ग्राम नहिं पाये । गर्व वचन कुरुनाथ सुनाये
हित की बात छांड़ि सब दीजे । पहिरि सनाह युद्ध अबकीजे
सुनेउ युधिष्ठिर विग्रह मान्यो । विग्रह भयो उचित मैं जान्यो
अहो कृष्ण संतन सुखदायक । हमनाहिं युद्ध करनके लायक

दो० भीषम द्रोण करणकृप लक्ष छत्रधर साथ ।
तासोंयुद्ध खेतचढ़ि किमिजीतहिं यदुनाथ ॥

कह्यो कृष्ण पाण्डवसुत आगे । अपनो राज देत को मांगे
साहस के रणको मन लैये । मारिहि रिपुहि देश तब पैये
द्रुपद विराट आदि क्षत्रीगन । हम सारथि पारथ के स्यंदन
अर्जुन भीम देहु रण को मन । जीतहु युद्ध कही जगवंदन
अर्जुन कही युधिष्ठिर राजहि । अबबिलंबकीजे केहिकाजहि
भीमसेन यहिभांति बखानेउ । कृष्ण कही मेरे मन मानेउ
कीजे युद्ध भयानक भारथ । अब देखो मेरो पुरुषारथ
दुर्योधन सो बंधु सँहारों । भीषम करण खेतचढ़िमारों
आपु सहाय जगत के तारण । शोच नरेश करो केहिकारण

दो० सभा मध्य रक्षाकरयो द्रुपदसुता की लाज ।
कौरव दल तृणसमगनों जोसहायब्रजराज ॥

नृपति युधिष्ठिर आनन्दितमन । साजहुसैन कहेउ माधवसन
नृपकी आज्ञा श्री हरि पायो । साजत सैन विलम्बनलायो
द्रुपद विराट शंख रथ साजे । पहिरि सनाह सिंहसमगाजे
धृष्टद्युम्न रथ पर चढ़ि आयो । जाके शिर हरि मुकुटबँधायो
कंचन रथ सहदेव सुहाये । तेज तुरंग नकुल चढ़िआये
लोह चक्र जो हरि निर्मायो । भीमसेन चढ़ि शोभा पायो
पहिरिसनाह खड्गकटि बांधे । गदा लिये कर शारँगकांधे
[illegible] सम भीम भयंकर । अक्षय ढाल गहे लै शंकर
[illegible] सुन्दर उत्तम स्यंदन । अभिमनु चढ़े सहाआनन्द

शूरसेन चढ़ि नृपति छत्रधर। जरासन्धसुत चल्यो धनुर्द्धर॥
धृष्टकेतु कीन्ही असवारी। काशीराज महा बलभारी॥
पंचकुमार द्रौपदी जाये। हर्षित चले सुवेष बनाये॥
चले शिखण्डी रणके शूरा। साजे सैन महाबल पूरा॥

दो॰ हीरामणि चामर लगे श्वेत वरण गजराज।
दण्डछत्रधरि शीशपर कियो युधिष्ठिरसाज॥

कंचन मणिमय बनी अमारी। तेहिपरनृपतिकीन्हअसवारी॥
पारथकहँ यदुनाथ बनायो। निज करलै सनाह पहिरायो॥
मणिमयकुण्डलमुकुटविराजत। बांधे अस्त्र मनोहर छाजत॥
करगहि धनुषबाण बहु साजें। अक्षय त्रोण देखि रिपुभाजें॥
नन्दिघोषरथ कीन्हेउ मण्डित। शोभानिरखिहोतरिपुखण्डित॥
औ अनेक कुंजर हैं माते। दन्त विशाल क्रोध तें ताते॥
तिनके नयन परीं अँधियारी। ठाढ़े जो हालत बलभारी॥
लीला चारि तुरंग लगायो। जाको वेग पवन नहिं पायो॥
हनूमान ध्वज ऊपर आयो। ज्यहिबलसे सबलंकजुड़ायो॥
कृष्णचरण कीन्हेउ तब वन्दन। पारथजाइ चढ़े निजस्यंदन॥
श्रीहरि निरखि बहुतसुखपायो। आपु सारथी वेष बनायो॥

दो॰ आपुकृष्णजोतो गहेउ अर्जुन पुलकित गात।
हांकत हय हिय हर्ष तें पीताम्बर फहरात॥

पांचो बंधु करी असवारी। कुंती तब आरती उतारी॥
भांतिअनेकशकुनशुभकीन्हेउ। सुतनसौंपि हरिकेकरदीन्हेउ॥
ममअनाथ के पांचो बालक। प्रभुरणमेंकीन्हेउप्रतिपालक॥
कही कृष्ण तुमभवन सिधारहु। जयहोइहिजियशोचनिवारहु॥
यहकहि गमन आपुहरिकीन्हो। आनन्दित शंखध्वनिकीन्हो॥
गजपर सरस दमामे बोलत। शब्दअघातशेष शिरडोलत॥
ढाक ढोल औ भेरी बाजत। सहनाई में मारू राजत॥
करिके बम्ब चले तब राजन। अरु अघात बाजेबहुबाजन॥

सत्त क्षौहिणी फौज सँवारी। चालिस सहस छत्रके धारी॥
तीनि कोटि कुंजर मतवारे। पंचकोटि रथ सरस सँवारे॥
वीस कोटि असवार महावल। तीसकोटि सब लेखो पैदल॥

दो० कुरुक्षेत्र आये सकल जहां युद्धको ठाट।
विप्रवेद ध्वनि पढ़तहं बोलत मागधभाट॥

अब यह कथा चली शुभ आगे। कुरुपतिसाजकरनदललागे॥
भीषम द्रोण करण कृप आये। भूरिश्रवा वृषसेन सुहाये॥
सोमदत्त कृतवरमा अत्री। बाहुलीक अशुथामा क्षत्री॥
है भगदत्त नृपति को साथी। योजन पांच तासु को हाथी॥
चले अलम्बुष दानवराजन। शकुनीशल्य कियोरणकोमन॥
औ शशिविन्दु नरेश महावल। चले कलिंग लियेकुंजरदल॥
हैं नवलाख महावल हाथी। सौ बान्धव कलिंग के साथी॥
आये गमन महावल भारी। तेज तुरंग करी असवारी॥
तव सारथि नृप रथ लै आये। कंचन के चाके निर्म्माये॥
गजमुक्ता की झालरि सोहै। मानुष कह शंकर मनमोहै॥
लाल प्रवाल जड़ित वहुमणी। जगमगात हीरन की कणी॥
आनि तुरंग तेज रथ जोरे। पवन वेग दुइ चारिउघोरे॥
चढ़े साजि दुर्य्योधन नीके। संपति देखि इन्द्रमन फीके॥

दो० दुश्शासन रथ साजियो सोभाइन लै साथ।
साठि सहस नृप छत्रधर चढ़े साजि कुरुनाथ॥

औ अनेक कुंजर हैं माते। दन्त विशाल क्रोध ते ताते॥
तिनके नयन परीं अँधियारी। ठाढ़े जो हालत वल भारी॥
कंचनरथ अति दिव्य अनूपा। जाहि देखि मोहत सुरभूपा॥
दिव्य अनूपम झालरि सोहै। गजमुक्ता देखत मन मोहै॥
उन्नत ध्वजा अनूपम सुन्दर। देखत शोचन लाग पुरन्दर॥
रथको ठाट भूमि सब मण्डित। हयपदाति धाये रणपण्डित॥
कुरुसागर के व्यास बखानेउ। अतिअघातकोउअंतनजानेउ॥

भानुमती आरति ले आयो । कियोशकुन शुभमंगलगायो ॥
भयो बम्ब वेरख फहराने । प्रलय काल जनुघनघहराने ॥
धूरि धुंधि महँ रवि नहिं सूझै । ध्वजघनसघनपवनआरुझै ॥
डोली अनी शेष शिर थाकेउ । भूमि चली पर्वत सब कांपेउ ॥
दो० दशन बराहन हदरहे दबी कमठकी पीठि ।
दिग्गजकरहिंचिकारसब दिगपतिचकितदीठि ॥
कुरुक्षेत्र कौरवपति आये । तब भीषम कछु वचनसुनाये ॥
द्रोण आपु शारँग करे गहिये । सावधान होइ रण में रहिये ॥
भीषम द्रोण युधिष्ठिर देखेउ । सबआगे अचरजकरिलेखेउ ॥
नृप मन महँ तब मंत्र बिचारी । तुरत तजी गजकी असवारी ॥
आपु पयादे चले नरेशू । अर्ज्जुनकह देखियहपिकेशू ॥
शत्रुसेन मों कीन्हेउ गमनाहिं । आनन्दित जैसे चलभवनाहिं ॥
जो कुरुनाथ बांधि के राखे । कीजै कहा भीम यह भाखे ॥
जौन बुद्धि के पांसा खेले । वहै बुद्धि कै चले अकेले ॥
बिन आज्ञा कैसे सँग जैये । विना गये पाछे पछितैये ॥
कही कृष्ण अब चुपकरिरहिये । नृपकी कठिनकथानहिंकहिये ॥
धर्मराज धर्म हित जानत । शत्रु मित्र समताकरिमानत ॥
यामों यहै मंत्र को कारण । कहौ आपु यह त्रास निवारण ॥
सब सेना मिलि थिरकै रहिये । देखहु खड़े कछू नहिं कहिये ॥
दो० कुरुदल सब चकित भये कहैं परस्पर बैन ।
मिलो बिचारो दीन कै देखि भयानकसैन ॥
आपु युधिष्ठिर भीषम दरशो । छांडो रथ गंगासुत हरषो ॥
आतुर चरण वन्द तब कीन्हो । हँसिभीषमअंकमभरिलीन्हो ॥
सदा होहि कल्याण तुम्हारो । जीतहु युद्ध शत्रु संहारो ॥
धर्मराज यहि भांति बखानत । हमतो तुमहिं पाण्डुकेमानत ॥
पूर्व जबहिं हम थे सब बालक । तबतुमहीकीन्हो प्रतिपालक ॥
कपटपांस करि बनहिं पठाये । तेरह बर्ष महा दुख पाये ॥

धर्मराज । कीन्हो असवारी। श्वेत गयंद महाबल धारी॥
॥ दो० सिंहनाद वीरन कस्यो भयो भयानक शोर।
॥ दिशा दशौ पूरित भई ज्यों घुमरे घन घोर॥
पारथ कही सुनहु जगवन्दन। द्वैदल मध्य राखिये स्यन्दन॥
सुनिकै कृष्ण हांकि रथ दीन्हो। मध्य भूमि लै ठाढ़ो कीन्हो॥
पारथआनिसवहि दिशि देखेउ। सव के अग्र पितामह लेखेउ॥
श्वेतवरण रथ सरस सुहायो। श्वेत वरण तन शोभापायो॥
श्वेत धनुष श्वेतै गुण जोरे। श्वेत वरण हैं चारिउ घोरे॥
गुरु द्रोण रथ श्याम सुहायो। श्याम वरण घोड़े छविपायो॥
कृपाचार्य को अर्जुन देख्यो। मनमहँअतिविस्मयकरिलेख्यो॥
देख्यो दुर्योधन सो भाई। धवल छत्र शिर शोभा पाई॥
सिंधुराज देख्यो बहनोई। मामा शल्य जान सब कोई॥
॥ दो० गुरु पितामह बंधु सुत देख्यो सब परिवार।
॥ इन्हेंमारि जय का करै दीन्हो धनु शर डार॥
कही कृष्ण पारथ सुनि लीजे। क्षत्री धर्म त्याग नहिं कीजे॥
रण देखे क्षत्री जो डरहीं। अन्तकाल सो नरकहिपरहीं॥
प्रथम क्रोधकरि रणमें आयहु। अब यह ज्ञान कहांते पायहु॥
गहहु अस्त्र कर युद्ध सँवारहु। छांड़हु शोच शत्रु संहारहु॥
बालक युवा वृद्धता आवै। अन्त मृत्यु सब प्राणी पावै॥
यामें कोउ नहिं काहुहि मारहि। जो सिरजै सोई संहारहि॥
काल वश्य है सब संसारा। यामें कछु नहिं दोष तुम्हारा॥
क्षत्री के साहस ते कामहिं। कीजै युद्ध होइ यश जामहिं॥
॥ दो० दान मरण रण शूरता क्षत्री धर्म प्रमान।
॥ पारथ अस्त्रहि गहोकहि सबलसिंह चौहान॥
॥ इतिश्रीमहाभारतेभीष्मपर्वभाषाकृतेद्वितीयोऽध्यायः २॥
अर्जुनकहेउ सुनहुजगतारण। गोत्र वद्ध कीजे केहिकारण॥
बाढ़े पाप पुण्य सब नाशहि। पावैं अन्त अधोगतित्रासहि॥

गुरुपरिवारबधों केहिकाजहि। जैहों वनहिं छोड़िके राजहि॥
अर्जुन को माधव समुझायो। चारि वेद को सार सुनायो॥
मात पिता सुत बन्धु कहावे। अंतकाल नहिं साथ सिधावे॥
अपनो धर्म कर्म पै साथी। सुखसम्पति झूठो सबसाथी॥
जो वन जाय तपस्या करिहौ। अन्त भये जगमें अवतरिहौ॥
दान अनेक यज्ञ जो करहीं। स्वर्गभोगकरिमहिअवतरहीं॥
ताते जन्म मरण नहिं छूटै। अचलनहोहिं कोटिशत कूटै॥
पुण्य पाप दोउ जब नाशहिं। तब पावहिं मेरे पुर वासहिं॥
दो॰ पुण्य पाप बांधो जगत को काटन समरत्थ।
निर्मल ज्ञान विवेकता के मन अपने हत्थ॥
मन भौ भुक्ति मुक्ति नर पावै। मन के चले कर्म गति आवै॥
सब इन्द्रिन मों है मननायक। बंधन मुक्ति देन के लायक॥
जाके हृदय दया के वासहिं। ताके धर्म सदा परकाशहिं॥
जहँलगि जीव जगतमें अहई। सबके हृदय वास मम रहई॥
नदिन मध्य गंगा कहँ जानहु। तरुनमध्य अश्वत्थबखानहु॥
ब्रह्मऋषिन में नारद जानहु। कपिलदेव सिद्धन मों मानहु॥
गजन माहिं ऐरावत देखो। उच्चैःश्रव हय मध्य विशेखो॥
सामवेद वेदन महँ गनई। साधुन में शंकर सब भनई॥
नरन माहिं राजा के राखित। देवन माहिं इंद्र मम भाषित॥
सर्पन मध्य वासुकी कहिये। नागन महँ अनन्तमों रहिये॥
दो॰ ग्रहन माहिं रवि हमअहैं तेज अग्निमो जान।
नारिन महँ रम्भा अहैं गुण सात्यकी प्रमान॥
चारिवरण महँ जो अवतरिहौ। जो कुलधर्म सोई सबकरिहौ॥
ताते कर्म लागि सब करिये। केवल नाम हमारे धरिये॥
कहौं कहां लगि ज्ञान बुझावैं। मृतकसैन सब नैन दिखावैं॥
पारथ कही सुनहु हो केशव। नयनलखौं तो मिटै अँदेशव॥
दिव्य दृष्टि अर्जुन तब पायउ। मुखमें सबब्रह्माण्ड दिखायउ॥

मेघावरण शीश आकाशहि । रविशशिनयनकियेपरकाशहि ॥
मुख भौ अग्नि शारदा रसना । कंध रुद्र तारागण दशना ॥
इंद्रबाहु ब्रह्मा हिय सोहेउ । नाभी सिंधु देखि मन मोहेउ ॥
पृष्ठ अष्ट वसु शोभा पायउ । जंघदशो दिशिपाल सुहायउ ॥
चरणविष्णु रोमावलितरुगन । अस्थि पहार वेदश्रुतिहेमन ॥
धरणी मांस नदी नख लेखेउ । महा विराट रूप यह देखेउ ॥

दो० मुख विस्तारेउ कृष्ण तब पारथ देखेउ नैन ।
जूझे सब सैना मृतक रण में कीन्हें शैन ॥

सर्व मृतक पारथ जब देखेउ । अपनेजियअचरजकरिलेखेउ ॥
त्रसित भयो तन कंप जनायो । मूंदेउ नैन वचन नहिं आयो ॥
अर्जुनकाहिं त्रसित करिजाना । कठिनरूप छांड़ेउ भगवाना ॥
अर्जुन अब युग नैन उघारो । सखारूप मम त्रास निवारो ॥
तब पारथ देखेउ बनवारी । जोती गहे पिताम्बर धारी ॥
अर्जुन तब कमलापति आगे । अस्तुतिकरन जोरिकर लागे ॥
तुम प्रभु तीनिलोक के करता । दाता जन्म प्राण के हरता ॥
अब संशय प्रभु मिटीहमारी । करिहौं युद्ध सुनहु गिरिधारी ॥
यहकहि धनुपहाथकरिलीन्हेउ । देवदत्त शंखध्वनि कीन्हेउ ॥
दोउदल सिंहनाद करिआयो । युद्धभूमि में शोभा पायो ॥

दो० दोउ दल बाजन बजे गर्जे सिंह समान ।
क्षत्री गण रण हांक दे साधे शारँग बान ॥

भयो कुलाहल दल में भारी । आगे भये महा धनुधारी ॥
भीषम द्रोण कर्ण नृप आये । शंखध्वनि करिनाद सुनाये ॥
सुनि के भीमसेन तब धायउ । मानहुं काल देह धरि आयउ ॥
कहेउ कृष्ण अर्जुन रण करिये । भीषम के सन्मुख ह्वै लरिये ॥
तबहिं धनंजय धनु करगहेऊ । आगे ह्वै भीषम रान कहेऊ ॥
करिप्रणाम सायक द्वय छेंडउ । गंगासुत बांचहि शर छेंड़ ॥
भीषम कहेउ सुनहुजगतारण । सारथि भयो भक्त के कारण ॥

पांडव धन्य धन्य ये पारथ। जाके रथपर श्रीपति सारथ॥
यह कहिकै रणको मन लायो। महारथी सब युद्ध मचायो॥
भीमसेन दुश्शासन क्षत्री। दोऊ जुरे महाबल अत्री॥
धृष्टद्युम्न द्रोण के आगे। क्रोधितबाण चलावनलागे॥
नकुल और जयदर्थ सुहावें। क्रोधवंत दोउ युद्ध मचावें॥
दो० शकुनी अरु सहदेव रण भिरे प्रचारि प्रचारि।
नृपति युधिष्ठिर शल्यसों कियो भयंकर मारि॥
भूरिश्रवा सात्यकी संगहि। कृतवर्मा विराट रण रंगहि॥
भगदत्तहि क्रोधित जबजान्यो। द्रुपद नरेश आपु रणठान्यो॥
सोमदत्त उतरा रण मंड्यो। बाणनते रिपुसैन विहंड्यो॥
कृपाचार्य सन्मुख ह्वै धाये। तिनसों काशिराज रण पाये॥
घटउत्कच कीन्ह्यो संधानहिं। जुरे अलम्बु तेज रणधामहिं॥
नृप शशिबिन्दु शंख संग्रामहिं। क्रोधितलगे चलावनबाणहिं॥
तब द्रोणी निजकरधनुशरगहि। जुरे शिखंडी ते रण रंगहि॥
कुरुदल में वृषसेन सुहाये। तिनते चेतिकरण रणलाये॥
जुरे वीरसब लै शारँग शर। होनलगी अतिमारु परस्पर॥
दोऊ दल कीन्हेउ संधानहिं। क्रोधितलगे चलावनबानहिं॥
शततेसहस सहस ते लाखन। बरषें बाण सकैको भाखन॥
दो० दोउदल वीरन रणरचे जलद बुंद समबान।
महा भयानक युद्ध कह सबलसिंह चौहान॥
इतिश्रीमहाभारतेभीष्मपर्वभाषाकृतेतृतीयोऽध्यायः॥ ३॥
अर्जुन सों भीपम पुरुपारथ। कीन्ह्योप्रलयभयानकभारथ॥
क्रुदित चले चलावत बानहिं। विंशतिशरमारयोहनुमानहिं॥
महावीर रण दोउ समानहिं। कृष्णशरीरहन्यो दशबानहिं॥
सहस बाण भीषम करलीन्ह्यो। ताते मारु पारथहि दीन्ह्यो॥
अष्ट विशिख क्रुदित ह्वै जोरे। घायलकिय रथचारिउघोरे॥
और लक्ष शर क्रोधित मारा। बहे प्रवाह रुधिरके धारा॥

सप्त वाणते ध्वजा निशानहिं। वाणन ते सेना घमसानहिं॥
कृष्णअंगदशविशिखसुमारयो। तबअर्जुन शरधनुपसुधारयो॥
पष्टि वाण भीपम उर मारा। मानहुँ वज्रपात फटकारा॥
सप्तवाणहनि ध्वजानिशानहिं। सारथिउरमारयो दशवानहिं॥
चंचल अश्व रहे रथ जोरे। घायल भे रथ चारिउ घोरे॥
अर्जुन वाण चमू पर मारयो। हयगजरथ पदाति संहारयो॥
दो०. क्रोधवन्त अर्जुन भयो कीन्ह्यो लघुसंधान।
जलथल भारतभूमिसब शरछायोअसमान॥
एकै शर पारथ संधानहिं। गुणमेंधरत होहिं दशवानहिं॥
चलत होहिंशत लगेसहस्रन। यहिप्रकारकियो सैननिकंदन॥
जब पारथ बहुकटक संहारयो। भीपमअपनो तेजसँभारयो॥
लघु संधान लगे शरवर्पन। जूझै सैन सहस्र सहस्रन॥
दोउ सुभटअतिसमर जुझारा। वरषहिंवाण मनो जलधारा॥
भीषम अग्निवाण संधान्यो। लखिपांडवदल शंकामान्यो॥
प्रकटो अग्निवाण ते ऐसो। प्रलयकाल वड़वानलजैसो॥
प्रकटी शिखा सहस्र सहस्रन। पांडवदल लागे जारनतन॥
जब पांडव सैना अकुलान्यो। वरुण वाण अर्जुन संधान्यो॥
वरुण विशिखते वरष्यो पानी। निमिषएकमहँ अग्निवुतानी॥
रणमें मेघ घुमरि कै आयो। महा वृष्टि वरपा झरिलायो॥
वसन सनाह भीजि तनलागे। परभींजे शर चलत न आगे॥
दो० पवन अस्त्र भीषमगह्यो सूख्यो नीरतुरंत।
हयपदाति रथउड़त हैं मतवारे मैमंत॥
ऐसी तेज समीर चलाई। मानहुंघरी प्रलयकी आई॥
नागविशिख तब फल्गु प्रहारा। सर्पन कीन्ह्यो पवन अहारा॥
फनकाढ़े अजगर सब धावहिं। लीलहिं सैन विलंबनलावहिं॥
विषकेतेज कटकव्याकुलअति। भीपमशरसंधान्यो खगपति॥
गरुड़ देखि सब सर्प पराने। भये ' जात नहिं जाने॥

तीक्षण पंचबाण कर लीन्ह्यो। तेशरचोट शीशपर दीन्ह्यो॥
अर्जुनइमिअतिविशिखचलायो। शरसों भीषमको रथ छायो॥
गंगतनय हँसि विशिख पँवारे। पारथ शर बीचहि कर डारे॥
कृष्ण देव रथ हांकि चलायो। भीषम के सम्मुख पहुंचायो॥

दो० अर्जुनरथ आयो निकट भीषम देखेउ नैन।
क्रोधवंत शर साधिकै कह्यो कृष्णसों बैन॥

दीनबंधु संतन सुखदायक। पारथ नाहिं मेरे रण लायक॥
पांडु वंश के रक्षा कारण। सारथि आप जगतके तारण॥
आपुसो दृढ़ जोती करगहिये। मारतहां तीक्षण शर सहिये॥
ऐसो शर भीषम संधान्यो। देव लोक सब शंका मान्यो॥
कम्पत है पांडव दल ऐसो। कदलीपात मरुतलगि जैसो॥
दिगपालन देखत भय मानी। वसुधाशायक निरखिसकानी॥
जो शर परशुराम ते पायो। क्रुद्धित ह्वै सोइ बाणचलायो॥
छूटत बाण शब्द भयो भारी। दशदिशिअतिकीन्हिउजियारी॥
कहउकृष्ण अर्जुन सुनि लीजे। सावधान रणको मन दीजे॥
जब पारथ सुरपुर पगुधारयो। देवकाज सब दैत्य सँहारयो॥
तब सुरपति शिरमुकुटबँधायो। तहां किरीटी नवशर पायो॥

दो० हँसि दीन्हो सुरनाथ तब पारथ लीजे बान।
महाकष्ट रणमहँ परे तब कीन्ह्यो संधान॥

स्वइशरपाणिविजयनरलीन्ह्यो। पढ़िकै मंत्र फोंक शरदीन्ह्यो॥
जिष्णुकुद्धहोइ विशिख चलायो॥आवतबाण सोकाटिखसायो॥
काट्योशर श्रीपति सुखमान्यो। तब अर्जुनबहुभांतिबखान्यो॥
अहो पितामह धनु दृढ़ धरिये। सावधान मोते रण करिये॥
दोऊ सरस रच्यो पुरुषारथ। कीन्ह्यो महाभयानकभारथ॥
पांडवदल भीषम बहु मारयो। भीमसेन तब आप सँभारयो॥
रथते उतरि गदा गहि धायो। कौरव दल में युद्ध मचायो॥
गदा घाव गजकोशिरफोरयो। सहितमुशुण्डिदशनसबतोरयो॥

कोपि गदा रथ ऊपर मारै। सहित रथी सारथी संहारै।
हय पदाति आगे जो पावै। भीमसेन तेहि मारि गिरावै।
रथहि पकरि रथ ऊपर मारै। गहि गयंद गज ऊपर डारै।
आरत लगे जात लोटत गज। लागे धुका उताइलगतसज॥

दो० कौरव दल त्रासित भयो धरै न कोऊ धीर।
सहसा के रण में जुरे एक बार शतवीर॥

दै करि हांक कियो दृढ़ ठानहिं। सबै रथिन मिलि मारबानहिं॥
काल समान तेज रण छूटे। वज्र शरीर लागि सब टूटे॥
भीमसेन क्रुद्धित होइ धाये। मारि सबै यमलोक पठाये॥
काहुहि गहि मुष्टिक सों मारे। जे अभिरे ते सकल पछारे॥
कौरव दलहि प्राणभयकीन्ह्यो। क्रोधितद्रोण हांकतबदीन्ह्यो॥
रहु रहु अरे वृकोदर ठाढ़ो। सैना बधि तेरो मन बाढ़ो॥
यह कहि धनुनराच दृढ़धार्‌यो। भीमअंगदशविशिखप्रहार्‌यो॥
गुरूद्रोण अगणित शरमार्‌यो। तबनिजरथहिभीमपगुधार्‌यो॥
भीषम ते अर्जुन संग्रामहिं। दोऊ जुरे खेत जय कामहिं॥
पारथ जब लगि भीम निहार्‌यो। दशसहस्ररथभीष्महिमार्‌यो॥
तब भीषम जय शंख बजायो। संध्यालखिनिजरथहिघुमायो॥
फिरिकैसुभटकियो जबगवनहिं। पांडव गये आपने भवनहिं॥
दुर्योधन हर्षित होइ कह्यो। रणमो भीषम को प्रणरह्यो॥
दश सहस्र मार्‌यो रथ नीके। पांडव गये युद्ध में फीके॥
सैन सकल कीन्हेउ विश्रामहिं। धर्मराज आये निज धामहिं॥

॥ दो० अस्त्रखोलि धरणी धर्‌यो टोप सनाह उतारि।
॥ श्रमनाश्यो असनान करि जेवें सहित मुरारि॥

द्रुपदसुता यह कथा चलाई। आजु युद्ध केहि की प्रभुताई॥
कह्यो कृष्ण भीषमरणमण्डयो। दशसहस्ररथ क्षणमेंखण्ड्यो॥
प्रात शंख कीजै सेनापति। कुरुदल अर्जुनसंहारहुअति॥
कह्यो द्रौपदी सुनिये केशव। मेरे मन यह बड़ो अँदेशव॥

जोपै शंख भीष्मते लरिहैं। अर्जुन भीमसेन का करिहैं॥
कही कृष्ण यामें है कारण। शत्रु सेन कीजे संहारण॥
प्रात होत दोऊ दल साजहिं। शब्द अघात दमामेवाजहिं॥
श्रीहरि कह विराट सुनुभूपति। शंखहि कीजे आजुचमूपति॥
सुनि विराटकह आनंदितमन। जो आज्ञा कीजे जगवंदन॥
मैं कुल में सपुत्र सुत जायो। भारत सेनापती कहायो॥
धर्मराज श्रीपति के आगे। बांधन मुकुटशंखशिर लागे॥

दो० कह्योशंख करजोरिके सुनि लीजे सुखधाम।
तुम समान सारथिभये भीषम ते संग्राम॥

पारथ रथी आपु प्रभु सारथ। भीषमकियो सरस पुरुषारथ॥
मेरे रथ नहिं सारथि ऐसो। समता युद्ध होइ रण कैसो॥
जो श्रीपति सम सारथि पावों। मारि सबै कौरव विचलावों॥
कह्योकृष्ण सात्यकि सुनिलीजे। आजआप सारथि प्रणकीजे॥
वैठि शंखरथ जोती धरिये। भीषम के सन्मुख रण करिये॥
प्रभु आज्ञा सात्यकि तबपायो। आपु सारथी वेष बनायो॥
चारि तुरंग आनि रथ जोरे। घूंघटसहित चलत मुखमोरे॥
बांध्यो मुकुट शंख मन हर्षहि। राजयुधिष्ठिरके पुनिपदगहि॥
तब विराट के पद सोइलाग्यो। कृष्णचरणपरस्योअनुराग्यो॥
कियो सात्यकी को पग वंदन। चढ्योजाइ रथ परमानंदन॥
नन्दिघोष अर्जुन असवारी। जोती गहे पिताम्बर धारी॥
भीम सहित सेना सबसाज्यो। सिंहनाद करि रण में गाज्यो॥

दो० सबके आगे शंखरथ सोधेकर धनुबान।
सबलसिंह चौहानकह भारतके संग्राम॥

इतिश्रीमहाभारतेभीष्मपर्वभाषातेचतुर्थोऽध्यायः॥ ४॥

कुरुदल साज करनसब लागे। राजा कहेउ पितामह आगे॥
आजु भल यहिविधित धरिये। कृष्णसहित अर्जुनवध करिये॥
भीषम कही युद्धको चलिये। शोच कहा है हे सब भजिये॥

महा गँभीर कियो दलसाजन। बाजन लगे युद्ध के बाजन
कुरुक्षेत्र आयो कौरव दल। देखत हांक दियो दोउदल
भीषमअतिअचरजकरिलेख्यो। बांध्यो मुकुट शंखशिरदेख्यो
तब सात्यकि रथहांकिचलायो। भीषमके सन्मुख पहुँचायो
शंख प्रथम दश बाण चलायो। ते शर भीषम काटि गिरायो
हँसि भीषम दश शायक जोरे। ते शर शंख बीचही तोरे
कोपिकुंवर शतबाण प्रहारयो। भीषमके उरमध्य सोमारयो
शर लागत भीषम रिसबाढ़्यो। शोणितशर तूणीरते काढ़्यो
काल समान बाण सब छूटें। भेदि सनाह अंगमें फूटें

दो० क्रोधवन्त भीषम भये कीन्हो लघु संधान।
सरसरिता सात्यकिभये कुंवरअंग बहुवान॥

नृप बिराटसुत तेज सँभारयो। षष्टिबाण भीषम उर मारयो
भीषम शंख लरे रण अंगन। दोउदल बहुकियो निकंदन
गजसों गज चौदन्त लराई। रथी रथी सों मारु मचाई
जुरे आइ असवार महाबल। लगेपदातिपदातिन करिबल
महारथी रथ हांकि चलायो। कौरवकटक मध्य तब आयो
तब अर्जुन कोदण्ड सुधारयो। क्रुद्धितह्वै बहुविशिखप्रहारयो
जो जो सैन्य दृष्टि में आयो। क्षण में अर्जुन मारि गिरायो
रुण्ड मुण्ड वसुधा में तोप्यो। सूभिनपरयोमांसमहिरोप्यो

दो० घोरयुद्ध कपिध्वज कियो सेना वध्यो अनंत।
गजरथहयपदचरगिरे कहूं शीश कहुँदंत॥

अर्जुन बध्यो सेन यहिरूपहि। देखिक्रोध उपज्यो तबभूपहि
दुर्योधन क्रोधित ह्वै धायो। छत्र छांह रबि दृष्टि छपायो
नन्दिघोष रथ राजन घेरयो। मारु मारु दुर्योधन टेरयो
दुश्शासन सब राजन लीन्हे। बाण वृष्टि पारथ पर कीन्हे
चहूं ओर बर्षत शर कैसे। भादों बुंद सघन घन जैसे
नन्दिघोष रथ शरते छायो। अर्जुनकृष्णदृष्टि नहिंआयो

ारथ इन्द्र अस्त्र गुण जोरे। अन्तरिक्षही सब शर तोरे॥
ारु सहस्र राजा वध कीन्हो। शंखध्वनि अर्जुनतबदीन्हो॥
ाणिमय मुकुट जरायन जरे। शीश सहित वसुधा में परे॥
हां जहां अर्जुनरणताक्यो। तहां तहां माधव रथ हांक्यो॥
ौर अनेक निशितशरमारयो। युत चौरासितुरगमहिपारयो॥
ीन्ह धनंजय सेन सुखंडित। नरके शीश मेदिनी मंडित॥
दो० यहिविधि पारथ रणरच्यो कहि न सकै कविबैन।
रथ हांकत हैं हांकदै प्रीतम पंकज नैन॥
सिंहनाद दुश्शासन कीन्ह्यो। क्रुद्धितधनुषफोंकशरदीन्ह्यो॥
सप्तबाण पारथ उर मारयो। एकबाण यहिभांति प्रहारयो॥
सारथि शीशकाटि महिडारयो। कृष्णअंग दशबाण प्रहारयो॥
रथ ते दुश्शासन महिआयो। देखि विरथ दुर्योधन धायो॥
तबकुरुनाथ धनुषशरलीन्ह्यो। महामारु कपिध्वजपरदीन्ह्यो॥
सुनिकै शोर वृकोदर धायो। द्रोणजाय बीचहि अटकायो॥
भीषम कही द्रोण रणरंगहि। जुरे धनंजयकुरुपति संगहि॥
आप शंखसन समर जो कीजै। हम पारथ पर शायक दीजै॥
जाह्नविसुत यहकहि लघुधायो। शर वर्षा पारथ पर लायो॥
दुर्योधन को पाछे घाल्यो। आगे रथ गंगासुत चाल्यो॥
सिंहनाद करि हांक जनायो। रहुअर्जुन भीपमअबआयो॥
दो० अवलों जो सेनावध्यो हां न रह्यो यहिठौर।
तो पारथ बलजानिबो जो दल वधिहो और॥
कोटिन अर्जुन करहुं सँहारण। कृष्णसहायबचौ त्यहिकारण॥
अर्जुन सुनि क्रुद्धितपरिजिरच्यऊ। दृढ़होइधनुपबाणकरधरच्यऊ॥
पारथ क्रोधवन्त ह्वै टेरयो। जबतुम सब विराटपुरघेरयो॥
तादिन में सबको बल जान्यो। गोधन सब फेरिग्रह आन्यो॥
बड़े अहहु बड़ वचन न कहहू। दृढ़ ह्वै धनुप बाण करगहहू॥
अह कहिकै लागे शर वपन। शतते सहस सहससहस्रन॥

अपर चरित्र सुनहु मनलाई। शंख द्रोण जहँ करत लड़ाई
एकहि एक क्रोध ते मारत। आव्रत वाण वाण ते टारत
अमित युद्ध दुर्योधन देख्यो। अपनेजियअचरजकरिलेख्यो
शंखकुँवरअतिविशिखपँवारयो। रथके चारिउ अश्वसँहारयो
कियो सारथी को शिर खंडित। पुत्र विराट महारण मंडित

दो॰ द्रोण अपररथपर चढ़यो कछुलज्जा कछुक्रोध।
महारथी देखत सकल वालकपर अतरोध॥

जवलग द्रोण आपु संभारयो। तनयविराट सैन्यवहुमारयो
कौरव दल बहु शंख निपातो। गुरु तव भयो क्रोधतेतातो
रहुरे शंख ठाढ़ रण रंगहि। एकै शर कृत जीवन भंगहि
दूजो वाण करौं संधानहि। तो म्वहिंपरशुरामकीआनहि
यह कहि ब्रह्मअस्त्रकरलीन्ह्यो। पढ़िकै मंत्रफोंकशर दीन्ह्यो
शरको तेज अकाशहि व्याप्यो। सुरनर नाग देखिकै कांप्यो
छिटक्यो किरणि वाण ते कैसे। ग्रीषमऋतु प्रचंड रवि जैसे
देखि त्रास सात्यकि जियवाढ़ो। द्रोणतोणते जब शर काढ़ो
कहहुकुंवर तव रथहि फिरावो। अर्जुन के पीछे पहुंचावो
शंखकह्यो अस्थिर ह्वै रहिये। क्षत्रिधर्मकिमिजियनहिंगहिये

दो॰ वांध्यो मुकुट जु कृष्ण कर भारत के रणखेत।
द्विजसों पृष्ठि दिखायकै तनु राखों केहिहेत॥

कार्मुक द्रोण श्रवणलगितान्यो। छूटत वाण शब्द घहरान्यो
वाण प्रताप अग्निवहुवाढ़यो। वड़वानलमनोदधितेकाढ़यो
सततात भयो अगिन ऊँचाई। चौदह ताल रह्योचकलाई
देखेउ ब्रह्मअस्त्र ढिग आवत। सात्यकिबहुरिकुंवरसमुझावत
फेरों रथ सुनु वचन वावरो। काह मरत विनकाज रावरो
रथ समेत यहिविधि जरिजैहो। खोजतकतहुं अस्थिनहिंपैहो
जो मेरो रथ फेरहु भाई। कृष्णचरण युग कोटिदुहाई
गुरुहति द्विजहतिपापसुपावहु। जो सात्यकिरथकेरिभगावहु

जन्म भये ते मृत्यु न छूटै। सो सपूत जगमें यश लूटै॥
रणते भागि भवन जब जैबो। क्षत्रिनमोंकिमि वदनदिखैबो॥
कुंवर लग्यो जल बाण चलावन। ब्रह्म अग्नि को सकै बचावन॥
रण में द्रोण अधर्म विचारयो। त्राहि त्राहि सबदेव पुकारयो॥

दो०। सुरगणसब यहि विधिकहैं द्रोण अधर्मविचार।
बालक ते रण ठानिकै ब्रह्म सों अस्त्र प्रहार॥

अस्त्र तेज सब अंगहि व्याप्यो। सहिततुरंग सात्यकीकांप्यो॥
तब सात्यकि रथफेरि चलायो। कुंवर कूदि धरणी पर आयो॥
सन्मुख रह्यो नेकु नहिं मुरो। ब्रह्म अस्त्र मों ठाढ़े जरो॥
दोऊ दल पेखत हैं नयनहिं। साधुशंखभाष्यो सबवयनहिं॥
भस्म भयो मन नेकु न मोरो। भाजो सात्यकि लै सबघोरो॥
देखत है दल शंख जरायो। फिरि कै द्रोण त्रोणशर आयो॥
द्रोण आपु जय शंख बजायो। सुनि कै धृष्टद्युम्न मनलायो॥
रे गुरु द्रोण ज्ञान कर हीनो। करि अधर्म खोयो पन तीनो॥
है कै विप्र अस्त्र जे बांध्यो। बालक पर ब्रह्मास्त्र साध्यो॥
अब सो ते संग्राम विचारहु। अहो विप्र पहिले शरमारहु॥
सुनि गुरु द्रोण क्रोध ते जाग्यो। तीक्षणबाण चलावन लाग्यो॥
कुंवर सबै वे बाण सँभारयो। द्रोणललाट तीनिशरमारयो॥

दो०। ब्रह्महि अस्त्र उदोत मय पारथ देख्यो नैन।
तौलगिभीषमबधि गये दशसहस्र रथसैन॥

भीषम शंख दयो जय हेतू। सुनिकैशब्दफिरयो कुरुकेतू॥
सब मिलि गये आपने धामहिं। दोऊदल कीन्ह्योविश्रामहिं॥
अब यह कथा चली जो आगे। भोजन पान करन सबलागे॥
बोलि बादि धर बादि धरायो। कोउ शायकमहँ सानकरायो॥
कोउ निषंगमहँ शायक पोखत। चाराचारु तबलकोउदेखत॥
कोउस्यन्दनमहँ साजलगावत। कोउ शक्ति सनाह बनावत॥
धर्मराज माधव सँग लीन्हे। गमन विराट भवनशुभकीन्हे॥

अहोनृपति मन शोच निवारहु। क्षत्रिधर्म निजहृदयविचारहु॥
कह्यो विराट सुनहु नृपनायक। जूझे पुत्र मोहिं सुखदायक॥
धर्मराज के काजहि आयो। शोचकहा बहुते सुख पायो॥
॥ दो० धर्मराज बंधुन सहित साथ लिये घनश्याम।
भोजन को बैठे सकल द्रुपदसुता के धाम॥
षटरस भोजन आनि बनाये। जेंवत भीम महासुख पाये॥
द्रुपदसुताकछु वचन उचास्यो। आजुयुद्धकेहिभांति सँवास्यो॥
कहेउ कृष्ण अर्जुन बल भारी। मारे सहस छत्र के धारी॥
द्रोण अधर्म युद्ध मन लायो। ब्रह्म अस्त्र ते शंख जरायो॥
धर्मराज कह सुनहु मुरारी। ममउरयहसंशय अतिभारी॥
दशसहस्त्ररथ नित क्रम जूझै। भीषम ते जय मोहिंनसूझै॥
कहेउ द्रौपदी नृप नहिं डरिये। वनकीकथाआपु सुधिकरिये॥
दुर्व्वासा कुरुनाथ पठायो। अर्द्धरात्रि पर्णशाला आयो॥
सप्त सहस्र शिष्य सँग लागे। भोजन आय द्वार कै मांगे॥
क्षुधावन्त हम भोजन दीजे। नाहित ब्रह्मशाप अब लीजे॥
॥ दो० भोजन दीजे कवन विधि एक अन्न नहिं भौन।
ब्रह्म शाप के त्रास ते सबै रहे कै मौन॥
तब मैं कह्यो ऋषियसुनिलीजे। आप जाय अस्नानहिंकीजे॥
मैं भोजन कर साज बनावों। आवहु तुरत सबन बैठावों॥
छलकरि मैं ऋषिको छिन टारो। बहुतत्रासजियसभ्य विचारो॥
प्रभु यहि समय दयाअबकरिये। नाहिंत ब्रह्मशाप मों जरिये॥
सब मिलिकृष्णचरणयुगध्याये। सुमिरतही तुरन्त प्रभुआये॥
करि प्रणाम बहुते सुख पायो। क्षुधा क्षुधा यदुनाथ सुनायो॥
तब मैं कह्यों अन्न नहिं लेशव। भोजन काह दीजिये केशव॥
रंधन को भाजन प्रभु देख्यो। तामें शाक कना यक पेख्यो॥
तब घनश्याम शाक वह खायो। मुनिगण केर उदरभरिआयो॥
कोउ उदर निजपाणि अमावहिं। कोऊ पत्रन्ह सेज बनावहिं॥

काढ़ुको दूधधोव तबआवहिं। मंत्रअगस्त्यकोऊमनलावहिं॥
भीमसेनतबजायबुलायहु। द्विजगणचलहुगहरुकिमिलायहु॥

दो० दुर्वासा यहिविधि कह्यो नाहित भक्त विनाश।
सबलसिंहचौहान कह चरण कमलकी आश॥

इतिश्रीमहाभारतेभीष्मपर्वभाषाकृतेपंचमोऽध्यायः॥५॥

आये कृष्ण साधु सुखदायक। पांडुवंश के सदा सहायक॥
दुर्वासा कह सुनहु वृकोदर। व्याप्योकृष्ण सबनकेओदर॥
जैसो हम याचज्ञा लायो। अपनो कियो आपुते पायो॥
यह कहिकैसब द्विजगण भागे। आये भीम कृष्ण के आगे॥
हँसि प्रभुद्वारावति पगुधाखो। वे चरित्र नृप चित्तविसाखो॥
यहसुधि सबविसरीकेहिकारण। कहांशोचजहँत्रास निवारण॥
द्रुपदसुतायहिभांतिवखान्यो। सुनियदुपतिअतिशयसुखमान्यो॥
कौरव कटक समर महँ आये। धनुकरशर निषंग कटिलाये॥
प्रात प्रभात सजे कुरुकेतू। बजे निशान युद्ध के हेतू॥
सिंहनादकरि शब्द सुनायो। पाण्डवसकलआजिरणआयो॥
दोउ अनी सन्मुख तब भयऊ। वीरनधनुप फोंक शर दयऊ॥

दो० रथगज पदचर नृपतिसब करनलगे रणघोर।
महारथी सेनापती भिरे जोरसों जोर॥

मांदु खोलि दये अँधियारी। धाये गज पर्वत से भारी॥
मार्दे घटा घेरे जनु आयो। गजन युद्ध चौदन्त मचायो॥
रणबुंदभरि रथिकर बल के। शायक खड्ग दामिनी दमके॥
भैरिके नाद भीम तब धायो। भयोशब्द जनुघन घहरायो॥
करी शैलह उपर सब टूटहिं। वज्रपात अर्जुन शर छूटहिं॥
भीषमखड्ग मान्योशरखंडित। भीषमरथ हांक्यो परचंडित॥
दिघोष के सन्मुख आयो। बाण वृष्टि अर्जुन पर लायो॥
रथ ते शर काटि निवारयो। पंचाशेशिखभीषमन उरमारयो॥
गतशिशिख कोदंडरथावृयो। तीक्षणशर निषंग ते काढ़यो॥

महा भयंकर देवगज होत, घाव नहिंवार ॥
तब भगदत्त निकर शरडारयो। क्षत्री विपुलसमरमहिमारयो
रथ अनेक गज गहिफटकारे। ऊपर शर भगदत्त जो मारे
व्याकुलसैन्य त्रसित होइभागे। दवेते सकल परे जय आगे
शत नरेश तेहि ठाहर जूझे। चले न लाज पंक आरूझे
गजरथअरु असवार सहस्रन। धर्मराज हित मृत्यु भयेरन
कायर सकल जीव लै भाजे। तब भगदत्त समर महिगाजे
सिंहनाद करि हांक सुनायो। है कोउसुभटजोसंमुखआयो
पांडुवंश सब मारि गिरावों। एक छत्र कुरुनाथ करावों
तब अपनो पुरुषारथ लेखों। अर्जुन कृष्ण नयन जब देखो
धर्मराज के संमुख आयो। अर्जुन को माधव समुझायो
दो० अर्जुन अब देखत कहा धर्मराज पर भीर।
चलहुजाइ उतरणकरिय रथहांको यदुबीर ॥
सकल सैन्य धीरज मन धरेऊ। जबहीं दृष्टि कपिध्वज परेऊ
करिटंकोर धनुप कर लीन्ह्यो। अर्जुन आइहांकरणदीन्ह्यो
गज के जोर सैन्य सब मारे। परेहु आय अब घातहमारे
अबछांड़हु जीवनकी आशाहि। गजसमेत जैहो यमपासहि
तब भगदत्त क्रोध करि कह्यो। अर्जुन मैं खोजतत्वहिं रह्यो
भली भई विधि कीन्ही भेंटाहि। जैहो आजु काल के पेटहि
सुनि अर्जुन धनुशायक लायो। क्रोधित ह्वै अतिबाण चलायो
कुण्डकेशअसि विशिखचलाये। गज समेत भगदत्तहि छाये
तब भगदत्त बाण सब काटे। क्रुद्धित ह्वै सब शायक पाटे
षष्टि बाण मारेउ अर्जुन तन। असीनराचहन्योश्यामहिघन
सहस बाण मारयो हनुमानहिं। पंचबाणते ध्वजा निशानहिं
अष्ट विशिखअश्वन उरलागे। थकितभयोरथचलतन आगे
तबचार विंशति विजयनमारयो। नृप को चाप छांडि कै डारयो
पुनि पारथ कीन्ह्यो संधानहिं। शक्तिबीच मारयो दशबानहि

निष्फलभयो शक्ति जबजान्यो। लैकर चाप विशिख संधान्यो॥
क्रुद्धित नृप मास्यो तीक्षणशर। घायल भये आपु धरणीधर॥
गजहि पेलि अर्जुन पर आयो। ऊपर ते बहु शर झरिलायो॥
गज समेटि के फेंक्यो स्यन्दन। अर्जुनकहीं कहीं जगवन्दन॥
तीक्षणवाण घाव उरदीन्ह्यो। अर्जुनकृष्णविमोहितकीन्ह्यो॥
गिरत आपु भाष्यो गिरिधारी। हनूमान रथ रक्षाकारी॥

दो० हमपारथ अरु रथ सहित तुमरक्षक हनुमान।
यह कहिके मोहित भये भक्त हेतु भगवान॥

अर्जुन कृष्ण मोह जब पायो। तब भगदत्त क्रोधकरि धायो॥
गज के पांयन ते रथ तोरौं। ठोकर ते अर्जुन शिर फोरौं॥
हनुमान हँसि वचन सुनायो। नृप यह मंत्र अकारथलायो॥
मोकहँ रथ सौंप्यो रघुनायक। ऐरावत नहिं तूरन लायक॥
यमअरुइन्द्रवरुण जोआवहिं। तेऊ नहिं रथ देखन पावहिं॥
पुष्टि लँगूर सबै रथ दीन्ह्यो। धायो मत्तहस्ति रिसकीन्ह्यो॥
क्रुद्धित ह्वै नृपधनुष सँभारयो। लक्षवाण हनुमानहिंमारयो॥
बलतेज सानित शरछूट्यो। वज्र शरीर लागि सब टूट्यो॥
दोउ दंत गहि पेलेउ बलके। कछुकढीलदीन्ह्योकपिछलके॥
सधनीच दंत जब धस्यो। तब हनुमानलँगूरहि कस्यो॥
लंगूर दशन दोउ टूटे। तब गज महा कष्टते छूटे॥
खेरदशन चकित सब कोऊ। शोणित वहै रदनकर दोऊ॥

दो० हरि जागे अर्जुन उठे हाथ धनुष लै वान।
पंच लंगूर समेटिके रथछाँड़्यो हनुमान॥

तुभगदत्तकह्यो यह पारथ। तुमकीन्ह्योअतिशयपुरुषारथ॥
अब मेरो प्रण नृप सुनिलीजे। एक बाण कुंजर बध कीजे॥
जो शर संधान जो करऊं। नहिंकोदण्ड बहुरिकरधरऊं॥
ो यहबाणगजहि सम्भास्यो। क्षत्री धर्म आजुते हास्यो॥
ब भगदत्त कह्यो यहकारन। मैं यहप्रणकीन्ह्यो अपनेमन॥

# अथ महाभारत

## ऐपिकपर्व।

यह सुनि रथ हांको बनवारी। क्रोध शोक पारथ धनुधारी॥
ज्याहि पथ द्रोणी किये पयाना। तापथ रथ हांको भगवाना॥
सुनि रथशब्द द्रोणि उततांके। जात कहां अर्जुन तब हांके॥
सोवत पांचो बालक मारे। भाजजात सुनु किमि हत्यारे॥
सुनि द्रौणी अपने मन जाना। आयुआनि अवसमयनिदाना॥
जाको भेद न अर्जुन जाने। सोई बाण करे संधाने॥
यह सुनि शृंगी आसहि लीन्हे। पढिके मन्त्र फोंक शर दीन्हे॥
सुरगण देखि सबै भयमाना। प्रलय भये सबही मनजाना॥
पाण्डव बंश न एक उबारो। अर्जुनसहित आजसबमारो॥
हांक मारि द्रोणी शर छांटे। भूमि अकाश अग्नितें पाटे॥
छूट्यो बाण तेज सों कैसे। प्रलयअनलमहं धावहिं जैसे॥
अर्जुननिरखि अचम्भव माना। श्रीपतिसों यहिभांतिबखाना॥

॥दो० पारथ कही बिचारिकै सुनु देवन के देव।
॥ कौन नाम है बाणको बूझि परै नहिं भेव॥

तब श्रीहरि यहिभांति बखाने। यहशर अर्जुन तुम नहिंजाने॥
गुरु द्रोण वंचित तोहिं कीन्हे। पुत्र जानि वाको शर दीन्हे॥
त्याग किये यह शृंगी बाना। तीनिलोक जाको भयमाना॥
श्रीपति कहो सुदर्शन धावहु। पाण्डु बंश तुमजायबचावहु॥
सात बाण तब अर्जुन मारे। महाप्रबल शर टरत न टारे॥
बाण प्रताप सबन भय पाये। नन्दिघोषतजि यदुपतिधाये॥
बदन पसारि लीन्ह भगवाना। महाबाण हरिउदर समाना॥
सहितयुधिष्ठिर सबहिं बचाये। गर्भ परीक्षित जरे न पाये॥
नागपाश तब पारथ लीन्हे। क्रोधितद्रोणिहिं बन्धनकीन्हे॥
तब श्रीपति रथ ऊपर डारे। चले तुरन्त भवन पगुधारे॥

करुणा करति द्रौपदी नारी। आय गये पारथ धनुधारी॥
अश्वत्थामहिं कीन्हे ठाढ़ा। छूटे केश कुबन्धन गाढ़ा॥
दो० तनुप्रस्वेदविगलितवदन चितवनि नीचेनैन।
भीमसेन कर खड्ग लै क्रोधित बोले बैन॥
अरे मूढ़ काटौं अब शीशा। द्रौपदि सुतन बैर लै ईशा॥
द्रौपदि देखि दयाचित आई। तब माधवसन भाष्योगाई॥
विप्र वधेकर दूषण भारी। बन्धन छोड़ि देहु बनवारी॥
जूझे पुत्र फेरि नहिं पैहौं। द्विजहत्या परलोक नशैहौं॥
सो सुनि हरि बहुतै सुखमाना। धन्य द्रौपदी आपु बखाना॥
शीशचीरि श्रीहरि मणिलीन्हे। पाछे छोरि द्रोणसुत दीन्हे॥
भारत रणमहँ सब हैं जेते। सद्गति कीन्हि धर्मसुत तेते॥
पांच बन्धु श्रीपति सँगलाये। देखे बुन्दिचक्षु पहँ आये॥
बुन्दिचक्षु कछु कहिवे लागे। सबै कृष्ण पाण्डव के आगे॥
सब मिलि भीमसराहत तोको। अंकमालिका दीजिय मोको॥
हरिरचना के वृकोदर कीन्ह्यो। लोहक भीम आगु लैदीन्ह्यो॥
अन्धभूप तब भुजा पसारे। मिलत समय चूरणकरिडारे॥
भाष्यो भीम अहेबल भारी। तुम रक्षा कीन्हे बनवारी॥
दो० गंधारी सबही मिले मधुर बैन जो भाखि।
बहुतभांति परबोधिकरि समाधान करिराखि॥
राजहि कहि गंधारी रानी। हरिरचना कीन्हो यह जानी॥
दिवसअठारह भा यहिभारथ। यकशतपुत्र सहितरथपारथ॥
सो संहार सकल हरि कीन्हा। तेफल लेहि शाप हमदीन्हा॥
हलधरसहित सकल परिवारा। एकदिवस सब होइसँहारा॥
क्रोधित होइ शाप जो दीन्हा। हँसेकृष्ण रिस नेकु न कीन्हा॥
पुरी हस्तिना कीन्ह्यउ गौना। व्यासदेव भाष्यो यह रौना॥
पुरमें बन्दनवार बँधाये। अति आनँदमय शोभापाये॥
नट नाचत गायन सब गावत। वेद पुराणहिं विप्र सुनावत॥

कनक कलश गंगाजल धरयो । व्यासदेव घट आगे करयो ॥
द्रुपदसुता अरु धर्म नरेशहिं । गांठिजोरिकीन्ह्योअभिषेकहि॥
उत्तम वसन आनि पहिराये । श्रीपति सिंहासन बैठाये ॥
दो० दीन्ह्यो मुकुट शीशपर मनहुँ उदितभे भान ।
जयजय भाष्यो देवगण छाये बैठो आन ॥
यदुपतितिलकआपुकरलीन्ह्यो । व्यासदेवध्वनिवेदहि कीन्ह्यो ।
भीमसेन तब चामर ढारो । अर्जुन छत्र शीशपर धारो ॥
भूप युधिष्ठिर हरिसों भाखो । दीनबन्धु अपनो प्रणराखो ॥
भारत तुम जीत्यो जगतारण । कृपाकरीस्वहिंजगतउधारण ॥
प्रभुतुम तीनिलोकके स्वामी । जीव जन्तु सब के उरगामी ॥
विप्र सुदामा दारिद भंजन । केशी कंस अघासुर गंजन ॥
यहसुनिकै श्रीपति सुखमान्यो । धर्मराय सों आपु बखान्यो ॥
तुम हो धन्य धर्म अवतारा । परमभगत जानत संसारा ॥
यहि अन्तर पुरवासी आये । दिये भेंट अरु शीश नवाये ॥
सब संसार सुखी भा भारी । राजा धर्मराज अधिकारी ॥
प्रजालोग सबकरहिं अनन्दा । जिमिचकोरपावहिंनिशिचंदा ॥
दो० द्रुपदपुत्र मन्त्री भये पकरे भक्ति निदान ।
सबलसिंह चौहान कह भक्तिवश्य भगवान ॥
भारत कथा सुनै मनलाई । ताके निकट पाप नहिंजाई ॥
जोफल सब तीरथ असनाना । जोफल कोटिन कन्यादाना ॥
जोफल होइ शरण के राखे । जोफल सदासत्य के भाखे ॥
जो फल हो परमारथ कीन्हे । जो फल पिण्ड गयाके दीन्हे ॥
जो फल रणमां प्राण गँवाये । सो फल है यह कथा सुनाये ॥
दो० भारत सुने अनेक फल मोसे कहा न जाय ।
अनायास बैकुंठलहि दरश देहि यदुराय ॥
इतिश्रीमहाभारतेसबलसिंहचौहानभाषाविरचिते
ऐषिककथासमाप्तः ॥



# अथस्त्रीपर्व ॥

दो० जन्मेजय ते कहतहैं वैशम्पयन बखान ।
स्त्रीपर्व भाषा रची सबलसिंह चौहान ॥

सुनु राजा अब कहौं बखानी । जाते होइ पाप की हानी ॥
संजय देख्यो मरे भुवारा । विस्मयमान्यो मनहिंमँभारा ॥
जाइ तबै धृतराष्ट्र के आगे । पुत्र मरण विस्मयअनुरागे ॥
जब धृतराष्ट्र सुनी यह बाता । मानो परी बज्रकी घाता ॥
रोदन करि तब अन्धभुवारा । हा पृथ्वीपति पुत्र हमारा ॥
दुर्योधन सुत रण संहारा । सबौ पुत्र जे हते हमारा ॥
एकभीम सब रण महँ मारी । काकीन्हेउ करतार खरारी ॥
हा हा पुत्र पुत्र करि राई । रोवै कुरुभूपति दुख पाई ॥

दो० दुश्शासन अरु कुरुनृपति सौबन्धवले संग ।
जूझे रणमहँ सबदल भयो चित्तमहँ भंग ॥

हा हा भीषम पित्र हमारा । हाय द्रोण हा करण भुवारा ॥
जो जो गुणहे पुत्र तुम्हारा । सो सुमिरे तन जरत हमारा ॥
हे सुत शोक महा संसारा । कत गुण सुमिरौभूप तुम्हारा ॥
राज पाट सब परा तुम्हारा । कनक पलँग के सोवन हारा ॥
कहां पुत्र दुर्योधन राऊ । परा सुदेश सकलभुइँ गांऊ ॥
यथा काल सुत शोगहि पाये । बाम विधाता भा दुखदाये ॥
कर्म दोष दुख लिखे हमारा । सो अक्षर को मेटनहारा ॥

परिचर्या करिबो हम काही। पुत्र शोक हिरदय मां आही॥
वृद्ध अवस्था विधि दुखदाना। जैसे पक्षी पंख विहीना॥
सब पुरुषारथ पुत्र हमारा। का रचना कीन्हों करतारा॥
दो० विनानयनतनुज्यों अहै वासर ज्योंविनु भानु।
चन्द्रविना जिमि रैनिहै दीपक विनु गृह जानु॥
त्यों विन पुत्र वंश है ऐसा। कुल को नाम नाशभा तैसा॥
परशुराम नारद समुझाये। सुत के मनते बात न भाये॥
हमें छांड़ि सुत कहां सिधाये। गर्ब्बवन्त ह्वै प्राण गँवाये॥
सुनी मृत्यु दुर्योधन केरी। जीवन आश नहीं अबमेरी॥
भीषम करण और भगदन्ता। द्रोणगुरू को भयो निहन्ता॥
महा विलाप अन्ध नृप करई। संजय तबै बात अनुसरई॥
राजा शोच तजो तुम याते। अबतुम सुनो ज्ञानकी बातें॥
राजा अहो परम सज्ञाना। जानो सबै सहस्र पुराना॥
जन्म मृत्यु दूनों सख्याता। दूनो रहैं पिण्ड महँ ताता॥
जन्म मृत्यु माया ते धारण। समुझोमन रोवतकेहिकारण॥
दो० जन्म मृत्यु माया सबै रोवतहो केहि काज।
संजय तहँ समुझावहीं अन्ध वृद्ध कुरुराज॥
संजय नाम हते एक राजा। पुत्र शोक ते भयो अकाजा॥
सुत हित चाहत प्राण गवांये। तब नारद मुनि जाइबुझाये॥
जीवन मरण लोक दुखजाना। कर्म्म फलित प्रापतपरमाना॥
सब माया जानो तुम नरपति। केवल सबै कर्म्मकीयहगति॥
पुत्रहि केर समुझिमन दोषा। हृदय माहिं करिये संतोषा॥
काहूकेर वचन नहिं माना। साधनवचनसुन्यो नहिंकाना॥
दुश्शासन मंत्री सब जाना। ताते मंत्र गने नहिं आना॥
शकुनी करण मंत्र परमाना। काहू केर कहा नहिंमाना॥
भीषम केर वचन नहिं राखे। वहुते नीति धर्म उन भाखे॥
गन्धारी के वचन न माना। तेहि अपराध तजेतिन प्राना॥

दो० सदा पाप मनमें बसै नाहिंन धर्म विचार।
सोई पाप ते भूप सुनु जूझे पुत्र तुम्हार॥

व्यास केरि वाणी नहिं मानी। अतिशय अहंकार मतिठानी॥
वहुत प्रकार कृष्ण समुझाये। पै विरोध वाके मन भाये॥
क्षत्री सब कीन्हें क्षयजानी। कृष्ण केरि वाचा नहिं मानी॥
तुमनृपसुतबशकछुनहिंकह्यऊ। पाप ते पुत्र नाश के भयऊ॥
ताते शोक तजहु तुम राई। वहुत प्रकार मंत्र समुझाई॥
सुनत कछू अधीर भा राजा। महा शोक पुत्रन के काजा॥
छांड़े भूप उर्द्ध कर श्वासा। पुत्र शोकते भयो उदासा॥
रोवै धीर धरै नहिं राई। तवहिंविदुरराजहि समुझाई॥
सुनिकै वचन धीर भयोराजा। कीन्हेउ शोक पुत्रके काजा॥
उठो नरेश शोच नहिं करिये। मेरे वचन हृदय में धरिये॥
काल वश्य है सब संसारा। तीन लोक वशमृत्यु भुवारा॥

दो० जानै योग्य अयोग्यतब जानै सब संसार।
महावीर क्षत्री जिते सबै होत संहार॥

वृद्धज्वान अरु बालक आहीं। राजा प्रजा जिते जगमाहीं॥
सबही मृत्यु सत्य प्रचराना। जानहु राजा परमतिधाना॥
सुनिनृपवात विदुर मुखजबहीं। भयो मौन धृतराष्ट्रकतबहीं॥
तबहूं होत हृदय नहिं धीरा। मूर्च्छितभये अन्धनृप वीरा॥
तबहिं व्याससंजय यक साथा। विदुर सहित बोधे नरनाथा॥
शीतल नीर वदन में दीन्हा। तबहीं हृदय चेतनृप कीन्हा॥
यहि प्रकार तब चेत जनाये। रोदन करत कहत मनलाये॥
धृग यह जीवन जक्त हमारा। पुत्र सुशोक सहै को पारा॥
महा विलाप धीरनहिं धरहीं। पुत्र शोक पुनिपुनि उरकरहीं॥
वारवार रोवत है राई। हाहा पुत्र परम सुखदाई॥

दो० धृतराष्ट्रक रोवै तहां पुत्र शोक कर हेत।
क्षणएक होत सचेत नृप क्षणयक होत अचेत॥

बहुविधि व्यास कहत समुभाई। तबहूँ धीर धरत नहिं राई॥
विदुर और संजय समुभावें। काहुकि बात हृदयनहिंआवें॥
महा शोक करि रोदन करहीं। पुत्रनाम पुनि पुनि उच्चरहीं॥
तबहिंव्यास मुनिकहसमुभाई। मंत्र हमार सुनो हो राई॥
रोदन केहिहित करहु भुआरा। यह सब देखन को उपकारा॥
मैंएकसमय इन्द्रपुर गयऊं। नारदआदिमुनिनसँगलयऊं॥
तिहि अवसर वसुधा तहँजाई। विविसुरपतिसों कह्योबुझाई॥
कहो देव मेरो उद्धारा। मम ऊपर भवभार अपारा॥
पूर्व विष्णु जे दैत्य सँहारा। ते सब भयो क्षत्रि अवतारा॥
भारी पाप सहे नहिं पारा। यहै निवेदन सभा मँभारा॥
रोदनकरि धरणी तब कहई। सकल देवता साखी अहई॥
दो० तहांविष्णुहँसिकैकहेउ सुनुभुवबचन हमार।
मनचिंता त्यागन करो हमटरिहैं भुवभार॥
निज वंश देवता जेते। जक्तमाहिं जन्मे लै तेते॥
कुरुक्षेत्र भारत संचारा। तहां होय सबको संहारा॥
गहु पुहुमि अपने अस्थाना। देव विचारि कहो भगवाना॥
सुधा मृत्युलोक कहँ आई। तबहिं विचार करें यदुराई॥
दुर्योधन पुत्र तुम्हारा। कलियुग केर अहे अवतारा॥
हाक्रोध चंचल है अंगा। सोकलियुग आवसुकरिभंगा॥
विधव अरु करण भुआरा। भारत हेत भयो अवतारा॥
सब कथा कही तुव पासा। भयो युद्ध तेरो सुत नासा॥
कारण सब भयो सँहारा। शोक तजहु अबअंधभुवारा॥
सबकीहें अंध भुवारा। पृथ्वी केर उतारेउ भारा॥
दो० यहि प्रकारतेव्यास तब कहेउ बहुतसमुभाय।
धर्म रूपतुम अंध नृप त्यागहु शोक उपाय॥
धर्मस्वरूप युधिष्ठिर राजा। ताते होय तुम्हारो काजा॥
पांचो बन्धव पाण्डु कुमारा। सोजानो शत पुत्र हमारा॥

वे पांचो तुव सेवा करिहैं। आज्ञा तोरिसदाशिर धरिहैं
मोरेवचन सत्य सुनु राजा। तुम्हरेक्रोधते पाण्डुअकाजा।
राखहु नृपति आपने पासा। दास भाव मनकरे हुलासा।
पांडव केर करौ कल्याना। सुनि तव राजा करै वखाना।
व्यास मुनीश्वर अग्र विधाना। सुनौ सवै तुम अव दैकाना।
पुत्र शोक तनु जरै हमारा। धीरज धरौ सो कौनप्रकारा।
तौ तुव हेतु वात हम माना। पुत्र शोक त्यागे हम जाना।
यहिप्रकार शांतन नृपभयऊ। तवहिंव्यासऋषिपतिपहितगयऊ॥
शीतल जल राजा को दीन्हा। व्यासवचनसुनिधीरजकीन्हा॥

दो० राजा को समुझाइकै भयो मुनि अन्तर्द्धान।
व्यास वचनते अन्धकहँ मनमें उपजे ज्ञान॥

इतिश्रीमहाभारतेस्त्रीपर्वभाषासवलसिंहकृतेव्यासअन्ध शोकनिवारणोनामप्रथमोऽध्यायः १॥

सुनु राजा तव संजय कहई। दोउकरजोरि चरणगहिरहई।
कछुक निवेदन अहै हमारा। आज्ञा यद्यपि देहु भुवारा।
गन्धारी कहँ वात सुनावो। अन्तःपुरमें खवरि जनावो।
राजा सुनत दीर्घ लै श्वासा। मूर्च्छितगात भूमिपरकासा।
तवहीं विदुर उठायो राजहि। रोदन काह करो वे काजहि।
तवधृतराष्ट्र कह्यउ समुझाई। आनु विदुर सव स्त्री जाई॥
वधुन समेत संग गन्धारी। सवलावहु यह कहा विचारी॥
चलो संग तुमहूँ हम जैहैं। सवहीको अवहीं लै ऐहैं॥
यह कहि रथहि चढ़े तवराजा। चले वधुनके आनहि काजा॥
गये तुरत तव महल मँझारा। महा शोकते अन्ध भुवारा॥

दो० महा दुखित रोदन करत अन्तःपुरहु प्रवेश।
सव सुनि कुरुदीन मई सवकुन सुना संदेश॥

रोदन करत भयो आवाजा। मानो परा मन की वाजा॥

नर पुर रुदन नगर में ठयऊ। नर नारी सब रोवत भयऊ॥
आंखिन जे देखी नहिं नारी। परी भूमि लोटैं सुकुमारी॥
बिकलवन्त रोवें सब नारी। छूटे केश न देह सँभारी॥
एक एक पट पहिरे अहई। राजवधू स्त्री जे रहई॥
घरते बाहर चलीं पुकारी। विकल सबै कुरुक्षेत्रसिधारी॥
गृह ते चलीं पुकारत जाई। मनहुं सिंहिनी पतिनगँवाई॥
एक को गहे एक धरि रोवै। एक को हाथ हाथ परजोवै॥
कन्या पुत्र गोदते डारहिं। परी भूमिमें सबहिं पुकारहिं॥
कंचन पुतरी मनहुं सँभारी। रोवत लोटत भूमिमँझारी॥

दो० आरत नाद नगर महँ सबै वधू अनाथ।
सबै वधू तहँ रोवतीं धरे हाथ पर हाथ॥

सासु श्वशुर सब एकहि साथा। रोवहिं सबै धुनैं महि माथा॥
चलि चलितनगरकेबाहर तहँवां। भयो युद्धकुरुखेतहि जहँवां॥
सहित अंध नृप औ गन्धारी। आई सब कुरुखेतहि भारी॥
धृतराष्ट्रक तब देखन पाये। तीनहु वीरन वचन सुनाये॥
कृप कृतवर्मा द्रोण कुमारा। महा प्रवल तीनों सरदारा॥
राजाते रोवत यह कहई। वचन न आवनयनजलबहई॥
महा युद्ध कीन्हेउ कुरुराजन। वचेनकोउ सुनिये महराजन॥
हमतीनों भारत में रहेऊ। राजा सुनहु सत्य हमकहेऊ॥
तीनों तब बोधत गन्धारी। तजो शोच सुनि बात हमारी॥
नाना तुम्हें क्रोध में राई। तबहिं लोहकर भीम बनाई॥
क्रोध तजो राजा परमाना। पाण्डव तनय पुत्रकरिजाना॥
तिनिजके दुख देखु विचारी। तुम्हरे पुत्र दीन्ह दुखभारी॥
व्यास बिदुर भीषम समुझाये। बहुप्रकार हमताहि बुझाये॥
बहू केर कहा नहिंमाना। हठकर कीन्हेउ रण मैदाना॥
तुमसब जानत हौ सज्ञाना। कहा कहौं भाषत भगवाना॥
तुम्हरे चित्तदया नहिं आई। पाये बहु दुख पांचोभाई॥

पांच गांउ तुमहूं न दिवाये । अपने पुत्रहिं नहिं समुझाये ॥
दो० महादुःख सहि पांडवन तबकीन्हों यहकर्म ।
मारन चाहो भीमको काहू कहो तुम धर्म ॥
कृष्ण वचन सुनि अन्धभुवारा । कहेसुमति करिहृदयविचारा ॥
बड़े भाग ते भीम वचाये । धन्यकृष्ण अन्धहिंसमुझाये ॥
क्रोध सकल अब गयो हमारा । महा कृपा भै पांडुकुमारा ॥
पुत्र सकल रण जुझे हमारा । महा शोक भा नंदकुमारा ॥
तब जानेउ छूटेउ मन क्रोधहि । परशहि अंग पांडवनप्रोधहिं ॥
धर्मराज अरु भीम जुझारा । पारथ सहदेव नकुल कुमारा ॥
सबहि अंध चरणन लपटाने । तजिकै क्रोध दया बहुमाने ॥
पांडव पुत्र महा अज्ञाना । आपन पुत्र सत्य करि जाना ॥
ऐसे पुत्रन शोक मिटाये । प्रेम हर्ष तब पांडव पाये ॥
दो० धृतराष्ट्रक को परशि कै पुत्र सुशोक मिटाइ ।
तब पांचौ पांडव बहुरि गंधारी पहँ जाइ ।
गन्धारी यह कीन्ह पयाना । आइ व्याससुनि तहांतुलाना ॥
पुत्र शोक गन्धारी अहई । शाप देन पाण्डव को चहई ॥
पट्टी बांधे है दोउ नैनहिं । तहां व्यास भाषे यह बैनहिं ॥
बचन हमार वेद परमाना । तू आगे मैं करौं बखाना ॥
शांति होइ सबदुखन मिटाई । तुव सेवा करें पांचौ भाई ॥
जात युद्ध दुर्योधन राऊ । आज्ञालो नहिं परशेउ पाऊ ॥
तब तुम्हरे मुख आइन बाता । धर्मज संजय पाप निपाता ॥
इतनी बात पुत्र सन भाषा । पूरण भयो धर्म अभिलाषा ॥
वचन तुम्हार जक्त महँ टरई । तो रवि चंद्र उदयनहिं करई ॥
सोई वचन भयो परमाना । विरथे धर्म कुकर्म नशाना ॥
दो० क्रोधक्षमाकरु देवितुव कहेउव्याससमुझाइ ।
धर्म वृद्धि क्षयपापकी यहे सुनो मन लाइ ॥
व्यास वचन सुनिकै गन्धारी । तज्यो क्रोधतबकहेउ विचारी ॥

ठाढ़े पांच बन्धु भगवाना। कहेउ व्यास गन्धारि बखाना॥
जो कछु व्यास कहत हैं बानी। वेद प्रमाण सत्य हम जानी॥
पांचव पुत्र परम रिस नाहीं। सुतको शोक भयो मनमाहीं॥
जेहि सम कुन्ती जननी तासू। तैसे हमैं देखि परगासू॥
कुरुपति शकुनी करणहु चारी। पापी सबै भूप संहारी॥
पांडु पुत्र पापहि मन दीन्हो। जानु भंग दुर्योधन कीन्हो॥
नाभी हेठ दाग पर हारा। ताते मनुभा क्रोध हमारा॥
पापी भीम जानु में मारा। सुनत त्रासभयो पांडुकुमारा॥
मन महँ त्रास हाथ तब जोरे। मातन कहो दोष कह मोरे॥

दो० सबै वीर संहारि के बाच्यो एक भुवार।
ताहिन मारेंजननिहम निफल युद्धहमार॥

जीते जीति न सकेहु भुवारा। पाप कपट करिके हम मारा॥
अरु भाई कर दोष विचारी। ताते जानु भंग करि डारी॥
जादिन सभा द्रौपदी आनी। जानु देखायो सो अज्ञानी॥
तो दिन हमहु प्रतिज्ञा लीन्हा। जानु भंग ता कारण कीन्हा॥
राजा बिन जीते ते माई। केहि प्रकार हम पृथ्वी पाई॥
अन्तहु पांच गाउँ हम मांगे। दीन्हों नहीं गर्व मन पागे॥
तेहु न मानी बात भुवारा। कहु जननी का दोषहमारा॥
का कारण नहिं धर्म विचारा। जसकरि जानातस हममारा॥
अपने कर्म भयो संहारा। नाहिं न सुतकछुदोषतुम्हारा॥
हु दुख मोहिं दीन्ह करतारा। धर्मराज अस सुतरणमारा॥

दो० नकुल साथ दुश्शासनहिं लरे प्रथम मैदान।
तुम गहि भुजा उखारेहु बढ़े बड़ो अपमान॥

कहि भीम कहउ समुझाई। बिना दोष कीन्हों नहिं माई॥
रजस्वला जो द्रौपदी रानी। गहि कर केशसभामा आनी॥
क वस्त्र सोउ खैंचके लीन्हा। तहँ माता हनहूं प्रणकीन्हा॥
गा उखारों जबहिं तुम्हारी। पुरे प्रतिज्ञा तबहिं हमारी॥

यो क्रोध तज्यउ परमाना। पाण्डव शाप भयो परित्राना॥
न्धारी तब बोली बाता। आनो कुन्ती शत्रु अजाता॥
चो बन्धव कुन्ती लाये। सबहीमिलि कुरुखेतसिधाये॥
दो० गन्धारीकुन्ती सहित पांच बन्धु भगवान।
युद्धभूमितब सबैजन देखतठाढ़ निदान॥
हैं शतबधू रूप उजियारी। मानहुंचन्द्रकला द्युति धारी॥
अपने अपने कंत उठाये। रोदन करें सबै बिलखाये॥
निहुं मृगी शिशु यूथ बिहाई। रोदन करें सबै बिलखाई॥
द्धभूमि देखी भयकारा। देखे वीर अनेक जुझारा॥
कुण्डल नाना रतन अपारा। महारूप ते परे भुवारा॥
थन छत्र अरु दण्ड अपारा। पूरिरहेउ रणभूमि मंझारा॥
सन अस्त्र बहुतक तहँ देखे। नाना मुकुट रतनमय लेखे॥
शोणित नदी बहत है ऐसी। सरिता यम वैतरणी जैसी॥
गज रथ अश्व मनुष्यअपारा। बहेजात शोणित की धारा॥
तीन तार शोणित गंभीरा। परे नृपति क्षत्री बलबीरा॥

दो० रोवत हैं सब त्रियागण नाना रूप अपार।
आपन आपन कंतको रोदन करत पुकार॥

काहू केर शीश है नाहीं। काहू केर परे कटि बाहीं॥
काहू केर दोउ भुज नाहीं। काहुहिशूल घाव तन आहीं॥
कोइ कटे खड्ग ते आधा। काहुहि परे भूमिपर कांधा॥
काहू केर जांघ द्वौ काटे। काहू केर हृदय में छाटे॥
ऐसे परे वीर बहु तहई। भारथ रणहि भूमि है जहई॥
काक गृद्ध जंबुक जहं नाना। अरु दुर्गंधि त्रासु है घ्राना॥
बहुत रूप पक्षी गण आये। मांस खाइ आनन्द बढ़ाये॥
प्रेत भूत वैताल अपारा। नाचें योगिनि ताल सँभारा॥
नचें कबन्ध देत करतारी। योगिनि डाकिन करें धमारी॥

दो० क्रोधवंत धनु बाणलै कोइ युद्ध प्रकास।
उठे कबंध रणखेतमहँ प्रेतकरहिंसुबहास॥

कोइ पतिकहि कोइकहैकुमारा। कोई बंधु करि करै पुकारा
भयो महारण आरत शोरा। रोदन भयो महा घनघोरा
रोवहिं शतहु बधू बिलखानी। महा बिकल दुर्योधन रानी
सो कहँ लग मैं करहुं उचारा। भयोरुदन जहँ शब्दअपारा
हाहा कंत प्राणपति राजा। जाको यश सब जक्तविराजा
वासुक लक्ष्मी कंध नृपाला। करैं सेवा लाखन भूपाला
छत्रहि छत्र रहत जगछाई। सेवा करन आवत बहुराई।
रतन सिंहासन पाट तुम्हारा। नाम तुम्हार जान संसारा।
रतन मुकुट आलंकृत नाना। रूप देखिकै काम लजाना॥
अधिक सुंदरी तुम्हरी रानी। कर्मवश्य यह गति भै आनी॥

दो० अपनेअपनेकहँसुन्दरी शतबंधवकी नारि।
बहुविलापकहिजातनहिं रोवहिंशीशउघारि॥

लखि गंधारी भई अधीरा। देख्यो यह कारण यदुवीरा
सकल बधू रोवतीं हहारी। तुमहीं सबअनाथ करिडारी
जो सुंदरि मैं, तुमहिं गनाहीं। भईअनाथ रोवत सबआहीं
राजा एक करै सुत सेवा। ताकी यहगति कीन्ह्यो भेवा
जो तन अतर सुगंध सोहाई। तौन शरीर गृद्ध खग खाई
यात्रा समय पुत्रसन भाखा। वचन हमार राउ नहिंराखा
ताहि दोष नहिं नंद कुमारा। सबै पराक्रम आहि तुम्हारा।
जूझे सौ सुत रह्यउ न कोई। अंधनृपतिकी का गति होई॥
अस कहि रोवहिं ऊंचपुकारी। ताहि देखि बोले बनवारी॥
तुम्हरे सुत मम वचन न माना। मोरकहासो तृणसम जाना॥

दो० भीषम द्रोण बुझाये और बिदुर मुनिव्यास।
कहा न मान्यो काहुकर कीन्ह्योरणपरगास॥

धृतराष्ट्रक तब बहुत बखाना। इन कीन्ह्योसबकरअपमाना॥
पांडव वीर महाबल भारी। हठिकैकुरुपतिरणहिविचारी॥
अपने कर्मन भये विनाशा। नारायण यह वचन प्रकाशा॥
सुनिकै बात कहत गंधारी। अपने कर्मनगो अपकारी॥
दोष न काहू को मन धरेऊ। सो बंधव तेहि संगहि मरेऊ॥
दो० क्षात्रि धर्म उनकरेउ रण सबै वीर मैदान।
कुरुक्षेत्रतनत्यागिकै सबचढ़िगये विमान॥
तब तीनउजन कह्यो बुझाई। सुनिये मातु परम सुखदाई॥
शोक तजौ न करो बिललापा। गयेस्वर्ग सब कह संतापा॥
भीम पाप कीन्ह्यउ बहुसंगा। ताते हम कीन्हेउ रणरंगा॥
मारे दल पांडव संहारा। बधे द्रौपदी पंच कुमारा॥
पांडवको सो पराभव दीन्हा। राजाद्रुपदपुत्र बध कीन्हा॥
अब आज्ञा दीजै नरनाहा। जैये हमहूं निज थल माहा॥
बेदा मांगि तीनों तब गयऊ। द्रोणी व्यासाश्रम पगुधरेऊ॥
कृप कृतवर्म द्वारका गयऊ। कुरुक्षेत्रमहं सबजन रह्यऊ॥
गये सबै रण भूमि मंझारा। जहं बहु वीर परे विकरारा॥
रोदन करैं तहां सब कोई। वाम विधाता काहु न होई॥
भयो शोर तहं आरत भारी। एक बार शत बधू पुकारी॥

दो० महाशोर कुरुक्षेत्रमहँ रोदनभयो अपार।
नगरलोगकीनारिसब रोवतकरतपुकार॥

राजा धर्म सुनो यह पाये। कुरुक्षेत्र धृतराष्ट्रक आये॥
पांचो पाण्डव नंद कुमारा। कुरुक्षेत्र तुरतहिं पगुधारा॥
प्रथमे धर्मराज गये आगे। अंध नृपतिके चरणनलागे॥
कहीं युधिष्ठिर पुत्र तुम्हारा। मोरे दोष न करो बिचारा॥
बाप पिता हम पुत्र तुम्हारा। क्षमो दोष जोभयो हमारा॥
राज पाट सब अहे तुम्हारा। हम सेवक समेत परिवारा॥

बहु प्रकार तब अस्तुतिकीन्हा। तबधृतराष्ट्र शांति मनलीन्हा।
अन्धनृपतितबकह्यउ विचारी। भीम सबै मम पुत्र सँहारी।
मिलन हेतु हमरी है आशा। कपट बुद्धि मन में परगाशा।
भस्म करन चाहै मन माहीं। तबकह कृष्णभीम यहँ नाहीं।

दो० काल्हि आइ कै भेंटिहैं भीम तुमहिं नरनाह।
चारो बन्धव मिलेतहँ विनय बहुत करिताह॥

तब यहश्रीपति युक्ति उपायउ। लोहे भीम तहां निर्मायउ।
भीमसेन कहँ राखि दुराई। लोहे भीम अन्ध पहँ लाई॥
ठाढ़ो भीम कहत यदुराई। मिलो हेतुकरि कण्ठलगाई॥
नृपके कपट आहि मनु भाई। मारो भीमहि दुख मिटिजाई॥
कहा बात हिरदयमा चाही। पुत्रकेशोक विकल तनमाही॥
हर्षत क्रोध मिले तब राई। मनहुंपरी दुखिया निधिपाई॥
अयुत नागको बल तनमाही। क्रोधित भीमसेन को गाही॥
मिलत लोह चूरण करिडारा। पुहुमी माहिं परा कै क्षारा॥
संजय हाहा करी पुकारा। भीमसेन को करे सँहारा॥
सबही हाहा शब्द पुकारा। भयो मोह तब अन्ध भुवारा॥
तब माया करि रोवन लागे। भीम शोक हिरदय महँपागे॥

दो० हाय भीमसुत राजा बहु विधि करत पुकार।
शोक शांति जबहीं भयो श्रीपति वचन उचार॥

राजहि बात कहत यदुनाथा। रोदन कहा करो नरनाथा॥
अहै भीम सुनियो होराई। धृतराष्ट्रक को कृष्ण बुझाई॥
राजा कहत सुनहु बनवारी। है सब रचना कृष्ण तुम्हारी॥
सर्वमयी तुम हो भगवाना। तुमहीं देहु ज्ञान अज्ञाना॥
वैसी बुद्धि तासु को दयऊ। जाते शत बन्धव मरिगयऊ॥
पांडव फल जीते पुरुषारथ। भक्तहेतु कीन्ह्यउ तुमस्वारथ॥
पांडव कुल के भयो उबारा। कौरव वंश कीन्ह संहारा॥

दिनाअठारहअस रण रच्यऊ। शत बन्धव महँ एकनबच्यऊ॥
मोर वंश तुम कीन्ह सँहारा। कृष्ण लीजिये शापहमारा॥
त्रिंशति षट संवत यदुराई। तवकुलआपुसमहँ कटिजाई॥
दो० छपनकोटि यदुवंश है पुत्र प्रपौत्र तुम्हार।
लेहु कृष्णतुमशाप मम एकहि दिन संहार॥
हँसि के कृष्णकही यह बाता। कोअस है जगमें सज्ञाता॥
यदुवंशिन सों जीतन चहई। कौन जक्त में ऐसो अहई॥
आपहि वंश होय अपकारा। यद्यपिपायो शाप तुम्हारा॥
पापी कुरुपति गयो सँहारा। काह दोष धौं भयो हमारा॥
हमजब गये हस्त्यन दरवारा। पांच गांव मांगे भूपारा॥
ग्राम देहि नहिं मारन चहई। तब कुरुपतिसनभीषमकहई॥
मोहिंशाप केहिकारण दीन्ह्यउ। सहेजक्तपतिकहिबे लीन्ह्यउ॥
सुनिकै लज्जित भै गंधारी। कृष्ण वचनसों शोकनिवारी॥
पुत्र शोक छांडेउ गंधारी। तज्योक्रोधतनु सुरतिसँभारी॥
ऐसे सुनतशांत सब भयऊ। तबहींकृष्ण हर्षमन लयऊ॥

दो० क्षमा क्रोध जबहीं भयो अंध कुरूपति राय।
पाछे तहँवां द्रौपदी पुत्र शोकबहु पाय॥

ांच पुत्र गये वधे हमारा। विलपे डारि भूमिमंझारा॥
ांधारी गहि हाथ उठाई। लीन्ह वधू कहँ कंठलगाई॥
हु प्रकार समुझावहिं वानी। भइतब मौनि द्रौपदीरानी॥
बे वधू ले कंतन रोवत। देवलोक सबसुरगण जोवत॥
रुण वयस सब ही हैं वाला। प्रथमबयसअतिरूपविशाला॥
े केश न देह सँभाला। व्याकुलसकलमहा विकराला॥
इसब देखि परिहस्यो शोका। पुत्र तुम्हार गये सुरलोका॥
सुभद्रा सुतहि पुकारी। पुत्रहि विनाधीर किमिधारी॥
क्रव्यूह युद्ध में वीत्यउ। करण द्रोण वीरनते जीत्यउ॥

ऐसो पुत्र जासु को मरई। तासुजननिकिमि धीरजधरई॥

दो० कैसे जीवै मातु वह और तासु की नारि।
उत्रा रोवनि लाजतजि हा प्रीतम सुखकारि॥

देख्यो विस्मय श्री भगवंता। रोवत पारथ शोच अनंता
उत्रहि देखि सबैतहँ रोवत। कुंती रानि वधू मुख जोवत
सासु सुभद्रा कहि समुभावत। उत्रा कहँ कर गहि बैठावत
यहि प्रकार रोवत सब नारी। कुंती मातु करै मनु हारी
ऐसे एक एक भइ धीरा। शोकते व्याकुल रहे शरीरा
कुंती रानी औ गंधारी। कीन्ह वधुनको बहु मन हारी

दो० आरत नाद मिटा तब बहु बहु धीर धराइ।
सबमिलि त्यागहु शोकअब कह्यायुधिष्ठिरराइ॥

इतिश्रीमहाभारतेसबलसिंहचौहानभाषाकृते स्त्रीपर्वणि
कुरुपाण्डव विलापवर्णनोनामतृतीयोऽध्यायः ३॥

आरतनाद शान्त जब भयऊ। धृतराष्ट्रक राजा सों कहऊ
सुनहु बात धर्मज सुत राजा। अब नहिं शोचकरनकोकाजा।
हरिकी माया ते संसारा। आवत जात न लागै बारा।
मरे वीर भारत मैदाना। दानव हते देव जे नाना।
अष्टादश क्षोहिणि दलभारी। भारत भूमि परे सब भारी।
द्रोण करण भगदत्त भुवारा। और नृपति जे हते अपारा।
और नृपति जिनकेनहिं कोई। समगति करो सबन को सोई।
राजा कैसो करे उपाई। दाह कर्म बीरन के आई।
सुनिकै बात युधिष्ठिर राजा। लागे करन दाह कर काजा।
धर्मज भीम धनञ्जय बीरा। औरनकुल सहदेव रणधीरा।

दो० पांचो बंधवमिलि तहां करेंदाह उपदेश।
बड़े बड़े सरदार सब क्षत्री बीर नरेश॥

चन्दन अगरसहित घृतलीन्हे। दाह कर्म सबही को कीन्हे॥
पहिले दुर्योधन शत भाई। लषण कुँवर को दाह कराई॥
भूमि गुप्त करि कुरुपति धारा। बाहर काढ़ि कुँवर को जारा॥
द्रोण वीर भगदन्त भुवारा। और कलिंग शूर बरियारा॥
कर्ण वीर अँगार मति रानी। क्षेत्र माँझ सतीभइ आनी॥
और त्रिया जेहिसत मनमाना। भई संगपति सती प्रमाना॥
भूरिश्रवा जयद्रथ राजा। अभिमन्यु दाहकरे तबकाजा॥
उत्रा सती होन को जाई। कहँ कृष्ण तासों समुझाई॥
तुम्हर गर्भ पुत्र यक होई। कुरु पाण्डव के सरबर सोई॥
दुइ मास गर्भ कहिभाखा। बहुसमुझाइ कृष्ण तेहिराखा॥

दो० बहु प्रकार उत्रा कहँ कह्यउ कृष्ण समुझाइ।
दुहूँ वंश महँ एक पति होइ गर्भ तुव आइ॥

नृ विराट अरु द्रौपद राजा। सोमदत्त के दाहन काजा॥
अंशुमान को दह्यो शरीरा। चेकितान दह्यो रणधीरा॥
काशीराज शिखण्डी वीरा। धृष्टद्युम्न को दह्यो शरीरा॥
करि और त्रिगर्त नरेशा। दाह कर्म सब कीन्ह नरेशा॥
द्रुपदी के पांच कुमारा। गति कीन्ही तब धर्मभुवारा॥
घटोत्कच भीम कुमारा। और हलंबुष दानव बारा॥
दाहन कर्म सबहि को कीन्हा। क्षत्री वीर जहांलगि चीन्हा॥
के को जेतने असवारा। अरु पायक जे भये सँहारा॥
भारत महँ जूझे हैं जेते। दाहकर्म धर्मज किये तेते॥
धृतराष्ट्र अरु सँग नरनाथा। गये गंगतट ब्राह्मण साथा॥

दो० तर्पण अरु अस्नान करि क्षत्री देव प्रमान।
याहि प्रकार राजा कर दाहन कर्म सिरान॥

करि अस्नान नगर में आये। तब कुंती पुत्रन समुझाये॥
त सुपुत्र आपहि संसारा। सोइ कर्ण सुत हते हमारा॥

कन्या कलँक भयो अवतारा। सूर्यध्यानकीन्ह्यउ ज्यहिवारा॥
ज्येष्ठ बन्धु सोइ करण तुम्हारा। प्रेत कर्म तेहि करो भुवारा॥
यह चरित्र राजै सुनि पाये। हायकरण तुम कहां सिधाये
भ्राता आजु बात सुनि पाये। अनजाने रण तुमहिं गिराये
आगे माता नाहिं जनाये। भाष्यो तब जब मारि गिराये
मो कहँ शोक सिन्धु में डारेउ। पहिले माता नाहिं सँभारेउ
तबहिं शाप माता कहँ दीन्हा। तव गुण मातु कर्णबधकीन्हा
गुप्त कथा नारिन तन माहीं। रहे कदापि कला उर नाहीं।

दो० महा शोक राजा हृदय कर्णहिं हेतु विलाप।
ज्येष्ठ बन्धु बधकीन्हेउ भयो महा बड़ पाप॥

कर्ण वीरके कर्महिं कीन्हे। वेद प्रमाण सुगति मनु दीन्हे॥
है वृषकेतु जो कर्ण कुमारा। कर्म पिता के करै सँभारा॥
औरो ज्ञाति सबै परिवारा। कीन्हे कर्म वेद व्यवहारा॥
तर्पण ज्ञान गंग महँ कीन्हा। पिण्डदानतब दशदश दीन्हा॥
यह कीरति जलमें निर्बाहा। पुनि बाहर आये नरनाहा॥
क्रियाकर्म सबके हित कीन्ह्यउ। बहुतदानविप्रनकहँदीन्ह्यउ॥
विदुर और धृतराष्ट्र भुवारा। पांचो पांडव नन्द कुमारा॥
गृह में गये सबै यक साथा। पाण्डव सङ्ग आपु यदुनाथा॥
रहे गेह महँ सब जन आई। कुन्ती अरु गन्धारी माई॥
सहित द्रौपदी गृह महँ जाई। चिंतावन्त धर्मसुत राई॥

दो० ज्ञाति बन्धु को शोक है धर्मराज मनमाह।
दुख पावत हैं हृदय महँ पाण्डव पति नरनाह॥

यहि अंतर तहँ सबमुनि आये। पाराशर तब द्वर्पि सिधाये॥
नारद मुनि आये पुनि तहँवां। सनक सनंदन हूंगे जहँवां॥
व्यासकपिलअरुअष्टपिगणनाना।मुनिवशिष्ठतहँ कियोपयाना॥
ऋषि जमदग्नि संग सब आये। धर्मराज तब दर्शन पाये॥

पांचों बंधव बैठे जहँवां। कुरुनृप और विदुरहैं तहँवां॥
बंधु शोकते धर्म शरीरा। नयनश्रवतजलबहु दुखपीरा॥
राज पाट हित बंधव मारा। महाशोक महँ धर्म भुवारा॥
रोदन करें तहँ धर्म नरेशा। बन्धुशोक तन भयो प्रवेशा॥
तबहीं व्यास सिखावन लागे। राजनीति धर्मज के आगे॥

दो॰ बहु प्रकार समुझाय के धीर धरायो व्यास।
कृष्ण समेत बन्धु सब बुद्धिचक्षुहं पास॥

सुर अरु असुर दनुज नरदारा। बन्धु बन्धु ते बैर सँभारा॥
सर्प गरुड़ बांधव परमाना। सदा युद्ध ते करें निदाना॥
सदा सों यहे बात चलिआई। तुम कह शोच करत होराई॥
जन्म मृत्यु होते परमाना। हरिमाया काहू नहिं जाना॥
तीनोंरूप त्रिगुण अवतारा,। सिरजें पालें करें सँहारा॥
जनमत संग मृत्यु तो आवा। माया रूप गर्भ नर पावा॥
मरिहैं सबै न बचिहै कोई। जेतने देव दैत्य नर सोई॥
मरहिं देव अरु इन्द्र भुवारा। मरहिं अष्टकुल नागपसारा॥
मरिहैं धरती और अकाशा। मरिहैं मेघ नीर परगाशा॥
मरिहैं चन्द्र सूर्य अरु तारा। मरिहैं ब्रह्मऋषिहि संसारा॥

दो॰ शोक परिहरो धर्मसुत देखहु ज्ञान विचार।
जो जन्मा सो सब मरा मृत्यु लोक संसार॥

केतक भये मही अवतारा। कहां गये वे सबै भुवारा॥
ते भये कहत नहिं आवैं। अन्तकाल सबमृत्युहि पावैं॥
राजा रंक मरें सब भारी। मरिहैं महावीर धनुधारी॥
यहि लोक नाम यहि अहई। जो कोइ जन्म आइकै गहई॥
रहें सबै अमर नहिं कोई। केवल सुयश रहै जग सोई॥
माता पिता बधू सुत भाई। जीवतभरि माया अधिकाई॥
अन्तकाल एको नहिं अहई। अपनोधर्म आप सँग रहई॥

# अथ महाभारत

## शान्ति पर्व।



राजा सुनौ शान्ति विस्तारा। करत राज श्रीधर्म्म भुआरा॥
ज्ञाति शोकते धर्म्म भुआरा। भावत नहीं राज संसारा॥
दिन दिन महाशोच तब माना। चौथेपन का कौन पयाना॥
शतबन्धुनरु द्रोण गुरु मारा। रोवहिं धर्म्म दीर्घ जलधारा॥
कर्ण बन्धु सोऊ वध कीना। भीपम तौ शरशय्या लीना॥
यहै शोच तौ राजा करही। दिन२तनु दुःखित दुखपरही॥
जेही अवसर मुनि सब आये। नारद और वशिष्ठ सिधाये॥
मार्कंडेय कपिल अरु भृगुमुनि। जमदग्नी औरौ मुनीशगुनि॥
वृहदश्व लोमश सज्ञानी। सब मन्त्रीगण विदुरप्रमानी॥

दो० श्रीवलभद्र नारायण पांचौ बन्धु भुआर।
बैठे सबै सभा विषे सुतौ परीक्षित वार॥

सबै करत राजा से बाता। श्रीबलहरिमुनिऋपिसख्याता॥
परजा भाग धर्म्मसुत राजा। पुरी हस्तिना शोभित राजा॥
बड़े भाग कुरु सब संहारे। परम सुःखकर राज भुआरे॥
जस संजय नृप शोक गमाये। नारद सबको कहिसमुझाये॥
वेदव्यास ऋपी बहु ज्ञानी। धर्म्मराज से कहे बखानी॥
ज्ञान तन्त्र सुनहु नृप बाता। चलो वेगि भीपम पै ताता॥
व्यास वचन सुनिके नरनाथा। चले नृपति हरिबलहैं साथा॥
औरौ सबै मुनी सँग लाये। कुरुक्षेत्र में पहुँचे आये॥
जहँ शरशय्या भीपम पाये। बैठ रावै तहां मन लाये॥
[illegible] भीपम कहँ देखा। महा शोक बाढ्यो नृप पेखा॥

हृदय शोक प्रकाशिकै कहै लाग नृप बैन॥
बालक काल पिताके हीना। तब प्रतिपालन तुमहीं कीना॥
मोसम पापी मुग्ध न आना। भीषम मैं मारे अज्ञाना॥
सत्य वचन हमको गुरु जाना। मैं कर पाप असत्य बखाना॥
जेठ बन्धु कर्णहि रण मारा। अस्त्रहीन पारथ संहारा॥
मोसम पापी जगत न कोई। भये नहीं नहिं होवै कोई॥
पांच पुत्र द्रुपदी के गयऊ। औ अभिमनुरणमेंबधभयऊ॥
कौन सुःख है राज हमारा। अल्पकाल पातक को टारा॥
जाऊं वनहि तजौं मैं राजा। वनोवास कुमती के काजा॥
शोक अनल ते दहै शरीरा। महाशोक से कह नृप वीरा॥
दो० शोक व्याकुल है राजा जक्तबन्धु दुख ताप।
कर्म लिखा नहिं जानहि सहब कहा संताप॥
कहही बात व्यास समुझाई। समाधान कै सुन अब राई॥
बाल युवा वृद्धहु किन होई। अन्तकाल मरते सब कोई॥
दुख सुखहै यक सम संसारा। काल सर्व्व संहारनहारा॥
रोगी मरे वैद्य मरि जाई। स्त्री पुरुष मरें सब राई॥
राजा प्रजा गुणी सब मरैं। देवरु दैत्य जन्म सब धरैं॥
मरिहैं गँधरब यक्ष अपारा। चांद सूर्य्य मरिहैं अवतारा॥
सिधि संन्यासी मरिहैं भारी। मरिहैं राजा रङ्क भिखारी॥
जहँवा जन्म मृत्यु है तहँवा। दुख सुखसब एकसँग आवा॥
यहै बात जब भीषम सुना। सुनतहि हृदय में तब गुना॥
दो० शरशय्या महँ भीष्म कह सुनो धर्म नरनाह।
जहँ संयोग वियोग तहँ यही भेद जो आह॥
पानी विंब देख संसारा। नाश होत नहिं लागे वारा॥
होतव्यता जो कर कर्त्तारा। कहा तुम्हार रहब संसारा॥
जन्मे वीर रूप जग जाना। होती मीच पतंग समाना॥
रात्री दिन पटऋतु परमाना। रचना रचते विविध विधाना॥

पुनि पुनि आय करै पैसारा। आवत जात न लागहिं वारा॥
कहैं व्यास सुनहु नृप सोई। आशा छोंड़िसकत नहिंजोई॥
औषध विद्या मन्त्र अपारा। अस्त्र सेज औवलि विस्तारा॥
घना कुटुम्ब वहुत विस्तारा। अन्तकाल को राखे पारा॥
काहूकेर पुत्र पितु नाहीं। भार्य्या भगिनी मातु न आहीं॥
जैसे पथिक चलै मग माहीं। तैसे जक्त माय सब आहीं॥
एकहि संग रहै परिवारा। अन्तकाल को देखनहारा॥

दो० कौन पन्थ कै गवन है पाव न कोई चाह।
मोर मोर जो भाषता सो माया हरि आह॥

पुनि पुनि जन्म होत संसारा। घरी रहट जानौ संसारा॥
कर्म्म छल जैसे जो करई। सो प्रकार जग भुगते फिरई॥
मायाजाल कपट मन वन्दा। सब घट पूरण वालगोविन्दा॥
यहि से तरे नाम इक धाई। यज्ञ ध्यान मनसाफल पाई॥
विना भक्ति विष्णुः को देखा। कोटियज्ञ औ धुर्म्म अलेखा॥
पूर्व्वज पाप सोय फल पावै। धर्म्म पन्थ से सो सुख पावै॥
गंगासुत तव कहत वखानी। श्रुति इतिहासपुराण वखानी॥
अत्री कहेउ जनक के पाहीं। जनक यज्ञशाला के माहीं॥

दो० स्वर्ग मृत्यु पाताल सब सृजा प्रजापतिताहि।
देव दैत्य नर नाग है जन्मत वाढ़त ताहि॥

मृत्यु नहीं जानै सब कोई। पृथ्वी भारन व्याकुल होई॥
राय कहा परजापति ताहाँ। पिंग भये भारत रणमाहाँ॥
दिनादिन सब बाढ़ी परिजाना। परजापति से प्रथम वखाना॥
क्रोधरुद्र के नैन निहारा। कन्या एक भई अवतारा॥
ब्रह्मा पाँह कहे सब वाता। आज्ञाकहो कवन सख्याता॥
सबै जक्त अव करौं सँहारा। तबै प्रजापति कहा विचारा॥
मत्यः नाम प्रजापति भाखा। अम्वु रुद्रके को गुणराखा॥
न परिवार करौं गण भंगा॥

सूर्य वदन यमको परमाणा। परम अधर्म विचारहु ताना॥
दो० चित्रगुप्त सँग यम रहैं मृत्युलोक संचार।
सुन्दा गृहस्थीरयम करत जगत संहार॥
इंडअस्त्र तव ताको दीन्हा। यही प्रकार प्रजापतिकीन्हा॥
शिव विद्याधर हैं परमाना। गँधरव किन्नर सुर तवजाना॥
मृत्यु पाय चल उत्तर द्वारा। उपमा कौन कहै को पारा॥
उत्तम द्वार मार्ग्ग उजियारा। सो सूरज नहिं तहाँ पसारा॥
योगी सिद्ध संन्यासी जेते। पश्चिम द्वार जातहैं तेते॥
पूर्व द्वार उत्तम अस्थाना। तहाँ जायँ जो सुनो बखाना॥
कन्या शृंगी अन्नको दाना। पूर्व माहिं सो पावहिं जाना॥
सत्यवन्त दाया परमाना। अतिथिसेवपरहितसनजाना॥
देवास्थल पुष्कर जो निकरै। पूर्व द्वारसे सव संचरै॥
तीनद्वारके भेद बखाना। जौनकर्मकरिजेहिदिशिजाना॥
दो० उत्तमकथा प्रकाशकिय सुनो धर्म कर राव।
जवन कर्म्म करता जवन तहाँ तवन सो पाव॥
अव सुन दक्षिणमार्ग्ग भुवारा। तहँ पर हैं चौरासी धारा॥
राति दिवस है तहँ अँधियारा। सात लाख औ तीनहजारा॥
हैं यमदूत तहां निहधीरा। देखत सवै कुरूप शरीरा॥
लोहदण्ड सव के कर माहीं। वहै द्वार यम रूप कुआहीं॥
पापी जीव तहाँ दुख पावै। राजा हम से कहत न आवै॥
रहै नदी वैतरनी ताहीं। रक्तमांस औ जल औगाहा॥
नाना कृमी विकट शरीरा। जल सरिता सोहै गंभीरा॥
तहँ जो जात सुनो सो काना। भीषम भाषैं शास्त्र प्रमाना॥
परदारा परद्रव्य चोरावै। मिथ्या निन्दा पाप तेहि भावै॥
औ ब्राह्मण गोहत्या करहीं। मातपिता गुरु चित्त न धरहीं॥
दो० नगर पापकर भञ्जता दुख देवै संसार।
गुरुजन ते हिंसा करै तहाँ करत पसार॥

इनको तो यमदूत ले जाई। जहाँ धर्म यम राजा अ
चित्रगुप्त तहँ करत विचारा। जाको जस पावे संस
पावन शमन नदी गंभीरा। ताते दाहत विवश शरी
लोहदण्ड मारें यम ताही। ऐसे कष्ट देत बहु आ
ऐस प्रजापति सिर्जे ताही। कर्म फल सब भुगतें जा
सब विष्णुः माया जो अहे। नानारूप भीष्म तो क
जन्मत संग मृत्यु अवतारा। यहिसे शोच न करो भुवार
कर्मके वश नरपाव कलेशा। छुटै न कोटिकल्प परवेश
श्रीकृष्णपद चितवन करै। कर्म बन्धसे सो उद्ध
दो० याहि विचारो भूपते तजो शोक संताप।
श्रीपति सबके कर्ता नाना पुण्यरु पाप॥
ताते सब कर्त्ता हरी करन करावन सोय।
इन्हींचरणलवलावहीं इनसे और न कोय॥
इतिश्रीमहाभारतभाषाशांतिपर्वभीष्मदर्शधर्मराजा
पावनोनामप्रथमोऽध्यायः सम्पूर्णः १॥
पुनि भीषम भाष्यो सुन राजा। तजो शोक शत करहू काज
सो जस राजा कथा सँचारा। भरत नाम राजा संसार
हरि बिन और एकनहिं जाना। महाराज भक्ती भगवा
राज्य कियो बहुदिन विस्तारा। बन्धु राज्य दे वन पगु धा
कियो प्रवेश महावन नृपती। निरतभक्तिपथ कृष्णकिग
एक दिवस अस्नान के काजा। सरवर मांह गये तब राज
गर्भवती हरिणी यक आई। नीर पिये को जल में जा
पूरण गर्भ मृगी सो आहे। माया विष्णु सुनो जो आ
पीकर नीर चली शिर नाई। प्रसव समय तो आय तुला
उदरपीर जो भई अपारा। प्रसव भई सो सुनो भुवार
बालक एक नदी के तीरा। राव चरित्र देख रणधीरा
दो० विधि के रचना ऐसिहै मृगी तजा तहँ प्रान।

देख भरत राजा तहां सर में करत स्नान ॥
नृपति शिशु परा अनाथा। तबहिं ताहि पाले नरनाथा ॥
अरु नीर देत आहारा। बहुत प्रीतिके पाल भुआरा ॥
य विचारि मृगा बन आये। सुत समान तो पालहि राये ॥
तने दिवस बीति तब गये। यक दिन मृगा भाग बनगये ॥
ये सँग जो मृग के तहां। परम सुख रहे सँगमें जहां ॥
जा हृदय महादुख आना। ढूंढ़त नहिं पायो पछताना ॥
बन ले गयो मोर कुरंगा। ताके हेतु सदा मन भंगा ॥
कितने दिवस शोकमहँ गयऊ। अन्तकाल राजा को भयऊ ॥
ब यमदूत गये ले ताहीं। हिरणा शोक हेतु मन माहीं ॥

दो० कै विचार तब धर्म नृप दीन मृगा अवतार।
मृग स्वरूप में जो रहै कौड़लपुरी मँझार॥

हसलाख मुनिनेरे तो जाना। कारण कहा ऐस भगवाना ॥
म चेतौ माया अवतारा। मृगा रूप यह हेतु तुम्हारा ॥
रव बात भयो तब ज्ञाना। जलतृणतजे कियानहिंपाना ॥
सा शोक मृगा तज प्राना। पाया तब दर्शन भगवाना ॥
ागे जन्म भये अवतारा। तब सो राजहिभयो उधारा ॥
ारे शोक कालके फांसा। ताते भूप करै हरि आशा ॥
रता करता तारत हरि है। तीनों लोक बखानत हरि है ॥
ारो वेद प्रजापति धारा। ध्यान धरे हरि पावत पारा ॥
प सहसमुख गुण जो गावै। नारद कपिल सनातनध्यावै ॥
री करैं तप जा पद आशा। करैअनन्तब्रह्माण्डप्रकाशा ॥

दो० सो हरि बिना सुजक्त महँ दूसर नाहीं आन।
धर्म सत्य यह कहा हम तो अंग्रित परमान॥

हस नाम ते धर्म न आना। सहसनाम गांगेय बखाना ॥
ारि वेद में सार जो आहे। सहसनाम से पाप न राहे ॥
म रमहि रामे रम रामा। राम सहसन नाम समाना ॥

राज स्वरूप व्याक भय नाहीं। छूटे व्याध धर्म्म पद जाहीं॥
करि संक्षेप बखाने नाना। सहस नामके महिमा आना॥
नाम अनन्त अन्त को जाना। एक नाम से पद निर्व्वाना॥
पञ्च नाम से द्वादश नामा। अष्टाविंश नाम है ज्ञाना॥
सत्य नाम सहसन में जाना। पुनि अनन्तको नाम बखाना॥
परमतत्त्व अह नाम जो एका। सुमिरहिंसन्तजोहृदयविवेका॥
परमधर्म्म को सार है सोई। नाम सहस्र पढ़े जो होई॥

दो० राम कृष्ण रघुपति हरी राघव राधा रवन।
विभुगोपाल शारंगधर गोवर्द्धनधर जवन॥
रावणारि कंसारि हरि भक्त बन्धु भगवान।
ध्यानकरौ मनजानिधरि मनसावाचाजान॥
सर्वसार जे जगपती इतना नाम बखान।
नाम भजे पातक हरत भूप सुनौ दै कान॥

इतिश्रीमहाभारतभाषाशांतिपर्वद्वितीयोऽध्यायःसमाप्तः २॥

राजा सुनौ कथा तौ अहै। पुनि गंगासुत राजहि कहै॥
ब्राह्मण क्षत्री वैश्य सोहाई। चौथे शूद्र वर्ण सुन राई॥
गंगासुत तब कहैं बखानी। इनके धर्म्म नीति सज्ञानी॥
प्रथमहि ब्रह्मकर्म सो जाना। विद्या वेद सहस्र प्रमाना॥
त्रयसंध्या धारण नित ध्याना। वेद प्रमाणहि जवन बखाना॥
योग न जाप न औ अध्यापन। उद्यापन औ धर्म्मपरायन॥
हत्यऽद्रि ब्रह्मवर्ण के धर्म्मा। गंगासुत भाष्यो यह मर्मा॥
ब्रह्मकर्म सब ब्रह्म सुजाना। ब्रह्मज्ञान ब्रह्मा परमाना॥
सुन्दर जन्म जातु संसारा। संस्कार से द्विज संचारा॥
वेद अभ्यास विप्र सुजाना। ब्रह्म जनमसे ब्राह्मण जाना॥

दो० संध्या तर्पण विविध विधि वेद पाठ परमान।
परमकर्म यह विप्रका भीषम कहा बखान॥

क्षत्री गो ब्राह्मण का पालै। मंत्री प्रीति शत्रु संहारै॥

भिक्षा जु अन्न कर दाना । गाढ़े शरण न जाय जो प्राना ॥
रण में शूर धर्म्म मन माना । है क्षत्री जो धर्म्म बखाना ॥
वैश्य बणिज कृषि को संचारी । द्विज वैष्णव पूजा अनुसारी ॥
सदा धर्म्म जो यहै बखाना । चौगुण वर्ण धर्म्म जगजाना ॥
सुन्दर धर्म्म सुनै सब कोई । तीन वर्ण को सेवत सोई ॥
आलस तजो भक्त भगवाना । चौगुण वर्णरु धर्म्म बखाना ॥
आपन आपन राखहि धर्म्मा । चार वर्ण के याही कर्म्मा ॥
सृष्टि होय है केहित न सेवा । त्यागै सत्य सुनहु नृप भेवा ॥
कै वीचार परै गृह माहीं । तब तासू गृह भोजन खाहीं ॥
राजधर्म्म जो सुन विस्तारा । मिथ्यावाद दण्ड नहिं सारा ॥
अन्य प्रजा जो लोभ न करही । दानरु धर्म्म यज्ञ मन धरही ॥
नीति बाहुबल यह संसारा । पालहु प्रजा पुत्र परकारा ॥
वचन प्रतिज्ञा अहै प्रमाना । भूप यही नित पाल सुजाना ॥
मन्त्री दिश न धरै विश्वासा । प्रीतिप्रतीति वचनपरकासा ॥
राऊ वृह्म जो विष्णु स्वरूपा । पूजा करब एक मति भूपा ॥
तीन दिना के सुनब पुराना । राजधर्म सब सुनहु प्रमाना ॥

दो० देव दोष मिथ्या नहीं रहही रैन सचेत ।
राजनीतिका धर्म अस रिपुसे जीतब खेत ॥

पती धर्म पती कर सेवा । यह वृत्तान्त सुनहु जो भेवा ॥
सेवक धर्म पती सेवकाई । विनबोले सबकर अधिकाई ॥
याते धर्मज सब सुख पावै । गृहद्वारा विवाह करवावै ॥
राहू अंग गुरुका देई । सेवक धर्म कहे पुनि तेई ॥
गृह को धर्म अभ्यागत पूजा । अन्नदान से आन न दूजा ॥
वैष्णव धर्म यकांतके पाऊ । लीन ज्ञान परसंग उपाऊ ॥
ओ संन्यास तपस्या करै । भीषम राजा यह संचरै ॥
सबहि धर्मसार यततोऊ । अन्नदान औ सत्य स्वभाऊ ॥

दो० परहिंसा परकर्म ज त्यागै दयावंत हित होय ।

क्षुधार्थी अनदानदे यहि से धर्म न कोय॥
गुरु भक्ती पर नाहीं भक्ती। भक्तीविना जाततनु अगती
विष्णुपरे सुर और जु नाहीं। गुरुविष्णु सम कहिये ताही
गंगा परे नदी नहिं कोई। एकादशि सम व्रत नहिंहोई
वेद नाम जो साम प्रमाणा। इन्द्रियनाम न रूप प्रमाणा
यह सव नाना शास्त्रक धर्मा। ताको कहिये उत्तम कर्मा
क्षत्री होय शोच का करहू। ज्ञान हमार हृदय में धरहू
रणमें क्षत्रि उपस्थित होई। वन्धु पिता पुत्रहु नहिं कोई
तातें शोच तजो परमाना। राजा सुनिये करौं वखाना
साहसरण क्षत्री को कामा। भजोचरणतुमश्रीघनश्यामा
हरिको चरण सदा मन लावो। भवसागर तर निश्चयजावो

दो॰ पिता बंधु सुत क्षत्रिको रणमें कौन विचार।
आपन धर्म जु आप सँग भीषमकर उपचार॥
धर्म एक सँग होत निज और संग नहिंकोय।
यहिते वह मन राखिये धर्म न छोड़ौ सोय॥

इतिश्रीमहाभारतभाषाछन्दकृतशांतिपर्वतृतीयो
ऽध्यायः समाप्तः ३॥

वैशम्पायन कहैं विचारा। भीषम भाषे धर्म भुव.
व्रतन शिरोमणि एकादशी। तुलसी पुष्प तीर्थ वनरशी।
ताको राजा सुन विस्तारा। दुर्लभजन्म जो कह संसारा।
एकादशिकी महिमा याहै। भीषम धर्मराज सों कहै।
दैत्य मुरासुर अति बल भारी। ताते हरि माया संचारी॥
युद्ध माहिं जीती नहिं पारा। मुरा असुर दानव संहारा॥
हरिको नाम मुरारी तवसे। हरिवासर जु जन्महै तवसे॥

दो॰ अनगिन माया विष्णुकी योगमाया संचार।
एकादशि व्रत महिमा सो तो सुनो भुआर॥

[illegible] राजा। [illegible] रूप करै सो साजा॥

...वती तासुकी रानी। धर्म पुत्र गत शूर सुज्ञानी॥
एकादशि व्रत सो संचारा। ताको राजा सुनो विचारा॥
...पके पुष्प वाटिका आही। तोरे पुष्प उर्वशी जाही॥
मालाकार पतीका दहे। धर्म्म प्रभाण सभातो गहे॥
राजा पहँ तो वात जनाये। तब राजा देखनको आये॥
...उर्बशि सब अर्थ सुनाये। हमें सुरपती यहां पठाये॥
पुष्प हेतु आये तो कामा। पतिव्रतरत धर्महिके कामा॥
एकादशिको पुण्य जो चहिये। तवहिविमानअमरपुरजइये॥
राजा पूछे सब व्यवहारा। कहो भेद नाहीं संसारा॥
दो० दशमी एकहिबेर नृप नियम करे आहार।
एकादशिउपवास व्रत शुचितनु रूपसवार॥
एकादशि व्रत रहै उपासा। प्रात द्वादशी होत प्रकासा॥
करि अस्नान अन्न दे दाना। एकोतरसै सेर वखाना॥
...हिके मांह छूट जो होई। एकादशि निसरावा देई॥
...वेना पीत उछरंग न करे। ताको पुण्य सर्वको धरे॥
ताको पुण्य सो पावहि तवहीं। जाय विमान स्वर्गको जवहीं॥
...राजाको जगमो नाहीं। यहिप्रकारको जानत आहीं॥
खोजत एक तु भई उपाई। रजक एक नगरीमें अहई॥
तासु नारि सो रही कोहाई। एकादशिको अन्न न खाई॥
...य विवश सोरही उपासा। व्रतपूरण द्वादशी प्रकासा॥
तेन चरणनसे छुये विमाना। तवहिविमानतुस्वर्गउड़ाना॥
दो० यहगतिदेखत भूपमणि एकादशि परमान।
पुत्र समान प्रजापती पालत रूप सज्ञान॥
दुखी दरिद्र कोइ पुर नाहीं। धर्म दृढ सो राजा माहीं॥
एकादशि विन और न जाना। और देव नहिं पूजतआना॥
दशमी घर घर डोंड़ि बजाई। कहे दूत सबकहँ हँकराई॥
दशमी संयम के उपहारा। हरिवासर त्यागी संचारा॥

एकादशी जागरण करे । प्रातस्नान द्वादशी
करे अनेक अन्न जो दाना । पुरमें गृह प्रति करे बखा
ऐसी बात नगर संचारा । गज बाजी नहिं पावअहा
वृद्ध युवा पशु नर अस नारी । बालक दूध न दे थनहा
चारों वर्ण प्रजा जे रहे । पशुअरु जीवजन्तु जो अ
पापक नगर नहीं लवलेशा । ऐसा व्रत सब नगर प्रवे

दो० पशु श्वानादिक गजादिक और जीव चंडार ।
मृत्यु समय प्राणी सबै नहिं यमलोक सँचार ॥

एकबार कौतुक तो भयऊ । यक चंडाल मृत्यु जो भयऊ
पापी महा रहा अपराधी । यमके दूत चले ले बांधी
विष्णुदूत तत्क्षण तहँ धाये । यमदूतन को दूर कराये
बहुप्रचारसे गये जु ताही । जीवहि विष्णुदूत ले जा
यमके दूत भाग सब राई । यमराजा सन खबरि जना
विष्णुदूत सारे प्रभु काजा । ले चण्डाल गये सुन राज
बन्ध छोरिके हमको मारे । जीवहि ले वैकुण्ठ सिधा
रथ चढ़ाय लेगे पुनि सोई । यमसे दूत कहें अस रो
भागे हम ले आपन प्राना । धर्मराज तुम सुनो बखाना
धर्मराज दूतन दुख देखी । अपने मनमें विस्मय लेखी

दो० दूतहि सँगले भूपमणि ब्रह्मलोक पगधार ।
ब्रह्मपास तौ जायतब कहा वचन संचार ॥

मोरकाज यह पदसे नाहीं । जेहि मन माने दीजैताही
कारण तासु सुनो प्रसाला । अवधनगर चंडाल महाना
ताको लेन दूत सब गयऊ । विष्णुकेदूत महादुख दय
तब ब्रह्मा लागे अनुसारन । सुनो धर्म कहताहों कार
एकादशी विदित संसारा । महापातकी पावत पा
एकादशी क्षुधा जो सहै । तेहिके अनेक पाप सब द
तार दूत तहँ जाय न पारा । एकादशी विष्णु अधिकार

पुना बात ब्रह्मा कै जाना। धर्म्मरायको आप बखाना ॥
मोरा इह पद नाहीं काजा। कहे बात ऐसे यमराजा ॥
दो० तब ब्रह्मा कह बात यह सुनौ धर्म्मके राव।
करत पक्ष तव कारणे रचिये एक उपाव ॥
नारद कहा नारि औ नारा। ताते मोहित भये भुआरा ॥
यज्ञजमो बूझा को जाना। सर्व देव को अंश प्रमाना ॥
सेजो नाना रूप अपारा। लै ब्रहा तासें जिव डारा ॥
तवपर एक किये परधाना। मोहनी रती रूप परमाना ॥
मोरी बात अवधपुर जाई। रुपमांगतको धर्म्म नशाई ॥
ठकर पान सुकन्या जाई। नगर निकट ठहरी वन आई ॥
राजा तहां अहेरहि गयऊ। तहां भेट कन्यासे भयऊ ॥
कामवश्य तो राजा मोहे। कह कत मात पिता को अहे ॥
तब कन्या कह बात विचारी। यहि वन में है वास हमारी ॥
दो० सुरकन्या देवानुगृह भया मोर अवतार।
व्याह नहीं भा भूपमणि रहत वनै मंझार ॥
राजा काम मोह कै कहई। अस स्वरूप जे वनमें रहई ॥
व्याह न करत सो कौने काजा। कन्या कहत सुनो हो राजा ॥
मनवांछित वर जो मैं पाई। सोई कन्त सत्य समुझाई ॥
राजा कहे चहौ का सोई। पूँछे देव जो मनमें होई ॥
अवधनगर जो देश अनूपा। मैं राजा रुपमांगत भूपा ॥
अपने बल जीता संसारा। दैत्य अनेक दुष्ट संहारा ॥
सूरज वंश कहत मैं तोहीं। आवै मन तो वरिये मोहीं ॥
कन्या कहा तेज मन जेते। महाबली मैं चाहों तेते ॥
सत्यप्रण, जो राजा कहिये। तब हम राजा तुमको वरिये ॥
सत्य हमार संग नरपती। तो हम मानी ताकहँ पती ॥
दो० जब जो चाहें हम नृपति तब सो दीजे मोहिं।
यही शपथ करु राजा तब हम वरिये तोहिं ॥

राजा सत्य कियो परमाना। कन्या तवहीं कीन पयाना॥
केतिक दिवस रहे तब राऊ। मोहित भये मोहनी भाऊ॥
दशमी राजा संयम कियऊ। एकादशि व्रत तब ते भयऊ॥
संयम हेतु भये नृप ठाढ़े। तवहिं मोहनी बोलत गाढ़े॥
खावहु पान भूपमणि राऊ। तब राजा ताकहँ समझाऊ॥
एकादशि का संयम आहै। मोरे हेतु नगर सब राहै॥
तब मोहनी कहत रिसियाई। यह तौ कंत मोहिं नहिं भाई॥
राजा भय पुरवासिन सुना। सुनत वात सवही मनगुना॥
दानरु यज्ञ होम के कर्म्मा। जानौ यज्ञराजको धर्म्मा॥
संन्यासी वैरागहु जेते। व्रत उपवास कर्म हैं तेते॥

दो॰ पान खाइये भूपमणि तजहू व्रतकर बान।
परवशते यह खाइये दीजै हमको दान॥

राजा तब मोहनी से सुना। सुनत वात सवही मनगुना॥
ऐसी वात वहुरि जनि कहौ। जो हमार जिव राखा चहौ॥
तुमहूं व्रत करिये मनलाई। लेहु अभयपद हरिपुर जाई॥
सुनत मोहनी क्रोधित भयऊ। जाना भूप सत्य अब गयऊ॥
पूर्व कहे जो चाह तुम्हारा। देवआनि अब कहौ भुआरा॥
एकादशी तजो तुम राजा। जो चाहतहो सत्य सुराजा॥
नहिं तो देव पुत्रकर माथा। नहिं तो व्रत तजहू नरनाथा॥
राजा सुनिकै चकृत भयऊ। बिनती बचनकहे तबलयऊ॥
मानत नहीं मोहनी वाता। राजहि शोकभयो तब गाता॥
निज रानी से जाय जनाई। धर्मांगत पुत्रहु सुनि पाई॥

दो॰ पुत्र कहा सो वचन तब सुनौ सत्य तुम तात।
अंतकालपै देखहु पर्दा सत्य संघात॥

धर्मांगत जु वचन तब भाखौ। मममस्तक देकै पून राखौ॥
बहुत प्रकार पुत्र समझावा। रानी राजा के मनभावा॥
एकादशि व्रत करि अस्नाना। पिता पुत्र दीन्हीं बहुदाना॥

पुत्र पद्म आसन करि बैसे। धरे ध्यान योगी जन जैसे॥
तहाँ मोहनी कहे वखानी। संज्ञावती केशधरि तानी॥
सब सबै तहँ देखन आये। तब राजा कर खड्ग उठाये॥
आसन डोलेव शंकर जाना। द्विजस्वरूप करिगेभगवाना॥
दिव्य एक रथ आयो ताहाँ। दर्शन प्रकट दियो नरनाहा॥
गृहु सहित परम पद पाये। अन्तरिक्ष राजा मनभाये॥
तब मोहनि को श्रीभगवाना। शाप्यो नरकग्राम परमाना॥
दो० मम भक्तन पर संकट कीन तहाँ चण्डार।
तातें अगति तुम्हारि भइ नहीं तोर उद्धार॥
तब मोहनी बहुत दुख पाई। तब राजा पहँ विनती लाई॥
तमहू मोर दोप नरनाहा। मम उद्धार करौ जगमाहा॥
तब नृप हरिसे विनती लाई। देव दयापति श्रीयदुराई॥
पाप अनुग्रह करु नरनाथा। रहिहै तौ यह मोरे साथा॥
तब प्रसन्न भाषे भगवाना। जाहू यन्त्र होव परित्राना॥
द्वादशि में जो पारण करै। और शयनजो नींद संचरै॥
ताके व्रतहि धर्म बहु होई। तुमका व्रत छैहै पुनि सोई॥
तबहिं मुक्ति होय तेरी नारी। जग वैकुण्ठपुरी अधिकारी॥
यह वरदान जो मोहनि पाई। पुरीसहित नृपनगर सिधाई॥
दीपम भाषे पद्मपुराना। धर्मराज सुनतहि सुखमाना॥
दो० एकादशिका महातम भाषे सव गांगेव।
वैशंपायन कहत भे जनमेजय सुनभेव॥
हरिवासर उत्तम जु व्रत सवै पाप क्षय होय।
नाम सदा जो गावही त्यहि समान ना कोय॥
इतिश्रीमहाभारतभाषाशांतिपर्वएकादशीकथावर्णनो
नामचतुर्थोऽध्यायः ४॥
जनमेजय सुनिये यह काना। धर्मराजसे भीष्म बखाना॥
नरपती मैं तुलसि बखानी। ताकी महिमा कह को जानी॥

तुलसी रोपहि पूजहि ताही। प्रातदर्श से पाप नशाही
तुलसी रानि विष्णु हे राऊ। करत ध्यानहरिलोकसोपाऊ
एक पात्र राधे यदुराई। जन्म जन्मके पाप नशाई
करे प्रदक्षिण नामस्कारा। कबहुँ यमपुर नहिं पैसारा
शीश नवाय पत्र शिर धरही। तनुमेंके सब पातक हरही
संध्या दीप नित्य जो दीन्हा। अंधमार्ग उज्यारा कीन्हा
तुलसी दल पूजे भगवाना। शालिग्राम शिला परमाना
सदा वास वैकुण्ठहि पावै। तुलसीमहिमा कहत न आवै

दो० सुमिरण तुलसी मन्त्रको लहै वैकुण्ठ स्थान।
धर्म्मराज के आग्रह भीषम कहे बखान॥

शालिग्राम रूप हरि जोई। तुलसी दल संतुष्टहि होई
पूर्व दैत्य यक जलचर नामा। तासु त्रियावृन्दाजु बखाना
देवन संग महारण होई। दैत्यहि जीतिसकै नहिंकोई
वृन्दा पतिव्रता अवतारा। आप शरीर दैत्यकर धारा
तब हरिमाया करि विस्तारा। तासु धर्म नहिं दैत्य संहारा
वृन्दा पहँ यह माँगेव हरी। कैछल जाय नारि सो करी
रति दानहि जब वृन्दा दयऊ। तब रणमध्य दैत्यवधभयऊ
तब वृन्दा जाना सब भेऊ। पाहन शाप हरीको दयऊ॥
दैत्यहि गति कारण तब नारी। तब हरिपाहीं कहेउ विचारी॥
हरिने कही कोटि अवतारा। पाहन खंडव देह हमारा॥

दो० पत्र तोर मम पूजा तैं तरिहै संसार।
शालिग्राम होब हम तुम तुलसी अवतार॥

सो तुलसी की ऐसी महिमा। शंकर शेष बखानत महिमा॥
तुलसी माला जप जो करै। ताहि फूल सच्यत जो धरै॥
शालिग्राम शिलाको जोई। तुलसी दलसे पूजत कोई॥
उत्तम पूजा कोइ करावै। अन्तवास वैकुण्ठहि पावै॥
तुलसी मंजन हरिके पासा। भीषम कहे बात परकासा॥

तुलसी गृह मंजन जो करै । उत्तम मारग सो पगु धरै ॥
तुलसी माहँ अर्घ्य जल देई । अन्तकाल सुख पावै सोई ॥
तुलसी बास बदन परकाशै । तौने वास पाप सो नाशै ॥
तुलसी गेह द्विजन जो देई । उज्ज्वल मार्ग प्राप्ति सो होई ॥
तुलसी मृत्यु समय जल पावै । पापी ह्वै बैकुण्ठ सिधावै ॥
दो० तुलसी महिमा भाष्यऊ धर्मराज सुन कान ।
तुलसी भक्ती करत जो ताहि प्रीति भगवान ॥
आगे सुनौ धर्म्म के राऊ । तीरथमाहँ बनारस भाऊ ॥
जाति पत्र दै पूज महेशा । यमके नगर न करु परवेशा ॥
श्रीफल केर पत्र महँ सोई । शिवा शम्भु संतुष्टित होई ॥
शिवके लोक वास सो पावै । काशी मध्य जु प्राण गँवावै ॥
जो काशी में करवट देई । मन वांछित फल पावै सोई ॥
जो काशी में करतो वासा । यमके दूत न आवहिं पासा ॥
जो काशी में नर कहुँ मरई । तौ कैलास गमन सो करई ॥
जो काशी में धरही ध्याना । ह्वो शिवलिंग रूप परमाना ॥
जो काशीमें गोधन दाना । ताको फल अनन्त नहिं जाना ॥
जो काशी तीरथ नृप कहै । हर त्रिशूल पै काशी अहै ॥
दो० जो काशी महँ वास कर सहित महातम राव ।
शिवस्वरूप तेहि अंतहै यमके नगर न जाव ॥
तरे पतित वह गंगा पावनि । देव मुनिनके शोक नशावनि ॥
कोटिन लिंग करै परकाशा । सदा रहत वासहि कैलाशा ॥
महिमा ताहि कहत ना आवै । तीर्थ बनारस वृषव्रतावै ॥
यमके द्वारन परी पुकारा । काशीवास वर्ण अधिकारा ॥
हरपूजा काशी की महिमा । बहुत प्रकार बखानी वृन्ना ॥
धन्य धन्य लक्ष्मी जनावै । संतत वृद्धि शत्रुक्षय जावै ॥
रणमें जेतिक होत प्रकाशा । तनु से व्याधि होत है नाशा ॥
शिवस्वरूप लिंग परकासा । अंतकाल तेहि शिवपुरबासा ॥

क्षुधावन्त भो विप्रवर प्रेत तवहिं कहि लीन ॥
लेखक कहता बात विचारी । ब्राह्मण सुन अपराधहमारी
लेखक कह माया भम्माँऊ । क्षुधावन्ततो यक द्विजआऊ
ठाढ़ विप्र आशा तब कीन्हा । ताकोमें कुछ उतर न दीन्हा
पहर एक ठाढ़ा है रह्यऊ । भानिराश मुखफिरिकैगयऊ
तौने पाप प्रेत अवतारा । ताते लेखक नाम हमारा
वहिके बात सुनौ परवेशा । द्विजसे प्रेतक कहत नरेशा
गुरु नारायण माना नाहीं । विद्या पात्र गर्व्व मन माहीं
गुरू विप्र माना नहिं राई । प्रेत कि योनि ताहि से पाई
सुनि पांचोजन केर उपाई । विस्मय होय कहा द्विजराई
काम भखनहो जक्क तुम्हारा । ताते देह धरेव संसारा
दो० लज्जावंतहि पंचजन कहे वचन विस्तार ।
मल मूत्र उच्छिष्ट सब यह सब करै अहार ॥
अन्धकार में रहन हमारा । करो गोसाईं मम उद्धारा ॥
दयावन्त द्विज कहे पुराना । गंगा केर महातम ज्ञाना ॥
श्रवण परत पातक क्षयहोई । सुनतबचन तरिगे सबकोई ॥
गंगा पतितपावनी अहै । मृत्यु लोक को महिमा कहै ॥
एक समय सब देव उपाई । बैठे सभा अनूप बनाई ॥
विष्णु कहा शङ्कर से बाता । पंचवदन राग सख्याता ॥
शङ्कर कहेव देव से बानी । धरो धीर मैं कहत बखानी ॥
पंचवदन जो राग गँभीरा । सबै देव धरिसके न धीरा ॥
लिये कमण्डलु सो जल परे । राग निमित्त तो शङ्कर करे ॥
दो० विष्णु शरीरहि सोयजल राख्यो ब्रह्मा जानि ।
सुनो नृपति भीषम कहे गंगा चरित बखानि ॥
जब बलिछले त्रिपदहरिभयऊ । एकजपद आकाशहिगयऊ ॥
ध्यान तजो ब्रह्मा मन कीन्हा । वहिजलसे चरणोदकलीन्हा ॥
कन्या रूप भई अवतारा । जलस्वरूप प्रकटी त्रयधारा ॥

ो गंगा मृतलोकहि आई। सोइ महातम सुन मनलाई॥
तितपावनी गंगा जु अहैं। महापातकी पातक दहैं॥
सूर्य्य वंश तप सगर जु भयऊ। साठि सहस्र पुत्र निर्मयऊ॥
महावीर सैना वलवाना। अश्वमेध यज्ञहि नृपठाना॥
वहुत मुनी आये सव राऊ। अश्वमेध यज्ञहि निर्माऊ॥
सौ सव व्रत करिकै उपकारा। श्यामकर्ण पूजा संचारा॥
साठि सहस्र पुत्र दल संगा। परदक्षिण करि छुटा तुरंगा॥
दो० नाना देश जु सव जिते कहत होय विस्तार।
सुरपति मन्त्र किये तव यज्ञखण्ड अनुसार॥
जाना इन्द्र मोर पद लेई। तासे मन शङ्का भै तेई॥
इन्द्र आय तव मायाधरी। श्यामकर्ण को लै गे हरी॥
पुरी पताल कपिलमुनि पाहीं। वांधे अश्वजान कोउ नाहीं॥
लगी समाधि मुनी नहिं जानी। गये इन्द्र निज स्वर्ग स्थानी॥
तव सव वहुतो खोज तुरंगा। कहँ गो अश्व भयामनभंगा॥
तव पद चिह्न तुरंगम जाई। देखा अश्व मुनीके ठाईं॥
तव सव खोदे पुहुमी माहा। साठि सहस्र कुदारिन जाहा॥
खा सवहि चोरकरि जाना। मारा लात धरेव जो ध्याना॥
दो० छूटा ध्यान जु मुनीको क्रोधित नयन निहार।
साठि सहसू समेत तो भये पलक मो क्षार॥
गरभूप तव सुनि यह वाता। साठि सहसू जो पुत्रनिपाता॥
त्र शोक राजा तव कियऊ। महा खँभारयज्ञ नहिं भयऊ॥
ठ पुत्र असमंजस आवा। राजा ताको वेगि पठावा॥
पिल मुनीसे कहो प्रणामा। हे मुनि कवन कीनहो कामा॥
असमंजस गये पताला। जहँवांध्यानकपिलमुनिगावा॥
य प्रणाम कीन तेहि क्षणमें। कपिल मुनी हर्ष तव मनमें॥
भाषा जो मुनी विचारा। विना दोष मम लातहि मारा॥
हि जरे सव राजकुमारा। हम नहिं जानें अश्वतम्हारा॥

लै घोड़ा तुम जाहु कुमारा। करौ जाय तुम यज्ञ सँचारा
करि परणाम अश्व तब लाये। अवधनगरमें तुरत सिधाये
दो० करी यज्ञ पूरण तबै जो है तासु विधान।
सगरनृपति अति हर्षिमन दीनाद्विजकोदान॥
यहि परकार यज्ञ तब भयऊ। कितने दिवसबीतिकै गयऊ
सगर नृपति परलोकहि गयऊ। असमंजसराज्यहिमनदयऊ
वन्धुवर्ग कस हो उद्धारा। यह चिन्ता राजा अनुसारा
तब वशिष्ठ से पूँछा जाई। तिन गंगाको नाम बताई
ब्रह्म कमण्डलुमें सो अहै। करिकै ध्यान मुनी तब कहै
करिकै तप जो आनै पारहु। कुल समूह तुरतै उद्धारहु
सुनिकै राय हेमंचल गयऊ। तहाँ जाय तबहींमन दयऊ
देववाणि को भा संचारा। तुमसे नाहीं होव भुआरा।
तोर पुत्रकै सुत अवतारा। पुत्र तोर तो करे उधारा।
तब सुनि राजा गृहफिर गयऊ। असमंजसताको सुतभयऊ।
दो० असमंजस को अन्तभा अंशुमानभे राव।
केतिक दिनये राज्यकरि सन्तत नाहीं पाव॥
सुनी बात यह जबहिं भुआरा। मोरे सुतसे वंश उधारा।
मोरे पुत्र भया तो नाहीं। ताते राज्य छोड़िकै जाहीं।
राजा गये छोड़िकै राजै। हेमाचल में तप के काजै।
कै तप भूप तजे तब प्राना। सोते धर्म रानि सब जाना।
पाट शिरोमणि हैं द्वै रानी। तब वशिष्ठ से कहा बखानी।
वंश नाश ह्वैगो मुनिराऊ। सुनि वशिष्ठ तब कहाउपाऊ।
सूर्य्यवंश हित चिन्ता करै। तब वशिष्ठ ज्ञानहि हितकरै॥
वाम वाम करु रति शृंगारा। होई पुत्र करब उपकारा।
रानी गृह आई तब नाहीं। रति शृंगार कीन बिन नाहीं॥
दो० रहस गर्भ आशा भई मुनि जाय भग आरा।
[illegible] है गत जन्म पाकाम॥
दशगमास

अस्थिन हीन मांसके देहा। लै वशिष्ठ गर्भकरू येहा॥
मुनि कह जहां सुमारग आहीं। अष्टावक्र मुनि न्हानकजाहीं॥
सो मारग में राखु कुमारा। होव अस्थित्तौ सुनो भुआरा॥
बालक लैके तहां रखाई। दूनों रानी तब ग्रह जाई॥
अष्टावक्र मुनी तो आये। पन्थ में बालक देखन पाये॥
जाना मुनी करै अपमाना। विस्मय हर्ष वचन अनुमाना॥
अस्थि रहत वाके जो देहा। अधिक वंक हो कहा सनेहा॥
तो विन अस्थी देह सँवारा। होइहौदिव्यअस्थिसुकुमारा॥
कहत तासुतनु अस्थी भयऊ। दैआशिषमुंनितवग्रहगयऊ॥
रानी देखि अङ्कमें लाऊ। देखा बोल वशिष्ठहि ठाऊ॥
दो॰ हर्षित ह्वै मुनिनाथ तव धस्यो भगीरथ नाम।
वालदशाके अन्त तव सुनहु सकल वखान॥
त्रैलोक केरा उपकारा। वह सब कैसे होय उधारा॥
बहिं भूप जो चाहे जाना। मुनिवशिष्ठ तव जायतुलाना॥
द्य अर्घ्य देकर परणामा। पितृ उधारन पूजहि कामा॥
व वशिष्ठ भाष्यो यह वानी। गंगाविनुनहिंगतिअरुजानी॥
जा कह गंगा कत अहैं। नारदसन वशिष्ठ तव कहैं॥
चे राव जु नारद आये। गंगामर्म्म पूंछि मन लाये॥
रद कहा सुनो हो राऊ। मैं यकदिन गो इन्द्रके ठांऊ॥
ेव गंगा महिमा ताहीं। इन्द्र कहा मैं जानत नाहीं॥
द्र देश में आयों ताहा। यम राजासों पूछे आहा॥
हुँ कहा मैं जानत नाहीं। यह तो मर्म्म ब्रह्मका चाहीं॥
दो॰ पूछा विधिसे जायकर कह्यो शम्भु पहँ जाव।
शिवपहँ तव हम जायके पूछा भेद वताव॥
वकह तव गंगाका नामा। नाशत पाप करे मनकामा॥
हु विष्णुपहँ तुम मुनिराऊ। गंगाभेद तहां सव पाऊ॥
। वैकुण्ठ विष्णु पहँ गयऊ। महाभेद मैं पूछत भयऊ॥

कुश्रो अश्वले मख में करौं। तुम्हें समेत कृष्ण कहँ धरौं॥
मोरे रण लायक नहिं पारथ। पारथ सुनौ क्रोध पुरुषारथ॥
मारे पारथ वाण अपारा। वर्म्मा वीर काटि शर डारा॥
तब सो वाण पार्थ कहँ मारा। साठि वाण तौ नन्दकुमारा॥
पांच वाण मारे ध्वजराऊ। लग्यो वाण तव मूर्च्छा पाऊ॥
तब राजा के सारथि आये। तव पारथ वहु वाण चलाये॥
पारथ शर तौ वर्षत नाना। वीर वर्म्म मारे वहु वाना॥
पारथ कृष्ण दृष्टि नहिं आये। वाण वुन्द ते वर्षा लाये॥
दो० पारथ मारा वाण तव कोटि वाण संजाय।
सात वाण तव राजहीं मारे पार्थ रिसाय॥
नृप करि क्रोध साठि शरमारा। सो शर लागे नन्दकुमारा॥
चारि वाण अश्वहि पर दयऊ। तबै अश्व आतुर ह्वै गयऊ॥
वीरवर्म तब कह यह वाता। मोरे जयकर पाव सख्याता॥
भीषम द्रोण कर्ण संहारा। ते शर काम न आव तुम्हारा॥
सुनिकै हरि भाष्यो हनुमानहि। नृपरथ तुम लैजाहु अकाशहि॥
घोर सिन्धु रथ डारौ जाई। सुना हनू तव चले रिसाई॥
लै रथ अन्तरिक्ष कपि गयऊ। वीरवर्म्म वहुवल तव कियऊ॥
कूदि पार्थ रथ ध्वजको गहेऊ। लै रथ अंतरिक्ष पुनि कहेऊ॥
जहाँ स्वर्ग्ग माहीं हनुमन्ता। पारथ रथ ले गयो तुरन्ता॥
दो० हनूमान सन भाषेऊ लीजै रथहि हमार।
हम लै आये पार्थ कहँ सहितै नन्दकुमार॥
कहिये रथ लै डारौं कहाँ। क्षीरसिन्धु लक्ष्मी है जहाँ॥
हनुमत कह्यो धन्य तुम राजा। सुयशतुम्हार जगतमां वाजा॥
साधु भक्त औ वली कहाये। वीरवर्म्म तो वात चलाये॥
मैं तो नाम सुना है तोरा। लै रथ जान सकै नहिं मोरा॥
यह कह एक मुष्टिका दई। हनूमान के पीरा भई॥
हरि राजा पारथ हनुमाना। तव सव वसुधा आयप्रमाना॥

देखत श्रीपति हाथ प्रहारे ॥ वीरवर्म्म मूर्छित बिकारे
जागत भक्ति हृदय महँ भयऊ । तुर्त कृष्ण के आगे गयऊ ॥
प्रभु कृपालु भक्तन भयहारी । आयों शरणे कृष्ण तिहारी ॥
तुव दर्शन करि पातक भागे । प्रेम भक्ति हिरदय महँ जागे ॥
।दो० तव राजा अस्तुति करी धनुषबाण दिय डार ।
॥ करि प्रणाम घोड़ा लिये आगे किये भुवार ॥
पारथ सन भाष्यो यदुराई । इनते जय काहू नहिं पाई ॥
वीरवर्म को जीतन पायो । मोरि भक्ति है प्रीति बढ़ायो ॥
पारथ कह जो तुम्हें मनायो । तासों जगमा जय को पायो ॥
मिले पार्थ श्रीकृष्णहि राजा । भांति भांतिके बाजन बाजा ॥
सब दल लैके नग्रहि गये । दिन इक छै बीती जब गये ॥
देश भूमि तब आगे कीन्हा । अष्ट भार मुक्ताहल दीन्हा ॥
शत सहस्र हाथी तो दये । ओरहु अश्व अनेकन लये ॥
छूट अश्व तो संग नरेशा । भरमत फिरा अनेकन देशा ॥
नदी एक महँ पैठ तुरंगा । तटहीं तट पारथ दलसंगा ॥
पारथ भये अश्व तौ जाई । तबै सर्व दल पार सिधाई ॥
॥दो० परमानन्दित सर्व्व दल पारथ हयके संग ।
॥ वैशम्पायन मह कहत पारथ परम अनंग ॥
॥ चले अश्वके संग सब नाना बीर नरेश ।
आम देश सब जीतिके चन्द्रहासके देश ॥
इतिश्रीमहाभारतअश्वमेधपर्वकृतवीरवर्म्माकोजीतनो
॥ नामएकादशोऽध्यायः ११ ॥
बैशम्पायन राजहि कहा । चलो अश्व तब आगे कहा ॥
चन्द्रहास राजा जहँ रहे । तहांअश्वचलि भो मुनिकहे ॥
कित गो अश्व शोच सब पाये । यहिअन्तर नारदमुनि आये ॥
पारथ पाहँ कह्यो समुझाई । कुंतलपुरहि अश्व तब जाई ॥
चन्द्रहास जो कहाये । बड़ो कष्ट राजा तब पाये ॥

दुष्टबुद्धि वैरी तेहि अहे। रक्षक सदा लक्ष्मिपति रहे॥
बहुत कष्ट महँ कृष्ण बचाये। मही प्रसाद राज पद पाये॥
तब पारथ कह विनती लाई। चन्द्रहास गुण कहो गुसाँई॥
नारद कहा भल समय सुहाये। कथा सुने का हेतु सुनाये॥
अश्व कहां खोये मन लाई। तब पारथ बोले विहँसाई॥
दो॰ कुरु पाण्डवके युद्ध महँ एक पलकके माहि।
गीता कृष्ण बखानेऊ सुना ज्ञान हम ताहि॥
सुनत कथा नारद तब कहहीं। कदिदलदेश धर्म्म नृपरहहीं॥
ताके गेह जन्म इन लये। जन्मत तात मातु मरिगये॥
लैकै धाइ कुँडलपुर आई। वर्ष तीनिपर सोउ मरिजाई॥
तीनि वर्षको बालक अहे। पट अंगुलि बायांपद रहे॥
ताको लोग दया करि राखें। लक्षण राज सबै तो भाखें॥
दुष्टबुद्धि मंत्री गृह माहीं। एक दिना सो बालक जाहीं॥
जादिन द्विज उन भोजनदयो। सोदिन बालक तहँवां गयो॥
रूप देखि मंत्री सुख पायो। करि बहु प्रीति अग्र बैठायो॥
द्विज मुनि तो कहते यह बाता। बालक नृप होवो सत्याता॥
राजा ह्वैहे आशिष दयो। दुष्टबुद्धि तब चिंतत भयो॥
दो॰ तब विप्रन को विदा करि मनमां करे बिचार।
मंदन अमल दो पुत्र मम पै यह होत भुवार॥
यह बालक राजा मुनि कहे। ताते मन बहु चिन्ता गहे॥
मुनिके वाक्य झूठ नहिं सही। बोलि चण्डालहिं मंत्री कही॥
बालक हति चिह्नहि ले आवो। धन सम्पति मोते बहु पावो॥
ले चण्डाल बाल बन गये। दवि पावत शिशुमुखमांदये॥
गोली खेले सुख मो रहे। तब चण्डाल हतन को चहे॥
हरि माया मोह्यो चंडारा। पूर्व पाप कहँ जनु अवतार॥
बाल बधे अघ का गति होई। बालक पद नारी जनि ...ई॥
बाम पाद पट अंगुलि देखी। काटिलीन तो देखि ...खी॥

दुष्टबुद्धिको दीन्ह्यो जाई। धन सम्पति चंडालहि पाई॥
भई झूठ विप्रन मुख बानी। बालक हते होति रजधानी॥
दो० दुष्टबुद्धि आनन्दित बालक वन महँ रोय।
पशु पक्षी वन जन्तु सब करि अनुहार सुजोय॥
सो वन गयो शिकारहि राजा। नाम कुलिंद भक्त रघुराजा॥
ते बालक देखन को पाये। हर्ष गात लै गोद चढ़ाये॥
दुष्टबुद्धिके सेवक सोई। पाले शिशू हर्ष मन होई॥
सन्नावती तासु त्रिय आहीं। बालक लेकर दीन्ह्यो ताहीं॥
पुत्र सरिस प्रतिपालन कीन्ह्यो। गुरुको सौंपि पढ़े कहँ दीन्ह्यो॥
जैसे हरि प्रह्लाद पुकारे। कृष्ण ध्यान इन तैसे धारे॥
गुरु तब जाय कुलिंदहि कहे। तुव सुत बाउर हरि हरि कहे॥
औरहु कछू बात नहिं अहई। तब कुलिंद गुरुसों अस कहई॥
सात वर्ष महँ विद्या देहौ। यज्ञरु जाप पवित्र सिखैहौ॥
दो० जादिन ते सुख पायऊ राजा शिशु धन वृद्धि।
कृष्ण सदाहीं जपत शिशु सर्वतासुकर सिद्धि॥
सात वर्ष मों यज्ञ कराये। पुत्रहिं तबै पढ़न बैठाये॥
वेद पुराण शास्त्र तो पाये। क्षत्रीव्रत सब अस्त्र सिखाये॥
पारथ मनहिं हर्ष उपराजू। ऐसेहि भक्तहि देखन आजू॥
पन्द्रह वर्ष के भये कुमारा। दुर्ग विजय कीन्हा संचारा॥
बहुतक देश जीति धन लावै। अपने देश अनेक बसावै॥
द्विजवैष्णव तौ अगणित राखे। ग्राम भूमि दे प्रीतिहि भाखे॥
ग्राम ग्राम महँ देवल दीन्हा। कूप तड़ाग बाग बहु कीन्हा॥
घर घर सब जपैं भगवाना। श्रवण करैं सब वेद पुराना॥
सबही व्रत एकादशि अहहीं। परमानन्द प्रजा सब रहहीं॥
दुर्ग विजय करि रह पन चारे। आरति हर्षित मातु उतारे॥
दो० [illegible] देखि सब मोहित यह मँ गयो कुमार।
कह [illegible] पुरी आदि नृप हमार॥

तिन्ह कहँ वस्तु पठाये कंचन। बारह सेर सीप गृह रंचन।
सेर प्रष्ठ रानी सचिवन ते। सो सुत जाहु सेवकहिं चेते।
पत्री लिखि दीना ता हाथा। औ कंचन दीन्हा है साथा।
गयो पत्थ में पहुँचे ताहा। जादिन व्रत एकादशि आहा।
करि अस्नान ध्यान मन दये। तब मंत्री के गृह को गये।
भीतर वस्त्र देखि संचारा। मंत्री कुशल पूछि विस्तारा।
कहे कुशल तो सबै सँदेशा। और वस्तु तब दीन्ह प्रवेशा।
पत्री पढ़ी सुनी सब बीता। दुर्ग विजय देवस सख्याता॥
तब भोजन कहँ मन्त्री कहै। सब परकार भवन मम अहै॥
चन्द्रहास भाष्यो द्विज पाहीं। एकादशी अन्न ना खाहीं॥
॥ दो० प्रातकालहै द्वादशी पारण कीन्हों जानि।
॥ विदा होन जब लागेउ मंत्री कहा बखानि॥
चन्दनपुर हम देखन जाई। विदा मांगि नृपते चलिआई॥
राज्यकार्य्य मदनहि जो दीन्हा। चन्दनपुर मंत्री शुभ कीन्हा॥
जाय दीख चन्दनपुर थाना। वही गाम कीयो है आना॥
देखत मनमहँ चिन्ता भयो। तब कुलिंद के गृहको गयो॥
बहु आनन्द कुलिंदहि करे। तब मंत्री पूछन मन धरे॥
जब तुम्हरे गृह बालक भयो। मोहिं खबरि काहू नहिं दयो॥
कहे कुलिंद नहीं त्रिय जाये। कानन विचरत बालक पाये॥
छठईं अँगुरी काटी कोई। बालक व्याकुल बनमहँ रोई॥
हम लै आये पाले आनी। मंत्री सुनत बुद्धि हेरानी॥
जाना निश्चय बालक जो है। चाण्डाल नहिं मारा सो है॥
॥ दो० अस्त्र शेल सम लागई मन आनन्द न पाव।
॥ केहिविधि बालक मारिये कार्यो मंत्रहिगाव॥
करिहों झूठ मुनिन की बानी। चन्द्रहास ते कहा बखानी॥
कागज मसी कलम लै आओ। लैपत्री तुम मम गृह जाओ॥
चन्द्रहास आनी के दयऊ। मन में मंत्री शोचत भयऊ॥

हि कंप देखि मोहित भयो भारी। वही ठांवबिलमी घरि चारी॥
तिनन्ह सखिहि किये प्रणाम बनाई। हे प्रिय जनु विधिदेहुजगाई॥
दो॰ पुरुष निकट गइ नारि तब देखतिरूप अघाय।
पिता हाथ की पत्रिका तासु पागमहँ पाय॥
खोलिकै पाती पढ़े। महाशोच तो मनमहँ बढ़े॥
आवै यहिको तुरतहिं मारें। तब का बन जब सबै बिगारें॥
रूप देखि भइ मोहित नारी। मनमा तब इक युक्तिविचारी॥
लिख कनिष्ठ ते कज्जललीन्हा। जहँविप तहँ विपयाके दीन्हा॥
रवविधि तो छाप बनाई। बांधे पत्र प्रथम जहँ पाई॥
लिसखीन्हमहँमिलिसोजाई। नाना कौतुक सखिनबनाई॥
देखि तब रही लोभाई। लागी कौतुक करें सोहाई॥
कन्या अपने गृह गई। सांझ पहर की बेरा भई॥
चन्द्रहास उठिकै मुँह धोवै। खावै पान मगन मन होवै॥
जारूढ़ कै चलते भये। मंत्री गृह अभ्यन्तर गये॥
दो॰ द्वार द्वार प्रतिहार तो बैठे द्वार महँ जात।
सप्तम द्वारे शूर हैं अष्ट द्वार सख्यात॥
तेन तो जायमदन सों कहा। चन्द्रहास द्वारेमहँ रहा॥
दि पुराण सुनै तो आहा। सुनत तुरंत चले उठि ताहा॥
हर आय भेट हियलाई। भीतर को सो गयो लिवाई॥
कुशल प्रश्न पूछे मन दीन्हा। सबै कुशल कहवे तब लीन्हा॥
मूढ़ पत्र तब तात पठाये। यह पत्री पढ़ि बूझहुजाये॥
पढ़ने मदन सभामहँ लागे। सोसति मदनलिखाहै आगे॥
यही हेतु पत्री लिखि दये। चन्द्रहास गति सुन्दर लये॥
शील पराक्रम पण्डित सोई। हम सम्पति कर ठाकुर होई॥
कछू विचार हृदय नहिं कीजे। तुरतहिं विपयाव्याहिसोदीजे॥
रण कार्य सिद्धि तब होई। मदन पढ़े चिट्ठी महँ सोई॥
दो॰ हर्षित मदन हृदय महँ तुर्त ज्योतिपी लाय।

॥ सर्व सुयोग सुमंगल लग्न विवाह धराय ॥
विषया तहां मनाव भवानी । चन्द्रहास वरदे कल्यानी
तृतिया व्रत करिहों मैं तोरी । तुम जो आश पुजावहु मोरी
अन्तःपुरे मदन तब गये । सब वृत्तान्त मातुपहँ कहे
शोधन समय व्याह परमात्मा । चन्द्रहासवर विषया वासा
विषया ते सवसखिन सुनाई । सुनते विषया लज्जा पाई
लग्न भये तब बाजन बाजे । मंगलचार सखी गण साजे
चन्द्रहास को तव अन्हवाये । विषया को शृङ्गार बनाये
विविध प्रकार लग्न धरवाये । ब्राह्मण प्रोहित तहां बोलाये
गोत्र पूंछि कह तब मन लाई । चन्द्रहास तब बात सुनाई
माता पिता गोत्र हरि अहे । ले कुलिंद पारावति कहे
॥ दो० शाखोच्चार उचारि कै वेद जो विविध प्रमान ।
॥ शास्त्रधर्म कुलधर्म मत मदन देत हैं दान ॥
कन्यादान मदन तब कीन्हा । गज तुरंग मणि मुक्ता दीन्ह
रजत सुवर्ण बहुत तेहि दीन्हा । सब भण्डार शून्य तो कीन्हा
होम करी गँठिबंधन भये । भाँवरि सात अग्नि पर दये
दक्षिण ब्राह्मण सबहिन पाये । यहि प्रकार ते व्याह कराये
सब द्विज और पुरोहित आये । दान देय सब विदा कराये
मँगलाचार युवति जन गाये । बहुत गुणीजन मँगता आये
विप देवायके सारन चहें । हरि सहाय तो नारद कहें
केवल हरिहि सदा मन लाये । विप देते विषयासो पाये
परमभक्त प्रभु कपट न करे । एक पिता भक्ती मन धरे
ताहि सदा हरि रक्षक अहें । काह करे विप नारद कहें
॥ दो० मंगलदायक यही प्रभु नारद कहा बखानि ।
॥ वैशम्पायन भाषेऊ सुनत दुःख की हानि ॥
दुष्टबुद्धि चन्दनपुर माहां । तब कुलिंद को पाये ताहां
[illegible]

बहु प्रकार ते कष्ट दिखावे । यहिविधिसवसों धनमँगवावे ।
मठ देवालय देखत जरई । महाकष्ट कालिंदहि करई ।
लूटि मारि लीन्हा जब देशा । तब कुलिन्द को भई अँदेशा ।
मंत्री महाहर्ष मन भयऊ । जाना शत्रु नाशि अवगयऊ ।
इकदिन वसे दुजे दिन गये । तीजे अंत भोर जब भये ॥
हर्पित है चण्डोल सवारा । तुरत आपने पुर पगुधारा ॥
सौ तीनसो कहार सोहाये । त्यहिचंडोलसमपवनचलाये ॥
मारग माहिं सर्प एक रहे । विपया खाकी बातें कहे ॥
दो० मूँहकलश मो हम हते देखा विषया व्याह ।
चूझा तहिं सो मन्त्रिने चला हर्ष मनमाह ॥
बाद्य शब्द सुनियो मनभंगा । विधना कीन्ह छत्र को भंगा ॥
गृहके निकट पियादे भये । जहँ मंगत जन तहँवाँ गये ॥
व्याह अर्थ सवही तहँ कहे । मन्त्री सुनत क्रोध उर दहे ॥
भापे चन्द्रहास है जाना । मंगत जन भापे परमाना ॥
आगे जात द्विजन को देखा । आशिर्वाद देत द्विज पेखा ॥
चन्द्रहास वर भाग्यन पाये । सुनतहिं मन्त्री मारन धाये ॥
गाठि गहे बहु क्रोधित पागे । देखत सवे विप्र तव भागे ॥
यहु यज्ञ में सूत्र उतारी । काहू कुश पंती अण्डारी ॥
भागे द्विज गृह मंत्री आये । चित्र विचित्रहिं देखन पाये ॥
स्त्री धूप दीप लै आई । तब मन्त्री पूछा मनलाई ॥
दो० कहा दये कह पायऊ मंगल कौन उपाय ।
चन्द्रहास कहँ पायऊ स्त्री कहे बुभाय ॥
पूछे काह तासु कह दीन्हा । स्त्री सवे निवेदन कीन्हा ॥
धन रतनन दे कन्या दीन्हा । सुनतक्रोध मंत्री तब कीन्हा ॥
क्रोधवंत मंत्री चलि आगे । वर कन्या तो चरणन लागे ॥
क्रोधित नैन सो देखत अहे । सत्य असत्य न एको कहे ॥
आगे वैठिके मदन वोलाये । धिकधिककरितबबातसुनाये ॥

पत्री पढ़िके काम न कीन्हा। मदन जोरिकर बोले लीन्हा॥
धन अरु रत्न अश्व गज दये। सब भण्डार सून तब भये॥
सुनतै अधिक क्रोध उरभये। जावनवास तु आज्ञा दये॥
मदन कहा मम दोष न दीजे। काअपराधप्रकट त्यहिकीजै॥
एक घाटि भइ है मैं जाना। नहीं कुलिंद बुलायो माना॥
दो॰ आज्ञा दीन्ही जाहि हम लाओ चरणमनाय।
तुमने लिखा सुसत्य है जरहु काहि मनलाय॥
सुनतै मंत्री बहुतै जरई। करमींजै औ हाहा करई॥
मंत्री कह वह पत्री लाओ। बांचि अर्थ तौ हमें सुनाओ॥
मदन तुरंत पत्रि लै आये। विषया नाम तु तुरत बताये॥
देखत पत्री विस्मय भयऊ। बहुत बोध तौ पुत्रहि दयऊ॥
विधिका लिखा मेटि नहिंजाई। आनकरत आनै होजाई॥
करि संतोष तु पोथी लीन्हा। चंद्रहास तब बोलन लीन्हा॥
जनि कछु संशय करुमनमाहीं। तुमतौ हमरे पितु सम आहीं॥
कपट रूप भाष्यो तब बाता। मनहिंविचारे वध सख्याता॥
यहि हतिकै कन्या विधवाओं। करिकैछल यहि तुरत मराओं॥
बोलि चँडाल कहै यह बानी। प्रथमहिकपट करेहुअज्ञानी॥
दो॰ अब तौ मानहु बात मम लेकर बान कृपान।
पुर बाहर है चण्डि गृह छिपि रहियो सज्ञान॥
संध्या जाय मारियो ताहीं। बहुतै धन पैहौ मम पाहीं॥
तब चण्डाल जाय छिपि रह्यो। चंद्रहास सों मंत्री कह्यो॥
हमरे कुलकी चण्डी आहा। पूजहुजाय कियो है ब्याहा॥
संध्या समय अकेले जैयो। चण्डी कहँ पूजा दै ऐयो॥
सुनत बात तौ पूजन चले। मदन गये राजा गृह भले॥
कुंतल राजै सपना पाई। गालव प्रोहित को समुझाई॥
विना शीश देखा परछाहीं। कहौबुझाय कौन फल आहीं॥
[illegible] आये मनि कहै

ौर परीक्षा बहुत बताई। जाते मृत्यु जान सब राई ॥
हुत अरिष्ट तु सुने भुआरा। ताको नहीं करे विस्तारा ॥
दो० कुन्तल नृपती मदनते कही वात समुझाय।
चंद्रहास को राज्य दे हम तप कानन जाय ॥
न्यादान राजपद पाये। तुरतहि चन्द्रहास को लाये ॥
ोधुलि वेरा सब चलि आहीं। आगे और लग्न है नाहीं ॥
नतहि मदन तुरंत सिधाये। मगमहँ चन्द्रहास को पाये ॥
प दीप नैवेद्य सुहाये। कहँ लै चल्यो पूछि मनलाये ॥
द्रहास कह मंत्रि पठाये। अकसर चण्डी पूजन आये ॥
दन कह्यो हम पूजैं जाई। तुमहिं तुरन्त हँकारत राई ॥
दन पुष्प जो हमको दीजे। आप विजय राजापहँ कीजे ॥
नैवेद्य मदन तब चले। चंद्रहास नृप गृहगयो भले ॥
दन कहे तो असगुन भये। मनमहँ तौ वहुचिंतित भये ॥
दो० करि अभिषेक तब राजा दीन्हा कन्यादान।
राज्य देश भण्डार सब दीन्हे हर्ष प्रमान ॥
य देश संकल्पहि दीन्हा। राजा वनहिगमनतब कीन्हा ॥
न गये चण्डी गृह माहीं। मृत्यु भवन केगो तब ताहीं ॥
ण्डालन तब कीन्हे घाऊ। भूल खड्ग लै घाव लगाऊ ॥
न तबहिं चण्डी ते कहा। हमको बलि दीन्हे तुमअहा ॥
चारथ किय मैं गो मारा। माता पूजत तुमने मारा ॥
नहिं महिषासुर हों माता। रक्तबीजनहिं समनसख्याता ॥
निशुम्भ नहीं हां माई। परमज्योति तुमसुनमनलाई ॥
कहि प्राण अंत तब भयऊ। रो चण्डाल सबै गृह गयऊ ॥
हास राज्यासन पाये। मंत्री गृह लै त्रिया सिधाये ॥
जाय मंत्रिहि समुझाये। कहे जाय सब बात बुझाय ॥
० राजा कन्यादान दिय करि नृप वनै पयान।
मंत्रि बात तब सुनतही लागे शोक समान ॥

चंद्रहास जब आये आगे । कन्यासहित चरण तबलागे ॥
मंत्री पूंछ चण्डि गृह माहीं । गये हते कीधौं पुनि नाहीं ॥
चंद्रहास कह मदन सिधाये । हमहिं नृपतिके भवन पठाये ॥
चंद्रहास कहि गृहको गये । पुत्रशोक मंत्री कहँ भये ॥
रोवत चलिभो चण्डी पाहां । अंधकार रैनी भइ ताहां ॥
श्मशान महँ आये जबहीं । भूत प्रेत सब भागे तबहीं ॥
वरते चिता काठ यक लाये । तेहिउजियारचण्डिगृहआये ॥
डारि काठ तब पुत्र उठाये । ग्रीव लगाय रुदन मनलाये ॥
मण्डप माहँ खम्भ यक आहू । मारे शीश खम्भ के माह ॥
मृतक भयो मंत्री परसांता । यहिअन्तर तब भयोबिहाना ॥

। दो० द्विज पूजन कहँ गयो जब देखा गृहमों जाय ।
मंत्री मदन परे हते चण्डी मण्डप आय ॥

विप्र जाय राजा ते कहेऊ । चंद्रहास तहँपर तब गयऊ ॥
बहु अस्तुति चण्डी की करै । कुण्ड खनाय यज्ञ संचरै ॥
घृतचीनी यव तिल तबलीन्हा । वेद मंत्र आवाहन कीन्हा ॥
चण्डी पहँ राजा अस कहै । तू तौ शक्ति मातु जग अहै ॥
मोरे हेतु पूजने आये । मोतेरिसकरिबलि यह खाये ॥
यह कहिकै तब होम शरीरा । सर्व शरीर होम नृप वीरा ॥
पाछे माथ उतारन चहै । काढि खड्ग हाथे महँ गहै ॥
गह्यो हाथ तब हर्षि भवानी । चंद्रहास यह बचन बखानी ॥
जन्म जन्म भक्ती भगवंता । दीजे माता हमहिं तुरंता ॥

दो० पाछे मांग्यो भूपने ये द्वौ देहु जिआय ।
चंद्रहास यह आपेउ सुनहु चण्डिकामाय ॥

तब हँसि चण्डी कह मृदुबानी । अचलभक्ति होइहि सज्ञानी ॥
बालापनका चरित तुम्हारा । सो कलि में गावत संसारा ॥
मुँदो नयन मैं देउँ जिआई । सुनत नयन मूँयो तबराई ॥
मंत्री मदनहि दिये जगाई । अंतर्द्धान चण्डि कै जाई ॥

नयन खोलिके राजा देख्यो। उठे दोउ तव हर्ष विशेख्यो॥
तीनहुँ जन तव मग्नहि गयऊ। चंद्रहास अस राजा भयऊ॥
तव पारथ पूछे मन लाई। फेरिकुलिंद मिलेकिमि आई॥
पारथ सों नारदमुनि कहै। चंदनपुर कुलिंद दुख सहै॥
जो कुछ धन होते परमाना। सब दे दियो द्विजनको दाना॥
दो० करि विचार पावक दहन मरै पाय दुख पाये।
संशय यह तव मंत्रिसन कहा दूत कोइ जाय॥
तव मंत्री चंदनपुर गयऊ। बहुप्रकार अनुहारी कियऊ॥
चंद्रहास चंदनपुर गयऊ। देखि कुलिंद हर्ष मन भयऊ॥
सब समेत कुंतलपुर आये। परमहर्ष ते राज रजाये॥
तीनि राजा तप कियऊ। चंद्रहास को सुत तव भयऊ॥
पयासुत मकरध्वज नामा। पद्म नेत्र सुंदर परमाना॥
चक्र मालीनी विद्यांती। दोनों गर्भ दोउ सुत जानी॥
ल दशा बीते जब ताही। शालग्राम व्रत साधे आही॥
ला महातम उत्तम अहै। शालग्राम निरञ्जन लहै॥
त्यु समय चरणोदक पावै। पापी तरि वैकुण्ठ सिधावै॥
रमायल जो भक्षत कोई। देव पितृ सन्तुष्टित होई॥
नी दाता द्वीपन राऊ। चंदन लेपन मुक्ति उपाऊ॥
दो० शालग्राम जहाँ रहैं देव पितृ सब ताहिं।
सर्व तीर्थ जल पुण्य तो चरणाम्रतके माहिं॥
तुलसी सम तौ तरु नहिं आहीं। विष्णु समान देवता नाहीं॥
तुलसी मंजरि हरिको बाशा। दर्श पाप होत हैं नाशा॥
चंद्रहास नृप भयऊ। सबै कथा तुमते कहिदयऊ॥
नारद देवलोक कहँ गयऊ। सुनत पार्थ आनन्दित भयऊ॥
लेकर कुन्तलपुर आये। राजा अश्वहि देखन पाये॥
पढ़े राजा सुख पाये। धर्मराजको अश्व जु आये॥
राज देखिके श्रीपति नैना। चंद्रहास हर्षित कह बैना॥

मकरध्वज ते बात जनाई। पूरब दिवस निकट भो आई
युद्ध रचे जग हो है नाशा। लैके अश्व मिलो हरि पासा

दो० पंद्रह दिन पर्यंत हय रक्षा कीन्ह्यो राव।
पाछे मिलने हेतु तब चंद्रहास नृप आव॥

तिलक सुतुलसी माल विराजै। मोरपंख रथ ऊपर छाजै।
तब श्रीपति देखे कहँ पाये। होय चतुर्भुज तुरत सिधाये।
गरुड़ चढ़े दरशन वहि दीन्हे। चारो भुजते अङ्कम लीन्हे।
चंद्रहास चरणन में परे। बहु प्रकार ते अस्तुति करे।
तब राजा से कह भगवाना। इनके हृदय मोर अस्थाना।
आकर मिलो भक्त यह आहे। तब पारथ श्रीपति ते काहे।
भारत माहँ कहे यदुराई। प्रणको गुन आये दुखदाई।
ताको मिलो कहो का राजा। क्षत्री धर्म होत है लाजा।
तब हरि भाषे यह तनु मेरा। मिले आयके हर्ष घनेरा।

दो० प्रभू पुण्य सों राजा। भाषे श्री यदुराय।
सुनत विहँसिके पारथ मिले तुरंतहि जाय॥

प्रेम हर्ष भे अंकम गहे॥ चंद्रहास राजा ते कहे॥
मो मन करना हती लराई। पै इक वर्ग आस निअराई॥
युद्धहि रचे यज्ञ करभंगा॥ ता कारण मिलाप तुव संगा॥
जहँ श्रीपती तहाँ रण कैसो। यह अचरजमनमाहँ अँदेशो॥
अश्वरुधन राजा तब जाना। राजा दीन्ह चरण भगवाना॥
श्रीपति राजा तासुत किये। प्रेम हर्ष आनंदित भये॥
तीन दिवस रह तेहि पुर माहा। छूटो अश्व चलो पुनि ताहा॥
चंद्रहास कहँ तब संग लीन्हा। बालक ते जिन रक्षा कीन्हा॥
ते पुर छांड़ि रहब घर माहीं। कृष्ण संग सेना करि जाहीं॥
लै दल चंद्रहास तब चले। पारथ संग चले सुत भले॥

दो० प्रेम हर्ष नारायण। पारथ परमानंद।
चंद्रहास संगहि चले विष्णु भक्त सानंद॥

चला अश्व भ्रमंत फिरे नाना देश विदेश।
ऐस न कोई जगत महँ पकरे अश्व नरेश॥
इतिश्रीमहाभारतभाषाअश्वमेधपर्वणिचन्द्रहासमिलनो
नामद्वादशोऽध्यायः १२॥
...पायन कहें बखानी। चलाअश्व विधिवतपरमानी॥
जौनें जौन देश हय गयऊ। सबै नृपति पारथवश भयऊ॥
पाछे अश्व चले जग माहां। समुद्र माहँ परवेश्यो ताहां॥
पारथ तत्र शोचन को लागे। दीन वचन भाषे हरि आगे॥
कहो कृष्ण का करौं उपाई। तब पारथ सों कह यदुराई॥
तुम हंसध्वज पुत्र तुम्हारा। मोरध्वज हम पंच भुवारा॥
ये सब रथी उदधि महँ चले। दरशनमात्र रिपूदल भले॥
पांचौ रथ सागर महँ गये। जल में रथ चलतेतब भये॥
आये सकरा देवल आये। पशु पक्षी तहँपर बहु आये॥
देखा पुनि इक दालभमुनी। बटको पत्र धरे शिर पुनी॥
दो० जंघा भेदी लाल भ्रू औ बहु अहै भुअंग।
नमस्कार गे कीन्ह तव पांचौरथ इक संग॥
...रथ कहे गेह किन करो। ऐसा कष्टहेतु केहि धरो॥
...नी कहै दुख गृह मेंअहै। स्त्रीग्रहण पाप बहु रहै॥
...री घरी वीचारत नाना। पहिं पाप झूंठ परवाना॥
...तक नहीं धर्म पुनि नाना। पाप पुण्य बहुते वीधाना॥
...त नारी कब देखब नैना। माया विष्णू को सब चैना॥
...ते थोरे जीवन काजा। ताते गृह कीजे नहिं राजा॥
...कंडेय वशिष्ठ जो मुनी। लोमश मुनी आदि हैं पुनी॥
...लय समय हम देखा जते। पारथ बात कहत हैं तते॥
दो० एक वट तरे आरहैं तासु एकसो डार।
एक पत्र के उपरे बाल रूप कर्तार॥
...रूप वट पत्रहि रहे। पद अँगुष्ठ सो चाटत रहे॥

तैं प्रभु जाना मैं मनमाहा। एही कृष्ण संत जग आहा॥
अब मोको आलिंगन दीजे। धर्मराजको यज्ञसु कीजै॥
श्रीपति कहैं मुनी सों बाता। महामुनी तुम हो सख्याता॥
एक वार करि गर्व जु नाना। हरिमाया इक पवन उड़ाना॥
मोहिं समेत गयो ले तहां। अष्टमुखी ब्रह्मा है जहं
उन पूछा तुमको यह अहो। इन कह ब्रह्मा जानत रहो
उन कह अष्टवदन हैं मोहीं। कह ब्रह्मा मुख कह को तोहीं
दो० अष्टवदन ब्रह्मा हम तुम हो कौन प्रकार।
यहे रूप तो बोलतो भयो पवन संचार॥
दूनो ब्रह्मारो तब तहां। सोलह मुख ब्रह्मा है जहां
उनहु एक परकार सुनाये। तीनो ब्रह्मा पवन उड़ाये
बत्तिस बदन पाहँ तब गयऊ। उनहुरारितौयहिविधिकियउ
चारो ब्रह्मा पवन उड़ाये। चौंसठ मुख पाहीं पहुँचाये
उनहू रारि करे मन लाई। पांचो ब्रह्मा पवन उड़ाई
इक सौ अट्ठाइस मुख जहां। उनहू गर्व बात तो कहा
छाहो ब्रह्मा उड़िगे तहां। शतमुख ब्रह्मा रहते जहां
तिनने सब को ज्ञान सिखायो। यह दालभमुनि कथासुनायो
ऐसो ब्रह्मा मान गमाये। बकदालभ मुनि सबै बताये
मुनि को लै चंडोल चढ़ाई। अश्व दोउ लाये यदुराई
दो० चले अश्व तब लेके बकदालभ मुनि साथ।
वैशम्पायन कहत हैं सुन जनमेजय नाथ॥
चले अश्व तब आये तहां। जयद्रथ को बालक है जहां
दूतन कहा हमारे देशा। अर्जुन कृष्ण कीन परवेशा
जा पारथ जयद्रथहि मारो। सुनत मृत्यु त्यहि भये भुवारो
सभामाहिं मृत्यु तो भये। ताकी माता रोदन ठये
रोदन करत हरी पहँ गई। पारथ हमें महा दुख दई
पती पुत्र मारो दुइ सही। देखत दयावन्त हरि कही

चलो पुत्र तव देखौं जाई। सभामाहँ पहुँचे यदुराई॥
देखा नृपहि अचेतन परे। श्रीहरि हाथ शीशपर धरे॥
उठे पुत्र कहते भय त्यागो। सुनतहिवात तुरत सो जागो॥
जागे हर्षित भै महतारी। पुत्रहि लै पारथ पग डारी॥
दो० पारथ विनय कीन्ह बहु नेवता दीनो शाल।
पुत्रसहित हर्षित मन चले यज्ञके काल॥
श्रीपति कहत पार्थके पाहीं। वर्ष तुलान चलो गृहमाहीं॥
सुनो अश्व गये वनवारी। सबै नृपन सों कहा मुरारी॥
नीलध्वज हंसध्वज राऊ। वीर ब्रह्म मोरध्वज नाऊ॥
चंद्रहास्य अनुशल्या अहै। यौवनाश्व वेगहिं तब कहै॥
वृषकेतु औ कामकुमारा। सब सों भाषो श्रीभर्तारा॥
हम तो जात अग्रगृह आछे। तुम सब मिलिके आवहुपाछे॥
यह कहि हरि हस्तिनपुर गयऊ। आनंदित तब अर्जुनभयऊ॥
राजा सुनत हर्ष मन माना। हरिको दे आलिंगन दाना॥
जहां जहांपुर भै रण करनी। करि विस्तार सबै हरिवरनी॥
दो० भीम आदि पाण्डव सबै परशे सबै मुरारि।
रुक्मिणि आदि जो नारी तहां गये वनवारि॥
भीम सङ्ग हरिगे जहँ नारी। सतभामा परिहास विचारी॥
नाना कौतुक भये कुमारा। ताको नहीं करे विस्तारा॥
तब हरि भीम नृपति पहँ आये। चले अग्र राजा समुझाये॥
धृतराष्ट्रक आगे तव कीजै। आगेहो पारथ कहँ लीजै॥
कुंती आदि सहित गंधारी। औ जेती श्रीपतिकी नारी॥
वेदध्वनि कर ब्राह्मण चले। कीन्हा गवन लोग सबभले॥
दधी दूब अक्षत औ माला। यह सब लेइ चले द्विजपाला॥
आरति बहुते भांति सँवारी। चलीं साजि क्षत्रिनकी नारी॥
शङ्खध्वनि तो होत अपारा। नाना भ्रमर करत गुंजारा॥
आवते अश्व अग्र हैं दोऊ। वकदाल्भ्य संग हैं सोऊ॥

दो० भूप भूप सब भेटत मिलत सबै सरदार।
स्त्री से स्त्री सबै लेत अहैं इकवार॥
मिलिकै सबै नगर महँ गयऊ। धर्म्मराज आनंदित भयऊ॥
राजा सब तो करैं जोहारा। पुण्य प्रतापी धर्म्मकुमारा॥
सब राजाको करि सन्माना। यज्ञ रचा तो वेद विधाना॥
अश्वमेध को मण्डप साजै। अष्ट द्वार तो सरस विराजै॥
वेलि पर्ण औ पुष्प बनाये। यज्ञ साज सबही निर्माये॥
बक्रदालभ जो वर्णै धर्म्मा। लागे मुनी यज्ञके कर्मा॥
वामदेव वशिष्टहि आये। पाराशर मुनि अत्रि सिधाये॥
भरद्वाज ऋषि गौतम आये। मुनि अंगिरा आइ मनभाये॥
आठो मुनी दया के पाला। वरन कीन्ह है धर्म भुआला॥
छीछन भै नृप द्रौपदि रानी। हरिणा सिंह गहे कर जानी॥
दो० धौम्य पुरोहित यह कह्यो जइये गंगातीर।
निज तिरिया लै जाइये भंग न गंगा नीर॥
तिरियन संग चले सब भले। अरुंधती वशिष्ठहुँ चले॥
कृष्णसंग श्रीरुक्मिणि रानी। प्रभावती प्रद्युम्न प्रमानी॥
ऊषा अरु अनिरुध के जोरी। भीम सुसंग हिडंबी तोरी।
वृषकेतू भद्रावति रानी। मोरध्वज कुमोदनी रानी।
यौवनाश्व चंद्रावति चली। नीलध्वज नंदिनी भली।
वेद पढ़ैं द्विज सबै सिखायें। नारद सत्यभामा गृह आये।
कहे बात रुक्मिनिणि हरि प्यारी। गांठि जोरि जल हेतु पधारी॥
तब सतभामा मुनि ते कहे। सदा कृष्ण मेरे ढिग रहे॥
तहां हरी मुनि देखन पाये। ऐसे अष्ट नारि पहँ आये॥
गोपिन गृह कह देखन जाई। तहवाँ देखा श्रीयदुराई॥
दो० सत्यभामा श्रीजाम्बवति रुक्मिणि नारी संग।
गांठी जोरी चले हरि भरन हेतु जल गंग॥
जलके हेतु तु सबै सिधाये। तब राजा नारद पहँ आये॥

हरी सहित जेते हैं राजा । गंगा माहँ करैं जल काजा ॥
प्रथम शीश पर रुक्मिणि धरे । पाछे और सबन संचरे ॥
व्यास आदि जल पूजन करे । कंचन कलश नीरसों भरे ॥
चले नीर ले सब नृप रानी । अरुंधती रुक्मिणी बखानी ॥
कलश भार दुखदायक अहे । सुनिये बात जाम्बवति कहे ॥
कर पर धर तो कृष्ण पहारा । शीशन धरे कलशको भारा ॥
बहुते कौतुक खित कीन्हे । आये सबै गंग जल लीन्हे ॥
वेदध्वनिके कलश उतारा । युवती गावहिं मंगलचारा ॥
दो० श्याम कर्ण जल पान करि रानी नृप अस्नान ।
द्रौपदि रानी धर्म सुत जैसो यज्ञ विधान ॥
धोती पहिरि मुनी सब आये । उत्तम चंदन अंग लगाये ॥
रथ भीम देत हरि दाना । राजा सबै किये अस्नाना ॥
दक्षिणा भये यज्ञ के हेता । सबकहँ पूजन कियो सचेता ॥
वेद उचार मंत्र तब कीन्हे । धौम भीम ते बोले लीन्हे ॥
गये श्रवण अश्वको मारा । ताते चले क्षीर के धारा ॥
तब सबहीं विस्मयके माना । धौमकह्यो भीमहि सुनकाना ॥
करो अश्व होइ द्वै खण्डा । तबहीं भीम गहे कर खण्डा ॥
तहाँ भीम क्रोध करि छांटा । दोय टूकके अश्वहि काटा ॥
र उड़ि रविमण्डल महँ रहे । सुघर अश्व जग जीवनकहे ॥
के हृदय आप हरिमारा । हृदय चली रक्तके धारा ॥
दो० अश्वज्योति हरि अंगमों प्रविशतभे तबजाय ।
परा अश्व वसुधाविषे भो कपूर तनु आय ॥
कपूर धराहे आगे । व्यास होम करने को लागे ॥
ड माहिं तब आहुति दीन्हे । तबहींव्यास कहनकहँलीन्हे ॥
द्र आगमन परिश्रम करो । तबहीं इन्द्र वचन अनुसरो ॥
कह्यो पावक मुख मेरो । आहुतिदें सब देव घनेरो ॥
वलिखा आहे गुरु पारा । होम करो द्विज वेद उचारा ॥

सो कपूर ते आहुति दये। सब संसार संतुष्टित भये॥
अङ्ग धर्म आगम में लागे। धर्मराज के पातक भागे॥
कृष्ण कह्यो सब राजा ठांय। यज्ञ धर्म्म लीजे तन आय॥
अब आगे कलियुग जो ऐहै। कोइ न ऐसो यज्ञ करेहै॥
नृपति देव संतुष्टित भये। सबै यज्ञ के पातक गये॥

दो० शेषस्नान भुवाल तब कीन्हा रानी संग।
सहस दण्ड धरि छत्र तब ताने नृपशिर रंग॥
भयो यज्ञ सब पूरण भागे पाप अनंत।
जहाँ आप ठाकुर रहे तहाँ सबै हर्षंत॥

वैशम्पायन कथा सुनावे। तौ सब राजा तहाँ न आवे॥
धर्मराज हर्षित मन भयऊ। श्रीहरिको आलिंगन किलऊ॥
पाछे देन लगे सब दाना। जो कछु होवे यज्ञ विधाना॥
व्यासहि भूमिदान तौ दयऊ। साठ एक वकदालभ भयऊ॥
एक हस्ति अरु एक तुरंगा। कंचन माल एक तौ संगा॥
मुक्ता अंजलि गऊ हजारा। सेवकचारि तु दिये भुआरा॥
एकक द्विज तौ एतिक पाये। करि मख सब दरिद्र भगाये॥
गाज सौ चार तुरंग हजारा। प्रतिदिन दीन्हो भूप उदारा॥
खिलको भूषण पहिराये। वैष्णव ब्राह्मण खुशी कराये॥
अतिहर्ष धर्म्म नृप जाना। सिंहासन बैठे भगवाना

ष्णा कह्यो धर्म्मजके पाहीं। है अन्याय छुटो है नाहीं॥
ीन मास बीते कलि ऐहै। आपन न्याय आप करिलैहै॥
म जो दीन बांटि कै आधा। ऐसे कली कपट दुख दाधा॥
ह कहु घरको दीन्ह पठाये। पाछे राजन बिदा कराये॥
दो० जहां देश है जाहि कर तहँ तहँ गये नरेश।
अश्वमेध भारत कथा काटे पाप कलेश॥
धि संयोग आय बन आवा। वैशम्पायन कथा सुनावा॥
स युधिष्ठिर कहवै लीहेउ। ममअसमखकाहून्नहिंकीहेउ॥
ही बीच नकुल इक आवा। मध्य उच्छिष्ट बुड़की खावा॥
तमन देखि बूड़े पै सोई। क्षण बूड़े क्षण ऊपर होई॥
ह अचरज तहं देखतभयऊ। यहिविधिपहरएक सोगयऊ॥
ष्ण देव सों राजा कहै। यह चरित्र देखो कस अहै॥
च्छिष्ट माहिं बूड़े उतराई। तनमन देखि बहुतपछताई॥
स नकुल मैं कबहुँ न देखा। कंचन मुख कबहूं ना देखा॥
हीं कृष्ण कहा समुझाय। यह वृत्तांत कहौं मैं गाय॥
व कथा सुनो नरनाहा। जाहीते मुख कंचन आहा॥
वृत्तान्त कहौं मैं तोहीं। जो नृपती तुम पूछेहु मोहीं॥
जन्म इक ब्राह्मण रहेऊ। बहुतदुःखतनुआपितभयऊ॥
त पत्नी द्विज के सँग आहा। चारों प्राणी रह सँग माहा॥
म दरिद्र दुखित सो रहई। तीरथव्रतसोफिरिफिरिकरई॥
ौ धर्म बहुतै सो करई। अस ब्राह्मणशुचिवन्ता रहई॥
रों प्राणी वहु शुचिवंता। निशिबासरध्यावत भगवंता॥
क्षा मांगि विप्रलै आवै। आधा अन्न संकल्प करावै॥
ही विधि बहु दिवस गँवावा। व्यासदेवतब नृपहि सुनावा॥
रों प्राणि विप्रसो रहेउ। एकते एक धर्म बहु किहेउ॥
ो० एक दिवस चलि यात्रा पत्नी सह द्विजराव।
ऋषि अनंग तहँ भूपती सबही कृष्ण सुनाव॥

चलो यात्रा विप्र नहाई। चारिदिवस सो अन्न न पाई॥
सुधावंत ब्राह्मण तब भयऊ। पंचदिवस याहीविधिगयऊ॥
छठयें दिवस नगर इक आयो। विधिसंयोग तहां कस भयो॥
सब कर खेत तहां इक अहई। मारग बीच तहां सो रहई॥
जव काटी किसान लै गयऊ। जव इक परा तहांपर रहेऊ॥
तवद्विजपुत ब्राह्मणिसों कहेऊ। चुनहु आय वुद्धी यहकिहेऊ॥
पुत्र सहित द्विजवनि लीन्हेउ। एककजवचुनिराशिजोकीन्हेउ॥
सब सब चुनी बनावत भयऊ। तबहीं विप्रकहतअसभयऊ॥
आधीआधा द्विज तब किहेऊ। आधाअंश हाकिमहिदिहेऊ॥
आधा अंश गृहस्थ विचारी। जो उबरा सो लिह्यो सँभारी॥
सो ब्राह्मणि लेगे जतसारा। जवको चूरन कीन सुसारा॥
सत्तुपीसि ब्राह्मणि लै आई। दोना पांच ब्राह्मणी बनाई॥
पांचोपत्र कीन्ह द्विज जबही। एकक पत्र चारलिय तबही॥
इकसो अभ्यागत कहँ राखा। अस धर्मिष्ठ कृष्ण तो भाषा॥
जबहीं भोजन चाहे लीन्हा। स्तुति आय विप्रइक कीन्हा॥
तब द्विज चरण पखारा जाई। बहु आदर आन्यो बैठाई॥
हर्ष सहित द्विजपत्र जु दीन्हा। तबहींद्विज कृष्णार्पण कीन्हा॥
कह्यो विप्र संतुष्ट न भयऊ। आपन पत्र जोब्राह्मणदयऊ॥
उनहु पत्र द्विज याचन कीन्हा। चारो पत्तर जेवे लीन्हा॥
करि प्रसाद अचवा पुनि सोई। नीर प्रवाह पुहुमि में होई॥
एक नकुल तहँ आव पियासा। ठोर कुँवा ये नीर प्रकाशा॥
नीर उच्छिष्ट मुखे जब पिहेऊ। कंचन मुखहितहाँतक भयऊ॥

दो० अस कौतुक तहँ होतभा सुनो राव चितलाय।
पुनि उच्छिष्ट पानी पियत सब सुवर्ण होजाय॥

नकुल मनहिमन करे हुलासा। अबविधिगौर जोपुरबैआसा॥
सुना नकुल ने यह सबभाऊ। राय युधिष्ठिर यज्ञ कराऊ॥
वहुत अपच आये मखशाला। औरोमहु आगे महिपाला॥

बड़ बड़ ऋषै तहाँ चलिआये। प्रेम पुनीत देख मन भाये॥
औरो देव मुनीजन भारी। तिनके सँग आये बनवारी॥
नकर जूंठ परा तहँ होई। तनु मोरा कंचन हो सोई॥
यहगुणजानि नकुलतहँ आवा। उच्छिष्टमाहितनुआपबोरावा॥
सो जुदेह सुवरण नहिं होई। तब तब बुड़की मारै सोई॥
यह गाथा जब कृष्ण सुनाई। सुनतहि मानभंग भो राई॥
राय युधिष्ठिर गर्व्व गमावा। लज्जावश है शीश नवावा॥
सबै ऋषै कहँ लज्जा आवा। मान महातम सुनत गमावा॥
दो० यह चरित्र सुन राजा कृष्ण कहा समुझाय।
सबके मान जु भंगभे रहे ऋषै शिरनाय॥
कृष्ण साथ लिय सब परिवारा। द्वारावती नगर पगधारा॥
प्रेम हर्ष आनंद उपाय। कृष्ण द्वारका पहुँचे जाय॥
वैशम्पायन कहै बखानी। अश्वमेध है पुण्य कहानी॥
दुखी सुनै दारिद्र पराय। रोगी रोग तुरत क्षय जाय॥
निःपुत्री सुनतै सुत पावै। पुरुषन सुनत ज्ञान उपजावै॥
सहसन धेनु देइ जो दाना। सर्व्व तीर्थ करते अस्नाना॥
पर्व्व अठारह सुन फल होई। अश्वमेध जानो फल सोई॥
यह चरित्र सुनि जे मनलाई। यमके दूत निकट नहिं जाई॥
कथा सुनत देते जो दाना। प्रापति देव होयँ भगवाना॥
पाण्डव विजय कहै अनुसारा। कह संक्षेप करै विस्तारा॥
दो० पाण्डव विजय कथा यह पुण्य श्लोक बखान।
अश्वमेध सम्पूरण सुनु राजा सज्ञान॥
अश्वमेध मख पातक हरता। राजा सुनो श्रीपती करता॥
कर श्रद्धा नर सुनै पुराना। तापर रह प्रसन्न भगवाना॥
श्रद्धा जाके मनमहँ नाहीं। सुन अनसुनी एकसमताहीं॥
मनसा फल प्रापति तो होई। यही सत्यके जानो सोई॥
मनमों धरै ज्ञान गुरुदेवा। मनमें पार होत नर सेवा॥

श्रद्धा मन जानो परवाना। ताते परब्रह्म पहिचाना
काम क्रोध मद अक्षय चाहा। भावै ज्ञान कहोका ताहा।
का कामी के आगे ज्ञाना। काह क्रोधते भक्ति बखाना।
का लम्पटके आगे धर्म्मा। कामी काह पुण्यका कर्म्मा॥
जैसे ऊपर बीज बोवाये। तैसे यह सब भेद बताये॥

दो० भारत गाथा हिय धरे, होत पुण्य परवेश।
मनमें भक्ति न जासुके सो नहिं फल उपदेश॥

॥ श्री[illegible] ॥

# महाभारत

## आश्रमवासिक। मुशलपर्व संयुक्त

सबलसिंहचौहानविरचित

अत्युत्तमश्रीगोस्वामितुलसीदासकृतरामायणकीरीतिपर

दोहा चौपाई में सरलतासे वर्णित है

जिसमें

विदुरकथा, सपत्नीक धृतराष्ट्र और कुंतीका देहत्याग, और अर्जुनका श्रीकृष्णचन्द्रजीके हाल लेनेकेलिये रथारूढ़ होकर द्वारकापुरीमें गमन, दुर्वासादि ऋषियोंका तप निमित्त द्वारकामें गमन, दुर्वासाशाप, मुशलके खण्ड करके समुद्रमें डालना तहाँ मछलीका खाकर बालियत केवटका पाना, उद्धव का श्रीकृष्णजीकी आज्ञानुसार बदरिकाश्रम गमन; राजा जनमेजयका नवयोगियोंसे सम्वाद आदि कथायें संयुक्त हैं

आठवाँ बार

लखनऊ

मुंशीनवलकिशोर (सी॰ आई॰ ई॰) के छापेखाने में छपी

सन् १९०२ ई०॥

# आश्रमवासिकपर्व ॥

जयतिजयति रघुवर श्रीरामा । भक्त जनन को पूरण कामा ॥
बन्दौं गुरु गोविंद सब ताता । बन्दौंपुनि श्रीपितु अरुमाता ॥
बन्दौं अज इन्द्रादिक देवा । बार बार शिवकी करिसेवा ॥
श्रीशक्तिहि प्रभु शारद देवी । सविधिकाव्यजनकीजो सेवी ॥
बन्दौं व्यासादिक मुनि नारद । हनूमान जो ज्ञान विशारद ॥
सबलसिंह यह भारत भाखा । श्रीप्रभु जब अरके दै राखा ॥
औरँगशाह दिलीपति राजत । मित्रसेनि भूपति तहँ गाजत ॥
ये नृप के पुरुपन महँ गाये । सबलसिंह चौहान बनाये ॥
सम्वत सत्रह सै इक्यावन । शुक्लपक्ष दशमी बुधसावन ॥
तब मैं कथा अरम्भन कीन्हा । व्यासदेव को सुमिरणकीन्हा ॥

दो० लक्ष्मीके पति जौन हैं हैं लक्ष्मी वश जाहि ।
सल्लक्षण जामें मिलैं बन्दत हों मैं ताहि ॥
श्रीहरिव्यापक जक्तसब तेहिते वंदिय सर्व ।
सबलसिंह चौहान कहि आश्रमवासिकपर्व ॥

नृपवर यज्ञ सरावत भयऊ । कछुदिनअश्वमशम्भुचलिगयऊ ॥
नृपवर यज्ञ सुभग श्रमभयाः । जादिन सभा अनूपम ठय ।
द्विजन पूजि सह भाइन बैठो । ठौरहिं ठौर भूप जन पैठे
कथा बारता विविध प्रकारा । सुरन पूजि नृप कीन्ह जुहार

दो० प्रथमहिं पूजियगणपतिहि जाकी सेवा सर्व ।
सबलसिंहचौहानकहि भाषा आश्रमपर्व ॥

सबजन नृप बैठे आसन प्रति । होइनि यज्ञ ठौर होवे अति
ताहि समय द्वैपायन आये । नृप सब बंदि आत नतपाये

सिंहासन पर नृप वर राजत । नृत्यहोत बाजन वहु बाजत ॥
ठे भूप सकल पृथिवीके । अर्जुन भीम जीति लीन्हेके ॥
बभ्रुवाहन हैं नृप अनुशाला । नीलाम्बुजआदिकमहिपाला ॥
औरो वहु बैठे तहँ राजा । विविधतँबूर तबलजहँवाजा ॥
तब नृपवर जनमेजय बोले । पाणिजोरिमुख अम्मृतखोले ॥
सकल भूप तहँ रहे वखानी । कहा हुते वलि शारँग पानी ॥
कहमुनि सुनुनृपवचन सोहाये । तुवहित हेत कहत हमगाये ॥
सो० रहे दूरि के राय जे आये नृप यज्ञ महँ ।
जेनगीचके आय निजनिज नगरनको गये ॥
षष्ठमास की वात यज्ञंतर नृप ह्वै गयो ।
रहेदूरि नृपतात द्वैपायन सहभूप मणि ॥
नाचहोइ तहँ विविध प्रकारा । मुखसोरहिं जोरहिंसवतारा ॥
उछरहिं और केश छिटकावहिं । कुच देखाइके भूपरिझावहिं ॥
द्वादश षोड़श वर्ष कि नारी । करहिं नृत्य नटनी सुकुमारी ॥
तासु आभरण कौन वखानैं । पहिरे कर्ण मोतिया सानैं ॥
त्रिवली तरल तरंग सोहाई । अभिगण नाभि मनोहरताई ॥
कटिकरकिङ्किणि तहँछविछाई । पग नूपुर झनकार सोहाई ॥
कुचयुग चक्रवाक जनु साजैं । मधुरमधुर ध्वनि पायलबाजैं ॥
दो० नाचैं नारिमनहुरति अलक झलक छविहोत ।
चंद्रवदनिमृगनैनिशिशु भृकुटी कुटिलउदोत ॥
सो० कुंदकलीसमदांत अधर अनूपम चिबुकतिल ।
कुचसुचक्रकीभांत तिलप्रसून नाशा सुभग ॥
यहिविधि नृत्यहोत दिनराती । नृपसमाज देखत मुनिपांती ॥
द्वैपायन नृपगे आश्रमको । रयनव्यतीतमिलनकोकोको ॥
यहिविधिहोत रोजप्रतिउत्सव । आवत देश केर वकील सव ॥
जीतत हारत सकल वकीला । करतसुभगहितनृपगणमोला ॥
बभ्रूवाहन नृप दुःशाला । जीवनाथ आदिक महिपाला ॥

कारिकरिफौजासाजि सवराजा। विदाभांगिगे सहित समाज॥
लैजनवास विदा प्रानिन कै। चलेन्रमतिसवश्रीशिवसुत॥
करत बखोई धर्मज केरी। निजनिज धाम गये नृप॥
इहां हस्तिपुर धर्मज राजा। नितनव मंगलमोद समाज॥
वहुत वर्ष वीते सुखदाई। आगे नृप सुनु कथा सुहाई॥
यकदिन कृष्णचन्द्र वलरामा। पुत्र पौत्र आदिक वर वामा॥
आये धर्मराज के धामहिं। रथाउचितसवजोन्हप्रणामहिं॥
वास कीन्हश्रीप्रभु वलनागर। कुंतीभगिनिद्रुपदिमिलिआगर॥
यहिविधि वीतिगये कछुकाला। रहे कृष्ण गे हलधर बाला॥

दो॰ कृष्णचन्द्र नारिन सकल वलसँग दीन्हपठाइ।
आपुरहे हस्तिन नगर आनन्दित सुखपाइ॥

यहिविधि कृष्णचन्द्र सुखदाई। रहे हस्तिना मास गँवाई॥
यकदिन द्वै ब्राह्मण तहं आये। तिन्हबोलायतिन्हवातजनाये॥
इनकी भूमि लीन्ह जोतनहित। जोततरहत सुनो हे नृपनित॥
तामें मिलो सघन भंडारा। हमरोहक नहिं ताहि पुकारा॥
सोहम धनहिं कृष्णनहिं लीजे। यादव पांडु न्याव करि दीजे॥
हमसों अन्नदेव ते कामा। गड़ो मिलोसो याकर जामा॥
यहसुनिवोलेउ द्विजवर दूसर। नहिं हमार धन उपजो ऊसर॥
हम सों वपु दण्ड सों रहे। और मिले सो याफर ॥
नाहीं होत अन्न जब याके। तबहू लेत दण्ड हम
उपजे जो करोरि धन भाई। तबहू वहै मिलतहै
उपजो जबन अवनि धनराजा। हमसों नहीं कछु है

दो॰ नृपवर सुनिद्विजवर वचन कृष्णपाहिं दतादि।
कृष्णचन्द्र भाष्यो तिन्हें पडमास मिरवादि॥

पडमास महँ तुम द्विज आवो। धर्मराज मुख न्याव कर
यहसुनिगेद्विजातनिजधामहिंदास आनन्दित

आधो अर्द्ध दीन्ह कै राजन। तवलागो पूछन महराजन॥
अहोव्यास मुनिकारण कहिये। नहिंतोचित्त अनलसोदहिये॥
कहोव्यास यह कलियुगलागो। धर्म धर्म नृपधर्महिं त्यागो॥
ताते आपु वद्रि पहँ जैये। गलिहेवारहरिआश्रमरहिये॥
कलिमें सकलगोत्र वधकरिहैं। पाप तिहारे ऊपर धरिहैं॥
कलियुग नगरहेतु हम भाखा। दोष झूंठ तव ऊपर राखा॥
ऐसे व्यास कहेउ बहु ज्ञाना। व्यासधर्म विनजाको आना॥
व्यासगये निजआश्रम कार्हीं। कहेउ धर्म अब रहिबे नाहीं॥
चलोकृष्ण पहँ मांगि रजाई। तव उत्तरदिशि चाह्यो जाई॥
सुनिअर्जुनअतिशयसुखमाना। भीम नकुल मंत्री हर्षाना॥
वेगवंत अर्जुन रथ साजा। तापर चढ़े युधिष्ठिर राजा॥
चारि बंधु भूपति सँगलीन्हे। हरिपुरओर गमननृपकीन्हे॥
चले अलौकिक देखत शोभा। जितहिजाततितहींमनलोभा॥
कतहूं शिक्षित पंडित बालक। कतहूंजात सैनरिपुशालक॥
कहूंलरत गज अतिहिततारे। उज्ज्वलगिरि समानभैभारे॥
माल महिष उष्ट्रादिक नाना। लड़त शब्द फाटततेकाना॥
कहत धनुर्विद सूरति छीजत। पुरवाहर कै कोउकोउईव्रत॥
कोउ नृत नाटक करतरिझावत। बारमुखी नाचैं गुण गावत॥
मालीगण सींचत कहुँ बागन। मधुकरकाम अंधसहरागन॥
कहुं कहुं होत युद्ध के साजा। आवत नृपन पत्र जहँराजा॥

सो॰ कोकवि करे बखान जहां रहैं श्रीब्रह्मप्रभु।
असकोत्रिभुवनआनजोनभजतश्रीप्रभुअसहि॥

कहुं विवाह चूड़ाकरनादी। गावत मंगलचार सदादी॥
सर अरु बाग नदीतट पावन। भर्मत नारी काम लजावन॥

दो॰ कोकिलपिकअरुमोरगणसुमनसहितऋतुराज।
रहतसदा हरिकीकृपा होनितप्रति यहकाज॥

दो० यहिविधि लखत सबंधु नृप करत मिलनसबपास।
रामकृष्णकहि मिलतसब कुशल कहत हमदास॥
कहेउकृष्ण नृपकहु केहिकाजा। आये सकल बंधु महराजा॥
व्यासवचन अरु न्यावबतायो। कलियुग घोरपापमयआयो॥
जानचहत उत्तरदिशि प्रभुहम। कीन्हगोत्रबध हमनाहींकम॥
जो आज्ञा आगे प्रभु केरी। हम तो पलक कोर प्रभुहेरी॥
भाष्यो कृष्ण सुनो हे राजन। कलियुगअहैघोरयहिकाजन॥
तुम्हें गोत्र वध पाप न ह्वै है। पुनिकलियुगवासीनहिंछुइहै॥
कहिहैं धर्म्मराज जो कीन्हा। पाप पुण्य उनहूंनहिं चीन्हा॥

सो० व्यासकहेउयहिहेत कलिवासी जोजनकरत।
दोष तुम्हें जो देत पापलहै तुव सोइ सुनो॥

कलियुग ऐहै घोर अपारा। तामें चलै न कछुक अचारा॥
वृद्ध स्यान मम भुगिहैं राई। मानहिं मातु पिता नहिंगाई॥
यौवन मदवश करहिं कुकर्मा। तजिहैं देश लोक कुलशर्मा॥
ब्राह्मण जोतहिं हल तजिपुंजा। जोतजिदिवसकरहिंनिशिपूजा॥
वीर्य्य हीन क्षत्री ह्वै जैहं। तवहीं म्लेच्छ नृपति ह्वैऐहैं॥
वैश्य देव द्विज सेवा हीना। कहिहैं शूद्र ब्रह्म हम चीन्हा॥
क्षत्री भूमि हीन ह्वै जैहं। बूझोनृप कब कलियुग ऐहैं॥

दो० भाद्र मास पक्षकृष्णजो त्रयोदशी रविवार।
अवतै वाकी मासपट कलियुगकर अवतार॥

जब कलियुग गंगाकहँ जाना। तबऐहैं अतिअवगुणनाना॥
नारि धर्म्म जो विधवा करिहैं। कन्या गर्भ कुमारहि धरिहैं॥
कहँलौं कहौं प्रभाव भुवाला। संकर वर्ण होइ कलिकाला॥
कछुदिन करहु राज्य नृपआछे। हमसहचलबकछुक दिनपाछे॥
अब तुम नगर जाइयो राजन। प्रथमकहेउकिहेउजबसाजन॥
दो० सुनि नृप प्रभुके वचन वर मिले सबहिं भूपाल।

अर्जुन रहिगे द्वारकहि आगे सब जन हाल॥
नगर आइ भूपाल सुहाये। पोत्रहि थोरि सुकंठ लगाये॥
माता को सब बात जनाई। कृपाचार्य्य सुनते दुख पाई॥
धीरज धरि कुन्ती यह भाखा। पतिसंगगमनमोहिविधिराखा॥
पुत्र बिना कस रहिहौं राई। जात्रा चहत सुतहि तुमहाई॥
कलियुग केर प्रभाव बतावा। तबकछुहृदयज्ञान भरिआवा॥
कलियुगपुत्रजो प्रियअबआयो। तातेमान मोहिं नहिं भायो॥
हम सबको तिलअंजलि दीजै। उत्तर पंथ गमन तब कीजै॥

॥ दो० चलन कृष्ण आपहु कहे तबलग माताजाय।
आये अर्जुन तेहि समय गये मातु लगधाय॥

कुशल प्रश्न सब यदुकुल केरी। अर्जुन कही कथा जस हेरी॥
कहेउ कृष्ण नृपरहोकछुकदिन। सुनिनृपभयेप्रशंसलछिनछिन॥
डेकारज अबो के है पारथ। मातुजाबयहसबविधिस्वारथ॥
सन्ध्या भई सबन शुभ कीन्हा। भोर अन्हाय दानसबदीन्हा॥
क्रिया कराई सुबिर सुहाये। गयेहुते बहु दिन अब आये॥
ताही समय आगमन कीन्हा। पुरजनसहितनृपतिबरचीन्हा॥
बंदि चरण सब जन तब बैठे। चरण धोइ आसनपर पैठे॥

॥ दो० कुन्तीद्रुपदी भगिनि प्रभु तुवपितु मातुसबंदि।
आशिषदीन्हों मुदितमन श्रीबर विदुरअनंदि॥

संध्या देखि क्रिया नित कीन्हे। भोजनकीन्ह सबनमुदलीन्हे॥
ताहि समय नृप बंधु सयाना। विदुरहि कहेउपोढ़िये आना॥
करहु तात अब तुम विश्रामा। यहसुनिकहेउविदुरनिजकाम
विदुरकहे भूपति सों बोले। चाहत मिलन भ्रातमनडोले
आज्ञा दियो धर्म के राजन। विदुरचले मिलिबेको काजन
॥दो० किंकरजन लेगे विदुर चरण गहेउ कहि नाम।
[illegible] सह संजयअभिराम॥

सो० विदुर मिले सह नारि बार बार धीरज कहत।
दीन्हेउ जो मुख चारि ताकी प्रभुता है महत॥
हा विदुर कहत भूपाला। असकहिदम्पतिठोंकतभाला॥
य विदुर ममसुत सब जूझे। अजहुँक्षु द्रतनप्राण असूझे॥
त गोत्रजन सों भयों हीना। पुत्र हीन हम अवहूं चीन्हा॥
रत न फूटत हियो हे भाई। मम, समभयो न होने आई॥
अस कहि दम्पति रोवनलागे। अससुनिजनमेजयनृपआगे॥
धीरज दियो विविध परकारा। दियो ज्ञान भू एक अकारा॥
तव बोले नृप अंध सुजाना। कहँ कहँ गये वन्धुइतआना॥
इतते गये सुनहु नरपाला। रहे उजयनि जहां महकाला॥
चर्मवती अरु तीर्थ अनेका। सोमनाथवसिभयो अशोका॥
गंगाद्वार वास तव कीन्हा। आय नैमिषारण्यहिं लीन्हा॥
वाराणसी तहां ते आये। विश्वेश्वर के दर्शन पाये॥
गये हिमालय कहँ भूपाला। अलकापुरीलख्योसुखशाला॥
व्यासाश्रम दश वर्ष वितायें। तहँ ते चित्रकूट कहँ आये॥
यह सत्संग ऋषिन कर लीन्हा। ब्रह्मघाट आये कर चीन्हा॥
तहँ ते गये वड़े सो देशहि। भुवनेश्वरकिये दर्श विशेषहि॥
रामनाथ कर दरश सुहाये। तात तहां ते इतको आये॥
लहि मैत्रेयपास कछुशुभगति। तुमहिंदेखिवे आयगये सति॥
तव सुधि विसरतिहुती न नेको। देखत तुमहिं सुखी नहिंएको॥
चलौ भ्रात तप हेतु महावन। जहँथलअहे व्यासकरपावन॥
सुनुनृप दुख न मानिये एको। सोइहरिविनुजगमाहिनएको॥
सोई जल सोई थल जानो। सगुन निगुन तेसेहि मानो॥
सोई पृथ्वी सोइ अकासा। आपुइ स्वामी आपुइ दासा॥
आपुहि राजा आपुहि रानी। सोई अग्नि सोई हे पानी॥
सोई धन सोइ चोर कराला। सोई मरत सोई हे काला॥
सोइ है हीन सोई है पावन। सोइ हे राम सोई है रावन॥

हरि आपुइ नर आपुइ नारी। आपुगृहस्थ आपुब्रह्मचारी
आपुहि पिता आपुही माता। आपुहि पुत्र आपुही भ्रात
आपुहि पंडित आपुहि ज्ञानी। आपुहि महिष आपुहीसानी
आपुहि ग्वाल आपुही गाई। आपुहि आपु चरावन जाई
आपुहि भँवर आपुही फूला। आपुहि ज्ञान विनाजन मूल
राज रंक दूजो नहिं कोई। आपुइ आपु निरंजन होई
ज्यों बहु दीप ज्योति है एका। तैसे जानै ब्रह्म विवेका
यहि प्रकार जाको मन लागै। जरा मरण नाशै भ्रम भागै
योग समाधि ब्रह्म चित लावै। ब्रह्मानंद सुनहि तब पावै
सोइ वैकुंठ सोई है नरका। सोइ है शोक सोई है हरषा

दो० मातु सोई पितु सुत सोई सोई नृपति सोइ रंक।
एकरूप जानो सुखद नृप मति करियो शंक॥

बोले विदुर सुनहु हे राजा। दुखनशदेखिपरतकेहिकाजा
कहां अंध नृप सुनिहे भाई। भीम वचन मोहिं सहो न जाई

सो० और सकल सुखदेत भीम कहत मोहिं कटुवचन।
सो न सहब मनलेत कोभापे हरिकी रचन॥

विदुरजाहिजिमिनृपकटुभाषत। श्वानसमाननृपतितुवमापत
जैसे लकुट हनत कोइ ईछे। टूक देखाय बुलावत पीछे
तस तुवदशा करत नरनायक। भीम कहत नृपस तुवलायक
खात शूद्रगृह लाज न आवत। हीन वंश अजहुं होरावत
ताते करो चलो तप जाई। नातरु लहौ अधिक दुखदाई
सुनि कटु बैन तबहिं कहं ईछे। विदुर सुनाय ज्ञानसहु पीछे
सुनो बंधु जगकर व्यवहारा। जामें बंधो सकल संसारा
सुखदुख त्याग जानियोराजा। [illegible]
दो० एकवणिक है बहुत धन चल्यो करन [illegible]।

एक दिवस वनमों परा सूर्य अस्तकी ब्यार॥

हैं षट चोर मिले हे राजन। लूटन संगचले तेहि काजन॥
हुतचलो तबवणिक अजानो। बसनहेत नहिंनगर निरानो॥
अधिकअधिकवनचलतपरतजस। पकेतालयकरहो बैठितस॥
तहँ षट आकर चोरन लागे। वणिक देखिभयवशतबभागे॥
बनमहँ परो भुलायवणिकजब। देख्योतबचरित्रनृपसब अब॥
कहूं देखि भाजत गज भारी। कहूं सिंह कहुँ सर्प करारी॥
दावा देखि जात भय भागत। गिरत परतउठि कांटालागत॥

दो० यहि विधिते ब्याकुलभयो गिस्यो अँधेरे कूप।
वैशंपायन मुनिकहेउ सुनु जनमेजय भूप॥

बटको बृक्ष हेठ पर राजत। पकरिवणिकडालीकहँताजत॥
जो शाखा लटको मधि कूपहि। ताहि रहे देखत हे भूपहि॥
मूष श्याम उज्ज्वल द्वउराजत। शाखा काटिरहे पुनि गाजत॥
पकरिचहतसोइ हेठहि आवन। हालतडार गिरत मधुपावन॥
सुखमधिगिरतचाटिसुखपावत। कूपहि सर्पदेखि भय लावत॥
शाखा गिरे सर्प दुख लीन्हों। ऐसहिदशासबहिं प्रभुकीन्हों॥
बोले तब नृप वचन सुहाये। कौनत वन अब देहु बताये॥
बोले विदुर सुनहु हे भाई। जीवहिवणिक जानिजोआई॥
कामक्रोध अरुमोह लोभ मन। इन्द्रिय यइजानोतसकरजन॥
अरु पुत्रादि सकल परिवारा। पाइ सहायक चोर अपारा॥
जाते कहत बनाय जीवको। उत धन धर्म अधर्म हीवको॥
जेमिव्याघ्रादिडरावतवणिकहि। तिमिकुलचोरडरावतजनिकहि॥
मन है दुःख जौन संसारा। स्त्री आदि कूप है कारा॥
आंधू वह शाखा जौन। द्रव्य अहे तो बहता पौन॥
मूषक राति दिवस करिजानो। काल सर्प को नृपकरि मानो॥
कह संजय जोविदुर बखानत। हमहूंकहत जाहुअस जानत॥

दो० इंद्री हे अरमन वहक देह सुरथ रथवान।
याके वश भमंत फिरत जीवन कछु हे आन॥
सो० कह संजय मतिमान रूपहिं देखा साधुको।
ताविनकछुनहिंआन जड़ चेतन उत्पन्निसत॥
दो० भई व्यतीत सुरैनि तव भयो ज्ञानको भोर।
धर्म नृपति आवत भयो वंदत पितुहितओर॥

नृपति भीम अर्जुन तव वंदे। नकुल देव सहदेव अनंदे
नाम कहेउ तव पांडव चीन्हो। गदगदहवदम्पतिशिपदीन्हे
कृपाचार्य्यमिलिविदुरहिभेटत। संजय मिलो तापत्रय मेटत
मिलि युयुत्सु आदिक बहुतेरे। औरौ सकल बसैया नेरे
कर्णपुत्र। नृपहृदय लगायो। मेघवर्ण मिलि दुसहनशायो
बैठे निजनिज आसनपर सब। अंधनृपति गदगद बोले तब
होहो पुत्र धर्म सुखदाता। कियप्रतिपालमोरअरुमाता
दुर्योधन आदिक सब जूझे। तबसों तुम सोको अति बूझे
बिसरो दुख पुत्रन बध मोहीं। रोमहिं रोम अशीशत तोहीं
मम सुत तुमहिं दुःखबहुदीन्हो। फल पायो ते आपन कीन्हो
अब ममदेह सकल जर जरसे। बलमुहीन सब निकरिगईसे
सरिता हेठ वृक्ष मोहिं जानो। त्वक्ष उखरिवो शंक न मानो

दो० आज्ञा दीजे जाइँ हम दम्पति भ्राता साथ।
कर्ममुक्तिहित बने कछु उतहित धन जोहाथ॥

नृपसुनियहबंधुनसहदुखअति। बोलतभे तब ज्ञानचक्षुपति
हमरे तुम सबके सुखदाता। केहिविधिकहोंजाहुअसबाता
पुनि पितु जाहु नीक कत हेतू। होय सुभग सह मंगलसेतू
तब कुंती बोली बिलखाई। हमहू चलब संग तुव राई
सुनते सब काहुन समुझावा। कुंतीके मन नेकु न आवा
तब धृतराष्ट्र कहन असलागे। धर्मराज राजा के आगे
पुत्र मात सम्बंधी जोई। जानाहे औरौ सुन सोई।

पिण्डा श्राद्ध सबन की करिकै। भोरजाव पुनि सबब्रतधरिकै॥

सुनि धर्मज गुणऐन वंदि सबनि पितु पदपदुम।
आये निज निज ऐन नित्यक्रिया भोजन कियो॥

चै शुचि सहदेव बुलाये। तिन नृपआयसुमुखदसुनाये॥
सबन वस्त्र पट नाना। गजरथ वाजी उष्ट्र विताना॥
भोजन के साज अथोरा। लै मति दगपहँ जाहु करोरा॥
नि किङ्कर सकल बुलाये। जो जेहिलायक ताहि सुनाये॥
त मुखबानी किङ्कर जन। लैसबगयेमिलेअतिअरुबन॥
साज नृपमन्दिरमों सब। होनलागतव साजसकलतब॥

निशा भयो पुनि विक्रमो गये धर्म के राज।
पितहिं वन्दिलागेकरन सबजनसबविधिसाज॥

भयो पिण्डा नृप दीन्हा। जसविधिवेदकहेउतसकीन्हा॥
श्राद्ध यथाविधि कीन्हों। दान अथोर विप्र नृपदीन्हों॥
सकल अयाचक भये। यकदिन एकनिशा इमिगये॥
ोदय लखिचालतकीन्हा। दानदयासों ब्राह्मण दीन्हा॥
ापदे निज धामन आयो। जनमेजयसुनिमुनि सबगायो॥

कुन्ती मिलि गन्धारिता विदुरसहित मिलिधर्म।
सबन मिलत आगे चले पुरजनसह जिमिसर्म॥
पुरजनमहँ सुरराजसम नृप धर्मज सह भाय।
नारी नर सब विकल ह्वै हा हा हा कहिराय॥

तराष्ट्र सबनसमुझावा। मिलिसबहिंयोजनयकआवा॥
जकहँ आशिप दीन्हा। संजयकहँ प्रबोध तब कीन्हा॥
काहुन पलटायो राजा। गाङ्गेय मिले अर्द्ध महराजा॥
ोह तोरि तृणइव सब। आगे चले सुनहु नृपवर अब॥
कंधधरि कर नरपाला। पति कंधा गंधारी बाला॥
कुन्ती धरि हाथा। चले नवाय गङ्गकहँ माथा॥

करि मज्जन अरु वहुकर दाना। चले वनहिं चारिउजन[illegible]
यहिविधि करत वासमगमाहीं। चले जात नितभयदु[illegible]
व्यासाश्रममिलिसबमुनिजूहन। भे प्रसन्न भोजन फल[illegible]
व्यासहिंमिलत अधिकसुखपावा। कहमुनिभलीकीन्हजो[illegible]
जैमुनि शुकदेव वकादलम्भी। औरोमिले मुदितमुनि[illegible]
कह नृप लहेउ दुःख मैं ताता। सुतजूझनआदिक बहु[illegible]
कहमुनि प्रथम तुम्हैं समुझावा। नेकु हृदयमहँ ज्ञान न आ[illegible]

दो० निज तन तूल भराइकै निजकर अग्निलगाय।
दोष देय तव ईशको कह्यो ऋषै समुझाय॥

सो० ताते करु तप भूप हृदय राखि अव्यक्त प्रभु।
देखि चराचर रूप जो त्रिभुवनमहँ एक प्रभु॥

करन लगे तव नृपहो रानी। विदुरआनिकरिज्ञानसुहा[illegible]
भे अद्भुत सदृश यमराजा। मग्नफिरतवन और न का[illegible]
उत नृप धर्मराज दुख पावत। लख्योतबैऋषिनारद आव[illegible]
उठे सभासद मुनि कहँ वंदे। लख्योधर्म्मनृप वहुत अन[illegible]
अर्घ देइ आसन बैठार्यो। मुनिसमीपअसवचनउचा[illegible]
त्रिकालज्ञ सर्वज्ञ मुनीशा। फिरतरहत तुमसदा अहीश[illegible]

दो० तुम मुनीश सर्वज्ञ प्रभु जानत मन भगवान।
कहो खवरि कछु विदुरकी सवलसिंह चौहान॥

इतिश्रीमहाभारतेसवलसिंहचौहानभाषाकृतेआश्रमवासिपर्वप्रथमोऽध्यायः॥ १॥

विदुर विरक्त फिरत वनमाहीं। त्यागो तन गे हरिपुर काहीं।
तो पितु और दोउ पटरानी। गईं अग्निजरिसुनगुणखानी।
भये विकलसुनि बन्धुनृपाला। जोगतिहोतविकलजिमिशाला॥
रोवत वार वार हाहा कहि। मूर्च्छित ह्वै गिरत महिमाहिं॥
यह देखत बोले मुनि नारद। सुनुनृपवर विज्ञान विशारद॥

मरण भयो न कछू यह जाना। समुझनहेतु कहेउ असराना॥
हे पितु भक्त सदृश कोइ नाहीं। परपितुमानतसमपितुआहीं॥
अबचलि दरश करौ पितु केरा। नातरु काल आयगो नेरा॥

दो० यह कहिकै नारद ऋषै चले ब्रह्मपुर ओर।
अब आगे सुनु नृप कथा श्रोतनके शिरमोर॥

तुरत तयार नृपति वरभये। बंधुसहितनृप मिलिअवगये॥
पति औ नारी सकल समाजा। नगरमहाजनअरु द्विजराजा॥
चले सकल जेहि राजत पुरमों। वाण सदृश यहलागतउरमों॥

सो० चलेनृपाल भुआल सहितबंधु पुरजन सकल।
ठौर ठौर रक्षपाल राखि चले हस्तीनगर॥

नृप तव नगर राखि रक्षकगन। चलेसवनसहदुखितनृपतिवन॥
तीरथ करत वास भगवाना। चले वनहिंजहँ कुरुपतिराना॥
गये व्यास आश्रम के पासा। भे पद त्रान विहीन सुदासा॥
मिलतऋषिनकहँविविधविधाना। गये जहां हैं व्याससुजाना॥
मिलेव्यासकहँ वंदनकरि करि। वारवारशिरपद महँधरिधरि॥
दै अशीश नृप कहँ मुनिराया। कृपा कटाक्ष सवनपर दाया॥
मिले पिता औ मातन काहीं। नाम सुनाइ कहेउ कछुनाहीं॥
सकल मोहवश जल नैननमहँ। को असकहै दशा नृपभैतहँ॥

दो० दै अशीश सव कहँ सवन वैठे सव जनराय।
वैशम्पायन कहत हैं जन्मेजय पहँ गाय॥

दुर्लभ देखि राय कहँ राजा। सहमतुनहिं दुर्वल तपकाजा॥
बोले नृपवर गदगद वानी। कहँहैं विदुर कहेउ तवरानी॥
कुंती कहभे परमहंस वै। ढूंढ़न चले अकेल वने स्वै॥
देख्यों भागिजात वनमाहीं। गोहरायो ठिठुके त्यहि नाहीं॥
तदपि वृक्षआश्रितचीन्हों जव। नयननीर भरिरहेउठाढ़ि तव॥
वरण गहेउ धर्मजके राजा। ताहिसमय दुंदुभि वरवाजा॥

विदुर त्याग तनु ताही औसर। गे यमराज विदुर
देखि धर्म नृप बंधु बोलाये। कहिसबकथा नयन
दाहन चहेउ तबै वाणीभय। जीवनमुक्तिविदुरयम

दो० यमराजा को अंग हैं विदुर भक्त भगवान
धर्मराजहियसुमतिभो परत्रयिकसुनिकान॥

सो० आयो राजा धर्म कहेउ कथा सब विदुरकी।
कीन्हों विधिवत कर्म निजकर राजाअंधवर॥

रहेवनहिं कछुदिन शुभबीतत। महादुःखलखिमुनिवर
पूछेउ सबसों को केहि चाहत। जासों होत उऋणमों
कुंती कहेउ कर्ण मैं देख्यो। गंधारी जामात्रहि ले
सुभद्राआदिक सुतकहँमागत। पितुसुतबंधुपतिहिशरण
सबै कौशिकी तट लै गयऊ। तपप्रभाव सब आवत भ
दिव्य दृष्टि अंधहि नारी सह। सुनत लगायो कह हाहा
कोउपति मिलत महामुद छाये। कोउकोउ पुत्रन हृदयल
कोऊ भाई बापहि लावत। दुखमिटिगेकोउमंगलगा
रैनि एक सुखसे सब बीतत।अरुणोदयलखिसबजतचौ
फांदे सब वन नृप छल माहीं। रहे न एकौ धौं कोउ मा
सकल मोहवश नारि अपारा। धसीं जलै करि घोरचिक्का
कोउकोउ वनमहँढूंढ़त भागत। कोउकोउप्राणतजतभैलग
कोउकोउव्याघ्रादिकधरिखायो। जलमहँबसिसबप्राणगँवाय
कोउकोउशून्यहोम मखशाला। जरीं अग्निसहँ जे बरबाल

दो० सब काहुन तन त्यागिकरि गईं पतिनके साथ।
व्यासकहेउ यहधर्मसों अबभेल तबहिं अनाथ॥

सो० आये सुनि नरपाल जहां होमशाला नृपति।
सुनु अब कछु सुतहाल वैशम्पायन कहतभे॥

धर्मनृपति मख करत रहे तहँ। मखशालारह व्यासकरजहँ
अग्नि प्रचंडशिखा अतिबाढ़ी। अर्द्ध नृपति अंगहि तहँढाढ़ी।

कुंती चलन चहेउ उठि तहँते। अक्षविहीन नृपतिवर जहँते॥
मन बिचारि जरी सँग तिनके। रामकृष्णकहिकहि वै जिनके॥
कोऊ ऋषि अरु पाण्डुकुमारा। रहे न तब कोउ उठवनहारा॥
आय नृपति यह दशा निरेखी। कीन्होंरुदन सुनत जिनदेखी॥
रोयउठे सहनृप बन्धुन जन। और नगर वासी आये वन॥
रोवहिं कुंतिहि गन्धारी कह। हायहाय कहि अंधनृपतिसह॥
लैकर अस्थि सुदंपति केरी। लीन्हे अस्थि ढुंढ़िमा केरी॥
कीन्हे कर्म सविधि गंगातट। जहँ पवित्रवन मोहिं एकवट॥
कीन्हतिलंजलिदेयसविधिविधि।चलेधीरधरिनगरनृपतिसिधि॥
करि वंदनऋषिव्यासस्रबनको। चलेमगहिंमहँश्रमनहिंमनको॥

दो० वास चलनकरि मगनसब नृपराजन सहभाय।
नारीसंग सुभद्र सह द्रुपदी सह दुख पाय॥

सो० आयेनगर नृपाल दिये तिलांजलिदिवसनिशि।
एकादश सुखपाल दिये वाजि नारी सबन॥

दो० द्वादशयें दिन भूपमणि दीन्हों दान अथोर।
वासलसो दम्पति तवै सहकुन्ती सबओर॥

पायोवास सुखद सब काहू। मिटेउ दुःख प्रवलित जो राहू॥
धर्मराज जो विदुर कहायो। निजपुरवास न्यावमनलायो॥
जनमेजय सुनि भाषन लागे। सम्पुट जोरि मुनीशन आगे॥
नाथ कहौ यम केहि अपराधू। भये मनुज गुणवर अरुसाधू॥
बोले मुनि राजा के आगे। गदगद वचन रावके पागे॥
एक मण्डपी ऋषी सोहावन। करतहु तप्त पवनमधि पावन॥
बहु तसकर चोरी कर लाये। तहँ वन मध्य मोर करि पाये॥
तहँ वन डारि सकल तब भागे। उननृप आपुउदयलखिजागे॥
धन बिहीन लखि रक्षक डाटे। तिनके चोप रह्यो नहिंकाटे॥
चरण चिह्न देखत ते दौरे। धन देख्यो देख्यो मुनिवौरे॥
धन लदाइ मुनि बूझन लागे। अरेचोर कोधहि अतिपागे॥

धरे मौनव्रत मुनि नहिं बोले। धनसहायकरि गयो नृपतोले
नृप देखत अति क्रोधहिपागे। कहिकटुवचनकहनअसलाग
सूजी देहु चढ़ाय सुचोरहि। दियचढ़ाइतबमुनिवरओरहि

दो० सूजीपर बैठे ऋपै धरे तत्त्व को ध्यान।
कष्ट पाय सब ऋषि तबै आये ऋषिके थान॥

सो० खगमृग रूपनधारि आये मुनि बूझन लग्यो।
पापकौन असचारि जो ऋषिवर अतिकष्टहौ॥

दो० हरिइच्छा असकहिदयो सबसों मुनिवर गौन।
राय सुनत दीन्हो छुटै आयो यम के भौन॥

हे यमराज कहो केहि पापन। लह्योघोरदुख सुनुसोइदापन।
कह यमराज सुनो मुनिराजा। लह्योकष्टअतिसुनुसोइकाजा॥
है पतंग गुद बाली कीन्हो। तेहिकारण इतनो दुखलीन्हो॥
यहसुनि क्रोधितकै ऋषिबोले। अग्निशिखामुखअग्निहिबोले॥
शूद्रसदृशतुव प्रकृति जनावत। शूद्रयोनिजन्मज तुम पावत॥
सुनियमराज चरणगहिलीन्हो। कै प्रसन्न तब आशिष दीन्हो॥
कैहै शूद्र मुख भाषन कीन्हो। हरिके भक्त और सिखदीन्हो॥
पुनि यमराज होइ हौ आई। आयेसुनि कहि अतिसुखपाई॥
विदुर व्यास तप बल ते राई। भैहैं शूद्र प्रथम मैं गाई॥
बोले जनमेजय भूपाला। व्यासरच्यो नरवश सबबाला॥
वनसहँ देहत्यागि तिन्हकीन्हों। मायातप यह चाहत चीन्हों॥
बोलेमुनि तपबल ऋषिव्यासा। कीन्ह देखु अमरावति बासा॥
मैं जानी नृप तुव मन इच्छित। ताते आवत पिता परीक्षित॥
ताहि समय नभगहगह बाजत। आवतदेखिविमानन्हिराजत॥
किन्नर देव नृपति संग आवत। बाजत बेणु अप्सरा गावत॥
नील नारि नलनी कच राजत। कुचयुग भरतफूलनकुबाजत॥

दो० चमकत मोतिनजोरिमुख हँसत फँसत चितहून।
लजत देखत जाहि रति मति न रहत शुभजून॥

सो० यहि विधि सुभग सुजान आयो रथ वगमेलमें।
मिले पतिहि दै यान वार वार वन्दत उदित॥
मिले देव किन्नर सब राजा। बाजे हरि तन आनँद बाजा॥
मिले परीक्षितकहँ सबनृपगण। नातगोत्रसुतसहपुरजनजन॥
तव जनमेजय द्विजन बोलाये। आशिप पाय प्रसन्न जनाये॥
देव सकल पितु सह उठि ईछे। मज्जन करवायो सब पीछे॥
द्विजन बोलि बहुदान दिवायो। ब्रह्मदेव सब रसन जेंवायो॥
सिंहासन पर पूजा कीन्हों। चरणधोय चरणामृत लीन्हों॥
सुभग सुगंधित माला दीन्हों। शय्यादे आश्वासन कीन्हों॥
तवपश्चिमलखिअस्तदिवाकर। द्विजभूपन मिलिमिलेपुत्रवर॥
दै अशीष निज पुत्र अनन्दे। चढ़े प्रथम पुनि मुनिकहँवन्दे॥
दो० बाजै किंकिणि चारु ध्वनि नाचन लागींनारि।
जाइ पहूँच्यो इन्द्र पुर तनक न लागीवार॥
तव जनमेजय भूपवर मुनि अस्तुतिअनुरागि।
सूत शौनकादिककहत निशावीति सबजागि॥
तरुणचूड़ अरुणोदयलागत। श्रोतावक्ता सब जनजागत॥
मज्जनकरि आसन प्रति आये। जनमेजय इमि अर्जसुनाये॥
कहो तात सब कथा सुहावन। पापनशनि समपुण्यबढ़ावन॥
शत्रुनशनि मित्रनिसुखदानी। कलिनाशनिमुनिमहजिमिवानी॥
कल्पलता कल्पाय सुतासी। कुंदकली उचलित कुंदासी॥
जीवनसी जीवात्मा ईशी। परमतत्त्व परतत्त्व तमीशी॥
दो० जीवन धनसी ईशसी पीससदृश गुणदाय।
सो अब भाष्योमहामुनि कलिजन पापनशाय॥
सो० मुनिवर भाष्यो बेन राजासुनु धरि ध्यान वह।
सबसुखको जोऐन पढ़तसुनत सुखनवल नित॥
यकदिन राजाधर्म भोर उठे श्रीकृष्ण कहि।
कीन्हों नितकृतकर्म बन्धुनसह राजित सभा॥

